ध्यायतो विषयान्पुंसः संगस्तेषूपजायते ॥
संगात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥ ६० ॥

भावार्थ-जिससे परंपरासे मनोराज्य अनर्थका हेतु है उस भगवान्के कहते हैं कि विषयोंका ध्यान करते हुये पुरुषका विषयोंमें संग होजाता संगसे कामना होतीहै और कामनासे क्रोध हो जाता है ॥ ६० ॥

शक्यं जेतुं मनोराज्यं निर्विकल्पसमाधितः ॥
सुसंपादः क्रमात्सोपि सविकल्पसमाधिना ॥ ६१ ॥

भावार्थ-निर्विकल्पसमाधिसे मनोराज्यको जीत सकते हैं और वह समाधि अर्थात् अद्वैतब्रह्ममें चित्तकी स्थिरता भी सविकल्प ब्रह्ममें समाधि प्रकार हो सकती है ॥ ६१ ॥

बुद्धतत्त्वेन धीदोषशून्येनैकांतवासिना ॥
दीर्घं प्रणवमुच्चार्य मनोराज्यं विजीयते ॥ ६२ ॥

भावार्थ-कदाचित् कोई कहे कि अष्टांगयोगसे जो युक्त है अर्थात् धारणा योगके अंगोंमें प्रवीण है उसको मनोराज्यका जय रहो जो अष्टांगयोगी उसकी क्या गति ( उपाय ) है-सो ठीक नहीं क्योंकि जिसने तत्त्वको जा अर्थात आत्मा और ब्रह्मकी एकताका निश्चय कर लिया और काम क्रोध बुद्धिके दोषोंसे जो रहित है और एकांतस्थानका निवासी हो-ऐसा पुरुष दीर्घ ओंकारका उच्चारण करके मनोराज्यको जीत लेता है ॥ ६२ ॥

जिते तस्मिन्वृत्तिशून्यं मनस्तिष्ठति मूकवत् ॥
एतत्पदं वसिष्ठेन रामाय बहुधेरितम् ॥ ६३ ॥

भावार्थ-अब मनोराज्यके जयका फल कहते हैं कि मनोराज्यके जीतने वृत्तियोंसे शून्य होकर मूकके समान टिकता है अर्थात् वाणीके सब व्यवहारोंसे हो जाता है-यही पद अर्थात् मनोराज्यके जीतनेका प्रकार वसिष्ठजीने रामचंद्र बहुधा वर्णन किया है ॥ ६३ ॥

दृश्यं नास्तीति बोधेन मनसो दृश्यमार्जनम् ॥
संपन्नं चेत्तदुत्पन्ना परा निर्वाणनिर्वृतिः ॥ ६४ ॥

भावार्थ-अब वसिष्ठजीके वचनको ही कहते हैं कि दृश्य जगत् नहीं है इस अर्थात् ( नेह नानास्ति किंचन ) इस श्रुतिसे पैदा हुये ज्ञानके बलसे जब दृश्यके

द्वितीय ब्रह्मसे भिन्न जगत्के अभावका ज्ञान भली प्रकार हो गया तो उस ज्ञानसे परम निर्वाण सुखकी प्राप्ति जो सबसे उत्तम है वह हो जाती है अर्थात् सबसे श्रेष्ठ मोक्षसुख हुआ यह ज्ञान होजाता है ॥ ६४ ॥

**विचारितमलं शास्त्रं चिरमुद्ग्राहितं मिथः ॥**
**संत्यक्तवासनान्मौनादृते नास्त्युत्तमं पदम् ॥ ६५ ॥**

भापार्थ–और चाहे अद्वैतशास्त्रका पूर्णरीतिसे विचार किया हो और चाहे गुरु शिष्य आदि परंपरासे चिरकालतक उपदेश किया हो उन सबके करनेसे यही निश्चय होता है कि त्याग दी है वासना जिसने ऐसे मनके मौन रहनेसे दूसरा पद उत्तम नहीं अर्थात् मौन सर्वोत्तम है ॥ ६५ ॥

**विक्षिप्यते कदाचिद्धीः कर्मणा भोगदायिना ॥**
**पुनः समाहिता सा स्यात्तदैवाभ्यासपाटवात् ॥ ६६ ॥**

भापार्थ–इस प्रकार संपन्न हुये चित्तका कदाचित प्रारब्धवश जो विक्षेप उसके न करनेमें उपायको कहते हैं यदि बुद्धि भी कदाचित् भोगके दाता कर्मसे विक्षेपको प्राप्त हो जाय अर्थात् डिग जाय तो उसी समय अभ्यासकी दृढतासे समाहित ( स्थिर ) हो जाती है ॥ ६६ ॥

**विक्षेपो यस्य नास्त्यस्य ब्रह्मवित्त्वं न मन्यते ॥**
**ब्रह्मैवायमिति प्राहुर्मुनयः पारदर्शिनः ॥ ६७ ॥**

भापार्थ–अब जिसका चित्त सदैव विक्षेपसे रहित रहता है वह यथार्थ ब्रह्मज्ञानीभी नहीं है इस बातको दिखाते हैं कि जिसको विक्षेप नहीं है उसको ब्रह्मज्ञानी नहीं मानते किंतु यह सब जगत् ब्रह्मरूप है इस प्रकार ब्रह्मज्ञानके ज्ञाताको पारदर्शी अर्थात् वेदांतशास्त्रके पारगामी आचार्य ब्रह्मज्ञानी. अर्थात् वही ब्रह्मज्ञानी है जो विक्षिप्तहुये चित्तका समाधान करले ॥ ६७ ॥

**दर्शनादर्शने हित्वा स्वयं केवलरूपतः ॥**
**यस्तिष्ठति स तु ब्रह्मन् ब्रह्म न ब्रह्मवित्स्वयम् ॥ ६८ ॥**

भापार्थ–इसमें भी वसिष्ठजीके वचनका उदाहरण देते हैं कि जो मनुष्य मैं ब्रह्मको जानताहूं मैं ब्रह्मको नहीं जानता इन दोनों व्यवहारोंको त्यागकर स्वयं अद्वितीय ब्रह्मरूपसे टिकता है वह स्वयं ब्रह्मही है ब्रह्मका ज्ञाता नहीं है अर्थात् ब्रह्मसे अभिन्न है ६८

जीवन्मुक्तेः परा काष्ठा जीवद्वैतविवर्जनात् ॥
लभ्यतेऽसावतोऽत्रेदमीशद्वैताद्विवेचितम् ॥ ६९ ॥

इति श्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीभारतीतीर्थविद्यारण्यमुनिवर्यकृतद्वैतविवेकः समाप्तः ॥ ४ ॥

भाषार्थ–यह पूर्वोक्त प्रकारकी जो जीवन्मुक्तिकी पराकाष्ठा है अर्थात् स अंतभूमि है वह जीवका जो द्वैत ( मनोमय प्रपंच ) उसके त्यागसे प्राप्त हो कारण यहां जीवद्वैतका ईश्वरके रचे द्वैतसे विवेक किया है अर्थात् दोनों दिखादिये हैं ॥ ६९ ॥

इति पं० मिहिरचंद्रकृतभाषोद्धृतिसहितविद्यारण्यमुनिरचितपंचदश्यां द्वैतविवेकः समाप्तः ॥ ४ ॥

इति द्वैतविवेकप्रकरणम् ॥ ४ ॥



# अथ महावाक्यविवेकप्रकरणम् ५.

येनेक्षते शृणोतीदं जिघ्रति व्याकरोति च ॥
स्वाद्वस्वादू विजानाति तत्प्रज्ञानमुदीरितम् ॥ १ ॥

भाषार्थ–मुमुक्षुको मोक्षके साधन ब्रह्मज्ञानकी सिद्धिके लिये प्रसिद्ध जो चारों हावाक्य हैं उनका क्रमसे अर्थ निरूपण करनेके लिये परमदयालु आचार्य प्रथम तरेय आरण्यकका जो ( प्रज्ञानं ब्रह्म ) यह महावाक्य उसके प्रज्ञानशब्दका अर्थ हते हैं कि जिस चक्षु आदि इंद्रियके द्वारा बाहिर निकसे अंतःकरणकी वृत्तिसे उप-हित ( युक्त ) चैतन्यसे दर्शनके योग्य रूप आदिको पुरुष देखता है और तैसेही श्रोत्रके द्वारा निकसे जिस पूर्वोक्त चैतन्यसे शब्दोंको सुनता है और तैसे ही घ्राणके द्वारा निकसे जिस पूर्वोक्त चैतन्यसे गंधके समूहको सूंघताहै और जिस वाक् इंद्रियसे युक्त चैतन्यसे शब्दोंके समूहको उच्चारण करताहै और रसना इंद्रियद्वारा बाहिर निकसे जिस चैतन्यसे स्वादु और अस्वादु रसको जानताहै, यहां च शब्द अनुक्तके भी ग्रहणके लिये है अर्थात संपूर्ण इंद्रिय और अंतःकरणकी वृत्तियोंसे उपलक्षित ( जाननेयोग्य ) जो चैतन्य है उस-कोही यहां प्रज्ञान कहते हैं इस श्लोकसे ( येन वा पश्यति सर्वाणि ) इस तकका अर्थ संक्षेपसे कहा भावार्थ यहहै कि जिससे देखै सुनै सूंघै उच्चारण करै और स्वादु अस्वादु रसको जानै उसे प्रज्ञान कहते हैं ॥ १ ॥

चतुर्मुखेंद्रदेवेषु मनुष्याश्वगवादिषु ॥
चैतन्यमेकं ब्रह्मातः प्रज्ञानं ब्रह्म मय्यपि ॥ २ ॥

भाषार्थ–अब पूर्वोक्त प्रकारसे प्रज्ञानशब्दके अर्थको कहकर ब्रह्मशब्दका अर्थ कहते हैं कि ब्रह्मा इंद्र और देवता जो उत्तम हैं और जो मनुष्य आदि मध्यम हैं और अश्व गौ आदि जो अधम हैं उन सब देहधारियोंमें और आकाश आदि भूतोंमें जो जगतके जन्म आदिका हेतु एक चैतन्य पूर्ण है वही ब्रह्म है इस श्लोकसे ( एष ब्रह्म एष इंद्र ) इत्यादि और ( प्रज्ञा प्रतिष्ठा ) इस पर्यंतका अर्थ संक्षेपसे दिखाया इस प्रकार पदार्थको कहकर वाक्यार्थको कहते हैं कि जिससे संपूर्ण पदार्थोंमें स्थित प्रज्ञानब्रह्म है इससे मेरेमें स्थितभी प्रज्ञान ब्रह्मही है क्योंकि

सर्वत्र ब्रह्मरूपतत्त्वमें कोई विशेषता नहीं है भावार्थ यह है कि जब ब्रह्मा अश्व गौ आदिमें एक चैतन्य ब्रह्म है तो मेरेमेंभी प्रज्ञान रूप ब्रह्म है ॥ २ ॥

**परिपूर्णः परात्मास्मिन्देहे विद्याधिकारिणि ॥**
**बुद्धेः साक्षितया स्थित्वा स्फुरन्नहमितीर्यते ॥ ३ ॥**

भावार्थ-इस प्रकार ऋग्वेदकी शाखाके महावाक्यका अर्थ निरूपण करके शाखाओंके मध्यमें बृहदारण्यक उपनिषद्में लिखे ( अहं ब्रह्मास्मि ) इस महा अर्थ प्रकट करनेके लिये अहं शब्दका अर्थ कहते हैं कि इस मायासे कल्पि और विद्याका अधिकारी अर्थात् शम दम आदिसे युक्त होकर विद्या ( संपादन करने योग्य और श्रवण मनन आदि जिसमें हो सकें ऐसे इस मनु शरीरमें बुद्धि अर्थात् बुद्धिसे उपलक्षित सूक्ष्मशरीरका साक्षी होकर अर्था रूपसे प्रकाशक होकर टिका हुआ जो परिपूर्णरूप परात्मा प्रकाशमान है शब्दका अर्थ है अर्थात् उसको ही लक्षणावृत्तिसे अहंशब्द कहता है भावार्थ कि इस ज्ञानके अधिकारी देहमें जो व्यापकरूप परमात्मा बुद्धिके साक्षीरू कर प्रकाशमान है वही अहंशब्दका अर्थ है ॥ ३ ॥

**स्वतः पूर्णः परात्माऽत्र ब्रह्मशब्देन वर्णितः ॥**
**अस्मीत्यैक्यपरामर्शस्तेन ब्रह्म भवाम्यहम् ॥ ४ ॥**

भावार्थ-अब ब्रह्म शब्दके अर्थको कहते हैं कि स्वरूपसे जो पूर्ण अर्थात् वस्तु इनके परिच्छेदसे शून्य पूर्वोक्त परमात्मा है वही इस पूर्वोक्त महावाक्य शब्दसे कहा जाता है अर्थात् लक्षणसे वर्णन किया है और इसी वाक्यके ( पदसे दोनों पदोंका सामानाधिकरण्य भाव ( एक अर्थको ही कहना ) से जीव एकताका बोध होता है जिससे मैं ब्रह्महूं यह उक्त महावाक्यका अर्थ है ॥ ४ ॥

**एकमेवाद्वितीयं सन्नामरूपविवर्जितम् ॥**
**सृष्टेः पुराऽधुनाप्यस्य तादृक्त्वं तदितीर्यते ॥ ५ ॥**

भावार्थ-अब छांदोग्य श्रुतिमें पढे ( तत्त्वमसि ) इस महावाक्यका अर्थ करनेके लिये तत्पदका लक्ष्य अर्थ कहते हैं कि हे सौम्य यह जगत् पहिले एक अद्वितीय ब्रह्मरूप रहा इस वाक्यने सृष्टिसे पहिले स्वगत आदि भेदों नाम रूप रहित जो सत्वस्तु कही है इस सत् वस्तुको अब अर्थात् सृष्टिके अ

तथात्व है अर्थात् वह स्वगत आदि भेदसे शून्य सत्रूपही है इसको लक्षणावृत्तिसे तत्पद कहता है भावार्थ यह है कि जो सत् ब्रह्म सृष्टिसे पहिले एक अद्वितीय नाम रूपसे विवर्जित है अब सृष्टिके समर्थभी वह वैसा ही नाम रूपसे रहित है यह तत्पदका अर्थ है ॥ ५ ॥

श्रोतुर्देहेंद्रियातीतं वस्त्वत्र त्वंपदेरितम् ॥
एकता ग्राह्यतेऽसीति तदैक्यमनुभूयताम् ॥ ६ ॥

भाषार्थ—अब त्वंपदका लक्ष्य अर्थ कहते हैं कि श्रोताके अर्थात् श्रवण आदिके द्वारा महावाक्यके अर्थका जो ज्ञाता उसके देह इंद्रियांसे अतीत और स्थूल आदि तीनों शरीरोंका साक्षी जो विलक्षण सत्रूप वस्तु है उसको ही लक्षणावृत्तिसे त्वंपद कहता है—और इसी वाक्यका असि पद तत् त्वं इन दोनोंपदोंकी सामानाधिकरण्यसे सिद्ध हुयी जो एकता है अर्थात् दोनों पदोंका एक ब्रह्मरूप अर्थ है उसको मुमुक्षुके प्रति बोधन करता है इस प्रकार उन दोनों पदोंकी एकताको मुमुक्षु जानो—भावार्थ यह है कि श्रोताके देह इन्द्रियांसे अतीतवस्तुको त्वंपदने कहा है और असिपद दोनों-पदोंकी एकताको ग्रहण कराता है इस प्रकार दोनोंकी एकता जाननी ॥ ६ ॥

स्वप्रकाशापरोक्षत्वमयमित्युक्तितो मतम् ॥
अहंकारादिदेहांतात्प्रत्यगात्मेति गीयते ॥ ७ ॥

भाषार्थ—अब क्रमसे प्राप्त अथर्वण वेदके—( अयमात्मा ब्रह्म ) इस महावाक्यके अर्थकी व्याख्यान करनेकी इच्छासे प्रथम ( अयम् आत्मा ) इन दो पदोंके अर्थको क्रमसे कहते हैं कि अयं यह कहनेसे स्वप्रकाश होनेसे अपरोक्षत्व ( प्रत्यक्ष ) मत ( माना ) है अर्थात् स्वप्रकाश अपरोक्ष ये दोनों विशेषण इस लिये हैं कि अदृष्टके समान नित्यपरोक्ष नहीं है और घट आदिके समान दृश्य नहीं है—कदाचित् कहो कि देह आदिमें आत्मा शब्दका प्रयोग देखते हैं इससे आत्मा पदके अर्थको कहते हैं कि अहंकार प्राण मन इन्द्रिय देहपर्यंत संघातका जो प्रत्यगात्मा अर्थात् साक्षीरूप अंतरात्मा है उसको आत्मा कहते हैं—भावार्थ यह है कि अयम् इस पदका अर्थ स्वप्रकाश अपरोक्ष है—और अहंकारसे लेकर देहपर्यंतका जो साक्षी आंतर ( भीतर है ) वह आत्मा पदका अर्थ है ॥ ७ ॥

दृश्यमानस्य सर्वस्य जगतस्तत्त्वमीर्यते ॥
ब्रह्मशब्देन तद्ब्रह्म स्वप्रकाशात्मरूपकम् ॥ ८ ॥

इतिश्रीमत्परमहंसपरिव्राजकाचार्यश्रीभारतीतीर्थवि-
द्यारण्यमुनिवर्यकृतमहावाक्यविवेकः समाप्तः॥

भावार्थ–ब्रह्मशब्दका प्रयोग ब्राह्मण आदिमें भी देखते हैं उसके निषेधा शब्दका अर्थ कहते हैं कि दीखनेके योग्य जो मिथ्यारूप आकाश आदि जगत् उसका जो तत्त्व है अर्थात् सबका अधिष्ठान और निषेधकी अवधि पारमार्थिक ( सच्चा ) सत चित् आनंदरूप है वह ब्रह्म शब्दसे कहा जाता वह पूर्वोक्त ब्रह्म स्वप्रकाश आत्मस्वरूपहै भावार्थ यहहै कि दीखतेहुये संपूर्ण जो तत्त्वहै उसको ब्रह्म शब्द कहता है और वह ब्रह्म स्वप्रकाश आत्मारूप है।

इति श्री पं० मिहिरचंद्रकृत भाषोद्धृतिसहितश्रीविद्यारण्यमुनिरचित पंचदश्यां महावाक्यविवेकः समाप्तः ॥ ५ ॥

॥ इति महावाक्यविवेकप्रकरणम् ॥ ५ ॥



# अथ चित्रदीपप्रकरणम् ६.



**यथा चित्रपटे दृष्टमवस्थानां चतुष्टयम् ॥**
**परमात्मनि विज्ञेयं तथाऽवस्था चतुष्टयम् ॥ १ ॥**

भाषार्थ–करनेको इष्ट ग्रंथकी निर्विघ्नसमाप्तिके अर्थ ( परमात्मनि ) इस पदसे इष्टदेवताके स्मरणरूप मंगलको करताहुआ आचार्य मनमें यह विचार करके इस ग्रंथको वेदांतका प्रकरण होनेसे वेदांतमें जो विषय आदि चार अनुबंध होते हैं उनसे ही काम चल जायगा यह समझकर अर्थात् चारों अनुबंधोंका वर्णन छोडकर अध्यारोप अपवादसे निष्प्रपंच ( जगत्से भिन्न ब्रह्म ) का प्रपंच ( वर्णन ) कहते हैं इस न्यायके अनुसार परमात्मामें आरोप किये जगत्की दृष्टांतसहित स्थितिके प्रकारकी प्रतिज्ञा करते हैं कि जैसे चित्रपट ( वस्त्र ) में वक्ष्यमाण ( जो कहेंगे ) चार अवस्था देखीहैं इस प्रकार परमात्मामें भी वक्ष्यमाण चार अवस्था जाननी ॥ १ ॥

**यथा धौतो घट्टितश्च लांछितो रंजितः पटः ॥**
**चिदंतर्यामी सूत्रात्मा विराट् चात्मा तथेर्यते ॥ २ ॥**

भाषार्थ–अब उन अवस्थाओंको ही दिखाते हैं कि जैसे पट, धौत घट्टित लांछित रंजित अर्थात् धुला घुटा चिह्नसहित रंगा होता है अर्थात् एक ही वस्त्रमें चार अवस्था प्रतीत होती हैं इसी प्रकार परमात्मामेंभी चित् अंतर्यामी सूत्रात्मा विराट् ये चार अवस्था जाननी ॥ २ ॥

**स्वतः शुभ्रोऽत्र धौतः स्याद्धट्टितोऽन्नविलेपनात् ॥**
**मष्याकारैर्लांछितः स्याद्रंजितो वर्णपूरणात् ॥ ३ ॥**

भाषार्थ–अब वस्त्ररूप दृष्टांतकी चारों अवस्थाओंका स्वरूप क्रमसे दिखाते हैं कि स्वतः शुभ्र ( शुक्ल ) जो हो उसे धौत और अन्नका लेप ( माया ) जिसमें हो वह घट्टित और मसी ( स्याही ) के आकारके जिसमें चिह्न हों वह लांछित और यथोचित वर्णोंसे जो पूर्ण हो वह रंजित होता है ॥ ३ ॥

**स्वतश्चिदंतर्यामी तु मायावी सूक्ष्मसृष्टितः ॥**
**सूत्रात्मा स्थूलसृष्ट्यैव विराडित्युच्यते परः ॥ ४ ॥**

भाषार्थ–अब दार्ष्टांतिक ( आत्मा ) में चारों अवस्था दिखाते हैं कि परमात्मा स्वतः अर्थात् माया और मायाके कार्यसे रहित होनेसे चित् ( चेतन ) रूप है

और मायाके संबंधसे अंतर्यामी कहाताहै और सूक्ष्म दृष्टिसे अर्थात् पंचीकरण भूतोंके कार्य समष्टिरूप सूक्ष्म शरीरके संबंधसे सूत्रात्मा कहाताहै और स्थूल अर्थात् पंचीकरण किये भूतोंके कार्य समष्टिरूप स्थूल शरीररूप उपाधिके विराट् कहाताहै ॥ ४ ॥

**ब्रह्माद्याः स्तंबपर्यंताः प्राणिनोऽत्र जडा अपि ॥**
**उत्तमाधमभावेन वर्तंते पटचित्रवत् ॥ ५ ॥**

भावार्थ-अब चित्र वस्त्ररूप परमात्माके चित्रोंको वर्णन करते हैं कि इस रचनामें उत्तम अधम रूपसे ब्रह्मा आदि स्तंबपर्यंत चेतनरूप प्राणी और गिरि आदि जडपदार्थ चित्रपटके समान वर्तते हैं अर्थात् ये सब आत्माके चित्र हैं॥

**चित्रार्पितमनुष्याणां वस्त्राभासाः पृथक् पृथक् ॥**
**चित्राधारेण वस्त्रेण सदृशा इव कल्पिताः ॥ ६ ॥**

भावार्थ-ब्रह्मा आदि जगत्का स्थान चेतन है इसका कारण कहनेके लिये कहते हैं कि जैसे चित्रमें लिखे हुये मनुष्योंके शरीरोंपर नानाप्रकारके वस्त्र भी लिखे जाते हैं और चित्रका आधार जो वस्त्र उसके समान ही कल्पित किये इससे वस्त्राभास ( दीखनेमात्र ) कहाते हैं क्योंकि उन रंगोंसे शीत आदिकी नहीं हो सकती ॥ ६ ॥

**पृथक् पृथक् चिदाभासाश्चैतन्याध्यस्तदेहिनाम् ॥**
**कल्प्यंते जीवनामानो बहुधा संसरंत्यमी ॥ ७ ॥**

भावार्थ-अब दार्ष्टांतिक कहते हैं कि इसी प्रकार परमात्मामें आरोप किये देव आदि देहधारी हैं उनके शरीरोंके जो जीव नामके चिदाभास हैं वेभी शरीरमें कल्पित हैं और पर्वत आदिके शरीरोंमें नहीं-और ये जीव अनेक प्रकार अर्थात् देव मनुष्य आदिरूप शरीरोंकी प्राप्तिसे जन्ममरणरूप संसारको भोगते परमात्मा नहीं क्योंकि वह विकाररहित है ॥ ७ ॥

**वस्त्राभासस्थितान् वर्णान् यद्वदाधारवस्त्रगान् ॥**
**वदंत्यज्ञास्तथा जीवसंसारं चिद्गतं विदुः ॥ ८ ॥**

भावार्थ-संपूर्णवादी और लौकिक आत्माकोही संसार होता है, यह जो कहते उसमें अज्ञानही कारण है इस बातको दृष्टांत सहित वर्णन करते हैं कि जैसे अज्ञानी पुरुष वस्त्राभासोंमें स्थित वर्णोंको चित्रके आधार वस्त्रमें स्थित कहते हैं वैसे जीवके संसारकोभी अज्ञानी पुरुष चैतन्यमें मानते हैं ॥ ८ ॥

चित्रस्थपर्वतादीनां वस्त्राभासो न लिख्यते ॥
सृष्टिस्थमृत्तिकादीनां चिदाभासस्तथा नहि ॥ ९ ॥

भाषार्थ–अब गिरि नदी आदिकोंमें चिदाभासको कल्पनाके अभावको दृष्टांत-क वर्णन करते हैं कि जैसे चित्रमें स्थित पर्वत आदिकोंका प्रयोजनके अभावसे त्राभास नहीं लिखा जाता है इसी प्रकार सृष्टिमें स्थित मृत्तिका आदिकोंमेंभी दाभास नहीं होता ॥ ९ ॥

संसारः परमार्थोऽयं सल्लग्नः स्वात्मवस्तुनि ॥
इति भ्रांतिरविद्या स्याद्विद्ययैषा निवर्तते ॥ १० ॥

भाषार्थ–अब आत्मामें आरोपित संसार, ज्ञानसे निवृत्त होता है इसकी सिद्धिके-ये संसारकी मूल जो अविद्या उसको कहते हैं कि यह संसार परमार्थ ( सच्चा ) और आत्मामें लगरहा है इस भ्रांतिको अविद्या कहते हैं और यह अविद्या विद्यासे वृत्त होती है ॥ १० ॥

आत्माभासस्य जीवस्य संसारो नात्मवस्तुनः ॥
इति बोधो भवेद्विद्या लभ्यतेऽसौ विचारणात् ॥ ११ ॥

भाषार्थ–अब विद्या और उसके लाभका उपाय वर्णन करते हैं कि आत्माका ाभास ( चिदाभास ) जो जीव उसको संसार है वस्तुरूप आत्माको नहीं है इस नको विद्या कहते हैं इस विद्याका लाभ विचारसे होता है ॥ ११ ॥

सदा विचारयेत्तस्माद् जगज्जीवपरात्मनः ॥
जीवभावजगद्भावबाधे स्वात्मैव शिष्यते ॥ १२ ॥

भाषार्थ–अब जिसका विचार करे उसका वर्णन करते हैं कि तिससे जगत्, जीव, रमात्मा, इनका सदैव विचार करे–कदाचित् कहो कि मोक्षअवस्थामें फलरूप ात्मा रहता है इसमें आत्माका विचार तो उचित है और जीव और जगत्के विचा-का क्या प्रयोजन है सो ठीक नहीं क्योंकि जीवभाव और जगत्भावका बाध (निषेध) नेपर परमात्मा ही शेष रह जाता है भावार्थ यह है कि तिससे जगत् जीव रमात्मा इनको सदा विचारे क्योंकि जगत् जीव इनके निषेध होनेपर परमात्मा ही ेष रह जाता है ॥ १२ ॥

नाप्रतीतिस्तयोर्बाधः किंतु मिथ्यात्वनिश्चयः ॥
नोचेत्सुषुप्तिमूर्च्छादौ मुच्येतायत्नतो जनः ॥ १३ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि पूर्वोक्तविचारसे जीव जगत्की प्रतीति न ... व्यवहारकाही लोप हो जायगा इस शंकाके दूर करनेके लिये बाधशब्दा... और उस अर्थके न माननेमें दंड कहते हैं-कि कुछ जगत् और जीवकी अ... नाम बाध नहीं किंतु उनके मिथ्यात्वके निश्चयको बाध कहते हैं-ऐसे न... तो सोने और मूर्च्छामें स्वतः ही द्वैतकी प्रतीति नहीं होती इससे तत्त्वज्ञान... मनुष्य मुक्त हो जायगा ॥ १३ ॥

परमात्मावशेषोऽपि तत्सत्यत्वविनिश्चयः ॥
न जगद्विस्मृतिर्नोचेज्जीवन्मुक्तिर्न संभवेत् ॥ १४ ॥

भापार्थ-और आत्मा ही शेष रह जाता है इस पूर्वोक्तपरमात्माके शेषमें भी ...त्माका सत्यत्व निश्चय अर्थात् परमात्मा सत्य है यह ज्ञान ही लेना कुछ ... विस्मरण नहीं ऐसा न मानेंगे तो जीवन्मुक्ति न होगी ॥ १४ ॥

परोक्षा चापरोक्षेति विद्या द्वेधा विचारजा ॥
तत्रापरोक्षविद्याप्तो विचारोऽयं समाप्यते ॥ १५ ॥

भापार्थ-सदा विचारै इस पूर्वोक्त वचनसे मरणपर्यंत विचार पाया इससे ... अवधिको कहते हैं कि विचारसे पैदा हुई विद्या परोक्ष अपरोक्ष भेदसे दो प्र... उन दोनोंमें अपरोक्ष विद्यासे जो विचार प्राप्त होता है वहां यह विचार स... जाता है अर्थात् पुनः विचारकी अपेक्षा नहीं रहती ॥ १५ ॥

अस्ति ब्रह्मेति चेद्वेद परोक्षज्ञानमेव तत् ॥
अहं ब्रह्मेति चेद्वेद साक्षात्कारः स उच्यते ॥ १६ ॥

भापार्थ-अव विचारसे उत्पन्न परोक्ष अपरोक्षरूप दोनों विद्याओंके स्वरूप... कहते हैं कि यदि यह जानलिया कि ब्रह्म है तो वह परोक्ष ज्ञान है और यदि ... ( मैं ब्रह्म हूं ) यह ज्ञान होगया तो उसको साक्षात्कार कहते हैं ॥ १६ ॥

तत्साक्षात्कारसिद्ध्यर्थमात्मतत्त्वं विविच्यते ॥
येनायं सर्वसंसारात् सद्य एव विमुच्यते ॥ १७ ॥

भापार्थ-अव पूर्वोक्त आत्माके साक्षात्कारका असाधारण कारण जो आत्म... विवेक उसकी प्रतिज्ञा करते हैं कि जिस आत्माके साक्षात्कारसे पुरुष शीघ्रही ... होता है उस साक्षात्कारकी सिद्धिके लिये आत्मतत्त्वका विवेक करते हैं ॥ १७

कूटस्थो ब्रह्म जीवेशावित्येवं चिच्चतुर्विधा ॥
घटाकाशमहाकाशौ जलाकाशाभ्रखे यथा ॥ १८ ॥

भापार्थ–चिदात्माको वास्तविक एकताके निश्चयार्थ व्यवहारदशामें प्रतीत जो
चैतन्यका भेद उसको कहते हैं कि जैसे घटाकाश महाकाश जलाकाश मेघाकाश भेदसे
एक ही आकाश चार प्रकारका है इसी प्रकार कूटस्थ, ब्रह्म, जीव, ईश, भेदसे एक
चैतन्यभी चार प्रकारका है ॥ १८ ॥

**घटावच्छिन्नखे नीरं यत्तत्र प्रतिविम्बितः ॥**
**साभ्रनक्षत्र आकाशो जलाकाश उदीर्यते ॥ १९ ॥**

भापार्थ–अब घटावछिन्न ( युक्त ) घटाकाश और घटसे अनवच्छिन्न महाकाश
न दोनों प्रसिद्धोंको छोडकर अप्रसिद्ध जलाकाशका वर्णन करते हैं कि घटावच्छिन्न
आकाशमें जो जल है उसमें प्रतिविंवित जो मेघ नक्षत्रों सहित आकाश उसको
जलाकाश कहते हैं ॥ १९ ॥

**महाकाशस्य मध्ये यन्मेघमंडलमीक्ष्यते ॥**
**प्रतिविंवतया तत्र मेघाकाशो जले स्थितः ॥ २० ॥**

भापार्थ–अब अभ्राकाशको कहते हैं कि महाकाशके मध्यमें जो मेघोंका मंडल
( समूह ) दीखता है उस मंडलमें जो जल है उसमें प्रतिविंवरूपसे जो स्थित है उसको
मेघाकाश कहते हैं ॥ २० ॥

**मेघांशरूपमुदकं तुषाराकारसंस्थितम् ॥**
**तत्र खप्रतिविंवोऽयं नीरत्वादनुमीयते ॥ २१ ॥**

भापार्थ–कदाचित् कहो कि मेघका जल अप्रत्यक्ष है उसमें आकाशका प्रतिविंव
कैसे जाना जायगा–सो ठीक नहीं क्योंकि यद्यपि मेघका जल अप्रगट है तोभी
वृष्टिरूपकार्यसे मेघमें वृष्टिके उपादानकारण सूक्ष्म अवयवरूप जलका अनुमान किया
जाता है और उदकरूप ही हेतुसे उसमें आकाशका प्रतिविंवभी अनुमित हो जायगा
कि विवादका आश्रय जल आकाशके विंववाला होने योग्य है–जल होनेसे घटके
जलकी तुल्य–इस अनुमानसे मेघके अंशरूप जलमेंभी आकाशका प्रतिविंव हो सकता
है–भावार्थ यह है कि विंदुओंके आकारसे स्थित जो मेघका अंशरूप जल है उस
जलमें भी यह आकाशका प्रतिविंव जल होनेसे अनुमान किया जाता है ॥ २१ ॥

**अधिष्ठानतया देहद्वयावच्छिन्नचेतनः ॥**
**कूटवन्निर्विकारेण स्थितः कूटस्थ उच्यते ॥ २२ ॥**

भापार्थ–इस प्रकार दृष्टांतरूप चारों आकाशोंका वर्णन करके दार्ष्टांतिकमें सबसे
प्रथम जो कूटस्थ–उसका वर्णन करते हैं कि पंचीकरण किये पांचोंभूतोंके कार्य जो

स्थूल सूक्ष्मरूप, और अविद्यासे कल्पित दोनों शरीर उनका आधार होनेसे सा
अवच्छिन्न जो आत्मा उसको इससे कूटस्थ कहते हैं कि वह कूटके समान नि
रूपसे स्थित है-भावार्थ यह है कि अधिष्ठान होनेसे स्थूलसूक्ष्म देहावच्छिन्न जो
है-कूटके समान निर्विकारसे स्थित उसको कूटस्थ कहते हैं ॥ २२ ॥

**कूटस्थे कल्पिता बुद्धिस्तत्र चित्प्रतिबिंबकः ॥**
**प्राणानां धारणाज्जीवः संसारेण स युज्यते ॥ २३ ॥**

भावार्थ-इस प्रकार कूटस्थको कहकर कूटस्थमें कल्पित जो बुद्धि उसके
बजीवका वर्णन करते हैं कि कूटस्थमें कल्पितबुद्धिमें पडा जो चित्का
उसको जीव कहते हैं और प्राणोंके धारणसे उसको जीव कहते हैं-और
कूटस्थको तो संसार होनेका असंभव है इससे वह जीव ही जन्म मरणरूप
युक्त होता है ॥ २३ ॥

**जलव्योम्ना घटाकाशो यथा सर्वैस्तिरोहितः ॥**
**तथा जीवेन कूटस्थः सोऽन्योन्याध्यास उच्यते ॥ २४ ॥**

भावार्थ-कदाचित् कहो कि जीवसे भिन्न कूटस्थ है तो भासता क्यों न
ठीक नहीं-क्योंकि जैसे जलके आकाशसे संपूर्ण घटाकाश तिरोहित ( ढका
होता है-इसी प्रकार जीवसे कूटस्थ भी आच्छादित होता है इसीको वेदां
अन्योन्याध्यास कहते हैं ॥ २४ ॥

**अयं जीवो न कूटस्थं विविनक्ति कदाचन ॥**
**अनादिरविवेकोऽयं मूलाविद्येति गम्यताम् ॥ २५ ॥**

भावार्थ-अब पूर्वोक्त अध्यासका कारण जो अविद्या उसको कहते हैं कि य
कूटस्थसे कदाचित् भी पृथक् नहीं होता है इस अनादि अविवेक ( अज्ञान )
अर्थात् संसारदशामें दोनोंके भेदकी मूलविद्या जानो ॥ २५ ॥

**विक्षेपावृत्तिरूपाभ्यां द्विधाऽविद्या व्यवस्थिता ॥**
**न भाति नास्ति कूटस्थ इत्यपादानमावृतिः ॥ २६ ॥**

भावार्थ-अब अविद्यासे कल्पित जीवको स्पष्ट करनेके लिये अविद्याका
करते हैं कि विक्षेप और आवृत्तिरूपसे: दो प्रकारकी अविद्या व्यवस्थित है,
कूटस्थ न भासता है और न है इस कथनको आवृति ( आवरण ) कहते
आवरण ही विक्षेपका हेतु है ॥ २६ ॥

**अज्ञानी विदुषा पृष्टः कूटस्थं न प्रबुध्यते ॥**
**न भाति नास्ति कूटस्थ इति बुद्धा वदत्यपि ॥ २७ ॥**

भाषार्थ-अब अविद्या और उसके किये आवरणके होनेमें लोकके अनुभवको प्रमाण हते हैं क्या तू कूटस्थको जानता है इस प्रकार विद्वान्का पूछाहुआ अज्ञानी उस कूट-को मैं नहीं जानता इस प्रकार अज्ञानको जान ( समझ ) कर कहता है और अविद्याका अनुभव है और केवल अज्ञानके अनुभवको ही नहीं कहता अपितु स्थ नहीं है न भासता है इस प्रकार कूटस्थके अभाव और अभान दोनोंको नकर अज्ञानी पूर्वोक्तवचनको कहता है यह आवरणका अनुभव है इससे अविद्या र आवरणके प्रत्यक्षमें अनुभव ही प्रमाण है भावार्थ यह है कि विद्वानका-पूछा ा अज्ञानी कूटस्थको मैं नहीं जानता इस उत्तरको जो देता है-वह कूटस्थ नहीं सता और न है इसको जानकर ही देता है ॥ २७ ॥

**स्वप्रकाशे कुतोऽविद्या तां विना कथमावृतिः ॥**
**इत्यादितर्कजालानि स्वानुभूतिर्ग्रसत्यसौ ॥ २८ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् कोई शंका करे कि तुम्हारे मतमें-आत्मा स्वप्रकाश है तो उस-अविद्या न होगी-क्योंकि तेज और अंधकारके समान विरुद्धस्वभाव होनेसे उन नोंका संबंध नहीं हो सक्ता-और अविद्याके अभावमें अविद्याके किये आवरणको ों कह सक्ते और आवरणके अभावमें आवरण है मूल जिसका ऐसा विक्षेप होगा और विक्षेपके अभावमें वह अनर्थ न होगा जिसकी ज्ञानसे निवृत्ति मानते हो से ज्ञानभी व्यर्थ है फिर ज्ञानका प्रतिपादक शास्त्र भी अप्रमाण होजायगा, सो क नहीं क्योंकि स्वप्रकाशमें अविद्या कहां और अविद्याके विना आवरण कहां यादि तर्कोंके समूहको पूर्वश्लोकमें कहाहुआ जो अनुभव है वह ग्रस लेता है क्योंकि पदार्थमें कुछ अनुपपत्ति नहीं होती ऐसा न्याय है ॥ २८ ॥

**स्वांनुभूतावविश्वासे तर्कस्याप्यनवस्थितेः ॥**
**कथं वा तार्किकंमन्यस्तत्त्वनिश्चयमाप्नुयात् ॥ २९ ॥**

भावार्थ-कदाचित् कहो कि पूर्वोक्त तर्कके विरोधसे अनुभवको आभासमात्र नेंगे तो उससे तत्त्वका निश्चय न होगा सो ठीक नहीं क्योंकि अनुभवको प्रमाण किक न मानेगा तो केवल निश्चयका अजनक तर्क जो अपने आप स्वीकार किया उससे तार्किकको कदाचित् भी तत्त्वका निश्चय न होगा भावार्थ यह है कि यदि अपने नुभवमें ही विश्वास नहीं है तो तर्ककी भी स्थिति नहीं होगी इससे अपनेको तार्किक ननेवाला किस प्रकार तत्त्वनिश्चयको प्राप्त होगा अर्थात् नहीं होगा ॥ २९ ॥

बुद्ध्यारोहाय तर्कश्चेदपेक्षेत तथा सति ॥
स्वानुभूत्यनुसारेण तर्क्यतां मा कुतर्क्यताम् ॥ ३० ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि अनुभवसे तत्त्वका निश्चय होता है और अनु पदार्थकी यथार्थताके लिये तर्कभी मानने योग्य है सो ठीक नहीं क्योंकि पं आरोह ( स्थिति ) के लिये तर्ककी अपेक्षा है तो अपने अनुभवके अनुसा कुतर्क मत करो ॥ ३० ॥

स्वानुभूतिरविद्यायामावृतौ च प्रदर्शिता ॥
अतः कूटस्थचैतन्यमविरोधीति तर्क्यताम् ॥ ३१ ॥

भाषार्थ-अब तर्कके अनुसारी पूर्वोक्त अनुभवका स्मरण दिलाते हैं कि और आवरणमें जो अपना अनुभव. ( अविद्या और आवरणमें जो दिखाय उस अनुभवसे ही यह तर्कना करो कि कूटस्थ और चैतन्य इनका परस नहीं ॥ ३१ ॥

तच्चेद्विरोधिकेनेयमावृतिर्ह्यनुभूयताम् ॥
विवेकस्तु विरोध्यस्यास्तत्त्वज्ञानिनि दृश्यताम् ॥ ३२ ॥

भाषार्थ-यदि कूटस्थ और चैतन्यका विरोध होय तो इस आवरणका अब करै अर्थात् अविद्यारूप आवरणका चैतन्यही विरोधी होय तो अविद्या ही न होय-और इस अविद्याका विरोधी विवेक है उस विवेकको तुम देखो-अर्थात् उपनिषदोंके विचारसे जो ज्ञानवान् है उसका जो विवेक अविद्याका नाश होता है ॥ ३२ ॥

अविद्यावृतकूटस्थे देहद्वययुता चितिः ॥
शुक्तौ रूप्यवदध्यस्ता विक्षेपाध्यास एव हि ॥ ३३ ॥

भाषार्थ-इस प्रकार अविद्या और आवरणको दिखाकर विक्षेपाध्यासको कि अविद्यासे आवृत-( ढका ) कूटस्थके विषे जो स्थूलसूक्ष्म शरीर स भास है शुक्तिमें रूप्य ( चांदी ) के समान उस अध्यासको विक्षेपाध्यास अर्थात् प्रत्यग आत्मामें आरोपण किये-स्थूल सूक्ष्म शरीरसहित-कूटस्थके सका नाम विक्षेपाध्यास है ॥ ३३ ॥

इदमंशश्च सत्यत्वं शुक्तिगं रूप्य ईक्ष्यते ॥
स्वयं त्वं वस्तुता चैवं विक्षेपे वीक्ष्यतेऽन्यगम् ॥ ३४ ॥

भापार्थ—अब इस विक्षेपको अध्याससिद्धिके लिये—शुक्तिरजतका जो अध्यास की तुल्यता दिखाते हैं—कि जैसे शुक्तिका इदं ( यह ) अंश अर्थात्—नेत्रोंके अग्रदेशमें स्थित—और सत्यत्व ये दोनों शुक्तिके रूप रूप्यमें अर्थात् चांदीमें मनुष्योंको दीखते हैं इसी प्रकार कूटस्थके स्वयंत्व ( अपनारूप ) और वस्तुत्व (वस्तुता ) ये जो दो धर्म हैं—ये—चिदाभासमें दीखते हैं—यहां—विक्षेपशब्दसे चिदाभास लेते हैं ॥ ३४ ॥

नीलपृष्ठत्रिकोणत्वं यथा शुक्तौ तिरोहितम् ॥
असंगानंदतादेवं कूटस्थेऽपि तिरोहितम् ॥ ३५ ॥

भापार्थ—अब सामान्य अंशकी प्रतीतिको दिखाकर—विशेष अंशोंकी अप्रतीतिसे तुल्यता दिखाते हैं कि जिस प्रकार शुक्तिके नीलपृष्ठ और त्रिकोण ये दो धर्म तिरोहित (आच्छेप ) हैं इसी प्रकार कूटस्थकेभी असंग और आनदंरूप दोनों धर्म तिरोहित हैं अर्थात् चिदाभासमें प्रतीत नहीं होते ॥ ३५ ॥

आरोपितस्य दृष्टांते रूप्यं नाम यथा तथा ॥
कूटस्थाध्यस्तविक्षेपनामाहमिति निश्चयः ॥ ३६ ॥

भापार्थ—अन्य भी तुल्यताको दिखाते हैं जैसे शुक्तिरूप दृष्टांतमें आरोप किये पदार्थका रूप्य ( चांदी ) यह नाम है—इसी प्रकार—कूटस्थमें—अध्यास किये चिदाभासरूप विक्षेपका भी—अहं यह नाम है—यह शास्त्रका निश्चय है ॥ ३६ ॥

इदमंशं स्वतः पश्यन् रूप्यमित्यभिमन्यते ॥
तथा स्वं च स्वतः पश्यन्नहमित्यभिमन्यते ॥ ३७ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि दृष्टांतमें नेत्रोंके आगे स्थित शुक्तिके खंडमें नेत्रका संबंध होनेपर—जैसे यह रजत है यह शुक्तिसे भिन्न रजतका अभिमान देखते हैं—दार्ष्टांतिकमें तो आत्मासे भिन्न वस्तुका अभिमान नहीं—देखते सो ठीक नहीं—क्योंकि जैसे मनुष्य—स्वयं इदं अंशको देखता हुआ—यह रजत है, यह मानता है इसी प्रकार स्वयं अपने रूपको देखता हुआ अहं—यह अभिमान करता है—इससे—स्वप्रकाश चिदात्माके विषय भी—उससे भिन्न—अहं यह अभिमान देखते हैं—इससे दृष्टांत—दार्ष्टांतिककी विषमता नहीं ॥ ३७ ॥

इदंत्वरूप्यते भिन्ने स्वत्वाहंते तथेष्यताम् ॥
सामान्यं च विशेषश्च ह्युभयत्रापि गम्यते ॥ ३८ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि स्वयं-अहं-शब्दका एक अर्थ है-तो दृष्टां दार्ष्टांतिककी तुल्यता कैसे होगी सो ठीक नहीं-क्योंकि जैसे-इदं-और दोनों अंश भिन्न हैं-इसी प्रकार स्व और अहंकोभी भिन्न मानो-क्योंकि विशेषभावकी-प्रतीति दोनों स्थानोंमें तुल्य है-अर्थात् वहां इदम् सामान्य है विशेष है-ऐसे ही-यहां-स्व-सामान्य और अहं विशेष है ॥ ३८ ॥

**देवदत्तः स्वयं गच्छेत्त्वं वीक्षस्व स्वयं तथा ॥**
**अहं स्वयं न शक्नोमीत्येवं लोके प्रयुज्यते ॥ ३९ ॥**

भापार्थ-अब स्वयं शब्दको सामान्यरूप दिखानेके लिये लौकिकप्रयोग दिखाते हैं कि देवदत्त स्वयं जाओ-तू स्वयं देख-मैं-स्वयं समर्थ नहीं इत्यादि लोकमें-प्रयोग देखते हैं-अर्थात्-सामान्यरूप एकही स्वयं शब्दका देवदत्त आदि विशेषोंके साथ अन्वय देखते हैं ॥ ३९ ॥

**इदं रूप्यमिदं वस्त्रमिति यद्वदिदं तथा ॥**
**असौ त्वमहमित्येषु स्वयमित्यभिमन्यते ॥ ४० ॥**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि लोकमें इस प्रकार रहो-इससे किस प्रकार शब्दका अर्थ सामान्य होगा-सो ठीक नहीं क्योंकि जैसे-इदं रूप्यम् इत्यादि अर्थात् यह रूप्य है-यह वस्त्र है-यहां-इदंरूप सामान्य है-इसी प्रकार असौ त्वम् अहं-( यह-तू-मैं ) इनमेंभी स्वयं इस शब्दका प्रयोग मानते हैं इससे-इदं के समान, स्वयं-शब्दका अर्थभी सामान्यरूप है ॥ ४० ॥

**अहंत्वाद्भिद्यतां स्वत्वं कूटस्थे तेन किं तव ॥**
**स्वयंशब्दार्थ एवैष कूटस्थ इति मे भवेत् ॥ ४१ ॥**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि स्वयं-और अहं-शब्दका भेद आत्मामें रहो कूटस्थ आत्मामें क्या आया इस आशयसे-वादी पूछता है-कि अहं शब्दसे स्व भेद रहो-उससे तेरे कूटस्थमें क्या सिद्ध होगा-सिद्धांती उत्तर देता है कि मेरे में-यह होगा कि-स्वयं शब्दका अर्थही कूटस्थ है उससे-भिन्न नहीं ॥ ४१ ॥

**अन्यत्ववारकं स्वत्वमिति चेदन्यवारणम् ॥**
**कूटस्थस्यात्मतां वक्तुरिष्टमेव हि तद्भवेत् ॥ ४२ ॥**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि-भेदका निपेधक स्वत्वरूप धर्म है-वह कूटस्थका बोधन न करैगा सो ठीक नहीं-क्योंकि भेदका निवारक स्वत्व है तो भेदकी

जो कूटस्थको आत्मा कहता है उसके मतमें वह इष्टही हो जायगा अर्थात् जो भेद निवृत्ति उसको इष्ट थी वह अनायाससे सिद्ध हो जायगी ॥ ४२ ॥

**स्वयमात्मेति पर्यायौ तेन लोके तयोः सह ॥**
**प्रयोगो नास्त्यतः स्वत्वमात्मत्वं चान्यवारकम् ॥ ४३ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् शंका करो कि स्वयं और आत्मा इन दोनों शब्दोंके-स्वयंत्व और-आत्मत्वरूप-प्रवृत्ति निमित्त भिन्न भिन्न हैं इससे गौः अश्व आदि शब्दोंके समान इनका एक अर्थ नहीं-और एक अर्थ न होनेसे स्वयं शब्दका अर्थ कूटस्थ आत्मा कैसे होगा-सो ठीक नहीं स्वयं आत्मा ये दोनों शब्द-हस्त और करके समान-पर्याय हैं इसीसे लोकमें इनका संग प्रयोग नहीं होता-इससे स्वत्व और आत्मत्व ये दोनों अन्यके निषेधक हैं ॥ ४३ ॥

**घटः स्वयं न जानातीत्येवं स्वत्वं घटादिषु ॥**
**अचेतनेषु दृष्टं चेत् दृश्यतामात्मसत्त्वतः ॥ ४४ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि घट स्वयं नहीं जानता-इस प्रकार अचेतन घट आदिकोंमेंभी स्वत्वको देखाहै-इससे स्वयं आत्मा दोनों एक नहीं होसकते सो ठीक नहीं क्योंकि घट आदिकोंमेंभी प्रकाशमान आत्मरूप चैतन्य है-उसकी सत्तासे अचेतनोंमेंभी देखा है तो देखो उसके देखनेमें कोई विरोध नहीं ॥ ४४ ॥

**चेतनाचेतनभिदा कूटस्थात्मकृता न हि ॥**
**किंतु बुद्धिकृताभासकृतैवेत्यवगम्यताम् ॥ ४५ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि घट आदिकोंमेंभी जो आत्मचैतन्यको मानोगे तो-चेतन अचेतनके विभागका हेतु कौन होगा-सो ठीक नहीं-क्योंकि चेतन और अचेतनका भेद कूटस्थ और आत्माका किया हुआ नहीं किंतु बुद्धिमें प्रतिबिम्बित चिदाभासका किया है इसको तुम जानो ॥ ४५ ॥

**यथा चेतन आभासः कूटस्थे भ्रांतिकल्पितः ॥**
**अचेतनो घटादिश्च तथा तत्रैव कल्पितः ॥ ४६ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि चेतन अचेतनका विभाग चिदाभासकी सत्ता और असत्तासे मानोगे तो अचेतनोंमें आत्माकी सत्ताका स्वीकार निष्प्रयोजन हो जायगा इस आशंकाका उत्तर यह है कि चेतन अचेतनके विभागका हेतु कूटस्थको न मानें तोभी अचेतनकी कल्पनाका अधिष्ठान कूटस्थ मानना पडेगा इस अभिप्रायसे

कूटस्थमें घट आदिकोंकी कल्पना और दृष्टांतोंको, कहते हैं कि जैसे कूटस्थ में चेतनका आभास कल्पित है–इसी प्रकार अचेतन घट आदिभी चेतनमें कल्पित हैं ॥ ४६ ॥

तत्तेदंते अपि स्वत्वमिव त्वमहमादिषु ॥
सर्वत्रानुगते तेन तयोरप्यात्मतेति चेत् ॥ ४७ ॥

भापार्थ–स्व और आत्माको एक माननेमें शंका करते हैं कि तत्ता और इदंता ( वह और यह ) भी स्वत्वके समान त्वं अहं ( तू मैं ) आदिमें सर्वत्र अनुगत हैं तिससे उन दोनोंको आत्मत्व हो जायगा अर्थात् वेभी आत्मा मानने चाहिये

ते आत्मत्वेऽप्यनुगते तत्तेदंते ततस्तयोः ॥
आत्मत्वं नैव संभाव्यं सम्यक्त्वादेर्यथा तथा ॥ ४८ ॥

भापार्थ–पूर्वोक्त शंकाका उत्तर यह है कि तत्ता और इदंताको आत्मत्वमें वृत्ति होनेसे आत्मत्व नहीं हो सकता कि वे तत्ता और इदंता स्वत्वके समान त्वं आदिमें अनुगत हैं अर्थात् वर्तमान हैं तथापि वे दोनों जैसे त्वं अहं आदिमें अनुगत हैं ऐसेही आत्मत्वमेंभी अनुगत हैं क्योंकि तद् आत्मत्वं इदं आत्मत्वं ( वह आत्मत्व यह आत्मत्व ) यह व्यवहार होता है इससे तत्ता इदंताको आत्मत्वकी अपेक्षा अधिकमें वर्तमान होनेसे इस प्रकार आत्मारूप नहीं हो सकते जैसे अर्थात् यह आत्मा सम्यक् ( श्रेष्ठ ) है और यह असम्यक् है यहां आत्मामें वर्तमानभी सम्यक्त्व असम्यक्त्व आत्मा नहीं हो सकते इसी प्रकार तत्ता और इदंता आत्मा नहीं हो सकते–भावार्थ यह है कि वे तत्ता इदंता अत्मत्वमें भी वर्तमान हैं तिससे वे दोनों सम्यक्त्व आदिके समान आत्मा नहीं हो सकते ॥ ४८ ॥

तत्तेदंते स्वतान्यत्वे त्वंताहंते परस्परम् ॥
प्रतिद्वंद्वितया लोके प्रसिद्धे नास्ति संशयः ॥ ४९ ॥

भापार्थ–अब प्रसंगकी बातको समाप्त करके फलित दिखानेके लिये लोकको कहते हैं कि तत्ताका प्रतिद्वंद्वी ( प्रतियोगी ) इदंताको जैसे वह यह है और स्वत्वका प्रतिद्वंद्वी अन्यत्वको जैसे स्वयं अन्य है और त्वत्ताका प्रतिद्वंद्वी अहंताको तू मैं है इस प्रकार जगत्में प्रतिद्वंद्वीभावसे प्रयोग देखने हैं अर्थात् इनका मेल देखते हैं इसमें संशय नहीं है ॥ ४९ ॥

अन्यतायाः प्रतिद्वंद्वी स्वयं कूटस्थ इष्यताम् ॥
त्वंतायाः प्रतियोग्येषोऽहमित्यात्मनि कल्पितः ॥ ५० ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि जगतमें यह प्रसिद्धि रहो प्रकरणमें (यहां) क्या सिद्ध ना सो ठीक नहीं क्योंकि अन्यताका प्रतिद्वंद्वी स्वयं शब्दका अर्थ और त्वत्ताका तिद्वंद्वी अहं शब्दका अर्थ जो चिदाभासहै वह कूटस्थ आत्माके विषय कल्पित है तुम मानों कि स्वयं कूटस्थ है यह मैं हूं ॥ ५० ॥

**अहंतास्वत्वयोर्भेदे रूप्यतेदंतयोरिव ॥**
**स्पष्टेऽपि मोहमापन्ना एकत्वं प्रतिपेदिरे ॥ ५१ ॥**

भावार्थ—कदाचित् कहो कि पूर्वोक्त प्रकारसे जीव कूटस्थका भेद होनेपरभी बको इस प्रकार ज्ञान क्यों नहीं होता इस शंकाका उत्तर कहते हैं कि बुद्धिका क्षी जो कूटस्थ उसका प्रत्यक्ष बुद्धिसे नहीं हो सकता इससे अहं (मैं) इस तिसे भासते हुये जो जीव और कूटस्थ हैं उनकी एकता भ्रांतिसे प्रतीत ती है कि जैसे शुक्तिके विषय इदं रजतं (यह रजत है) यहां रजतपना र इदंपनाकी मोहसे एकता प्रतीत होती है तिसी प्रकार अहंता और स्वत्वके की स्पष्टता होनेपरभी मोहको प्राप्त हुये पुरुष एकताको स्वीकार करलेते हैं अर्थात् नोंको एक मान लेते हैं ॥ ५१ ॥

**तादात्म्याध्यास एवात्र पूर्वोक्ताविद्यया कृतः ॥**
**अविद्यायां निवृत्तायां तत्कार्यं विनिवर्तते ॥ ५२ ॥**

भावार्थ—अब जीव और कूटस्थको एक माननेके भ्रममें जो कारण उसको कहते कि जो तादात्म्य (एकताका) अध्यास है वही पूर्वोक्त अनादि अविद्याका किया और ज्ञानसे अविद्याकी निवृत्ति होनेपर अविद्याके कार्य पूर्वोक्त अध्यासकीभी वृत्ति हो जाती है ॥ ५२ ॥

**अविद्यावृतितादात्म्ये विद्ययैव विनश्यतः ॥**
**विक्षेपस्य स्वरूपं तु प्रारब्धक्षयमीक्षते ॥ ५३ ॥**

भावार्थ—कदाचित् कहो कि अविद्याका कार्य जो अध्यास उसकी निवृत्ति अविद्याकी निवृत्तिसे होती है यह नहीं हो सकता क्योंकि ब्रह्मज्ञानमें अविद्याकी निवृत्ति होनेपरभी देह आदि प्रतीत होते हैं सोभी ठीक नहीं क्योंकि एक अविद्याही है रण जिनका ऐसे आवरण और तादात्म्य ये दोनों तो विद्यासेही नष्ट होजाते हैं र कर्मसहित अविद्यासे पैदा हुआ जो विक्षेप (संसार) उसका स्वरूप प्रारब्धके क्षयको देखताहै अर्थात् देह आदि संसार अपने प्रारब्धकर्म तक ता है ॥ ५३ ॥

उपादाने विनष्टेऽपि क्षणं कार्यं प्रतीक्षते ॥
इत्याहुस्तार्किकास्तद्वदस्माकं किन्न संभवेत् ॥ ५४ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि प्रारब्ध निमित्त कारण है केवल उससे उपादानकारणके नाश होनेपर कार्यरूप देह आदिकी स्थिति नहीं हो सोभी ठीक नहीं क्योंकि अन्य शास्त्रवाले तार्किक (नैयायिक) जैसे यह कि उपादान कारणकी निवृत्ति होनेपरभी क्षणमात्र कार्यकी अनुवृत्ति देखते हैं अर्थात् क्षणभर कार्य वना रहताहै इसी प्रकार हमारे मतमंभी कार्य वने रहेंगे ॥ ५४ ॥

तंतूनां दिनसंख्यानां तैस्तादृक् क्षण ईरितः ॥
भ्रमस्यासंख्यकल्पस्य योग्यः क्षण इहेष्यताम् ॥ ५५ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि नैयायिक कार्यकी स्थिति क्षणमात्र मानतेहैं तक नहीं सोभी ठीक नहीं क्योंकि कितनेक दिनोंकी है संख्या (अल्प) ऐसे तंतुओंका क्षणभी उतनाही कहाहै और असंख्य कल्पांतक है स्थिति ऐसा जो भ्रम उसके योग्यही उसका क्षण यहां मानना इष्टहै अर्थात् अनादि से चलाआया जो संसार उसके संस्कारके अधीन चिरकालतक अनु प्रकार होतीहै जैसे कुलालके चक्रका भ्रमण होता रहताहै ॥ ५५ ॥

विना क्षोदक्षमं मानं तैर्वृथापरिकल्प्यते ॥
श्रुतियुक्त्यनुभूतिभ्यो वदतां किन्नु दुःशकम् ॥ ५६ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि तार्किकोंने जैसा युक्त कहा वैसाही कहा सोभी ठीक नहीं क्योंकि हमारे और उनके कथनमें यह भेद है कि वे तो विचारके सहने योग्य मान (प्रमाण) के विना वृथाही कल्पना करते श्रुति युक्ति अनुभवसे कहनेवाले जो हम (वेदांती) हैं उनको कौन बात है अर्थात् हमारे मतमें उसको तबतकही विलंब है जबतक मोक्ष नहीं होता वह ब्रह्मरूप होजाता है यह श्रुति और चक्रके भ्रमणरूप युक्ति और अनुभव—ये तीन प्रमाण हैं और तार्किकोंके मतमें कोईभी प्रमाण नहीं यह है कि तार्किक विचार सहित प्रमाणके विना वृथा कल्पना करते श्रुति युक्ति अनुभव सहित कहनेवाले हमारे मतमें कौन वस्तु अशक्य है हो सकती है ॥ ५६ ॥

आस्तां दुस्तार्किकैः साकं विवादः प्रकृतं ब्रुवे ॥
स्वाहमोः सिद्धमेकत्वं कूटस्थपरिणामिनोः ॥ ५७ ॥

भापार्थ—दुष्ट जो तर्क उसके कर्ता तार्किकोंके संग विवाद रहो अब प्रकरणकी बात कहते हैं कि स्व और अहं जो कूटस्थके परिणामी हैं उनकी एकता भ्रमसे सिद्ध है अर्थात् अज्ञानसे दोनों एक प्रतीत होते हैं ॥ ५७ ॥

भ्राम्यंते पंडितंमन्याः सर्वे लौकिकतैर्थिकाः ॥
अनादृत्य श्रुतिं मौर्ख्यात्केवलां युक्तिमाश्रिताः ॥ ५८ ॥

भापार्थ—कदाचित् शंका करो कि कूटस्थ जीवकी एकता भ्रमसे सिद्ध है तो यह भ्रांत मनुष्य है इसको कोईभी नहीं जानते सोभी ठीक नहीं—क्योंकि मूर्खतासे श्रुतिके तात्पर्यका अनादर करके और अपनेको पंडित मानते हुये संपूर्ण लौकिक और तैर्थिक अर्थात् जगत्के मनुष्य और शास्त्रोंके ज्ञाता केवल युक्तिकेही बलसे भ्रमको प्राप्त हो जाते हैं ॥ ५८ ॥

पूर्वापरपरामर्शविकलास्तत्र केचन ॥
वाक्याभासान् स्वस्वपक्षे योजयंत्यप्यलज्जया ॥ ५९ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि श्रुतियोंके अर्थके वक्ताभी कोई २ ऐसे ( इस प्रकार ) भ्रांत्यों नहीं जानते सोभी ठीक नहीं क्योंकि पूर्व और अपरके विचारमें व्याकुल हुये कोई वेदके ज्ञाताभी उसमें अपने २ पक्षमें वाक्योंके आभासों ( नामके वाक्य ) को निर्लज्ज होकर युक्त करते हैं अर्थात् घटाते हैं और संपूर्ण श्रुतियोंके अर्थको नहीं देखते ॥ ५९ ॥

कूटस्थादिशरीरांतसंघातस्यात्मतां जगुः ॥
लोकायताः पामराश्च प्रत्यक्षाभासमाश्रिताः ॥ ६० ॥

भापार्थ—अब प्रत्यक्षप्रमाण माननेवाले स्थूलबुद्धि जो लोकायत उनके पक्षकोही प्रथम कहते हैं कि लोकायत ( नास्तिक ) और पामर मनुष्य केवल प्रत्यक्षाभास प्रमाणके आश्रयसे कूटस्थ और शरीर पर्यंत संघातकोही आत्मा कहते हैं ॥ ६० ॥

श्रौतीकर्तुं स्वपक्षं ते कोशमन्नमयं तथा ॥
विरोचनस्य सिद्धांतं प्रमाणं प्रतिजज्ञिरे ॥ ६१ ॥

भापार्थ—और वे प्रत्यक्षप्रमाणके वादीभी अन्योंके मोहनार्थ अपने मतको श्रुतिप्रसिद्ध करनेके लिये यह वाक्यभी कहते हैं कि वह यही पुरुप ( ईश्वर ) है जो अन्न-

रसमय ( देह ) है इस श्रुतिके वाक्यको कहते हैं और विरोचनका जो पूर्व है कि आत्माही देहमय है इसकोही प्रमाण मानते हैं भावार्थ यह है कि प्रतिज्ञामात्र करते हैं उपपादन ( कथन ) नहीं कर सकते ॥ ६१ ॥

जीवात्मनिर्गमे देहमरणस्यात्र दर्शनात् ॥
देहातिरिक्त एवात्मेत्याहुर्लोकायताः परे ॥ ६२ ॥

भावार्थ–अब इस पक्षमें दोषको दिखाकर अन्यमतको कहते हैं कि आत्माके निकसनेपर देहका मरना जगत्में देखते हैं इससे देहसे भिन्नही यह अपर ( अन्य ) लोकायत कहते हैं ॥ ६२ ॥

प्रत्यक्षत्वेनाभिमताहंधीर्देहातिरेकिणम् ॥
गमयेदिंद्रियात्मानं वच्मीत्यादिप्रयोगतः ॥ ६३ ॥

भावार्थ–अब वह देहसे भिन्न कैसा आत्मा है और किस प्रमाणसे जाना यह दिखाते हैं कि मैं कहता हूं मैं देखता हूं इत्यादि प्रयोगसे प्रत्यक्ष दीखनी अहंबुद्धि है वह देहसे भिन्न इंद्रियरूप आत्माको जनाती है इससे इंद्रियही आत्मा है ॥ ६३ ॥

वागादीनामिंद्रियाणां कलहः श्रुतिषु श्रुतः ॥
तेन चैतन्यमेतेषामात्मत्वं तत एव हि ॥ ६४ ॥

भावार्थ–कदाचित् कहो कि अचेतन इंद्रियोंको आत्मत्व कैसे होगा क्योंकि यांमें इंद्रियोंको अचेतन कहा है सो ठीक नहीं कि वाक् आदि इंद्रियोंका कलह यांमें सुना है तिससे ये इंद्रिय चेतन हैं और चेतन होनेसेही आत्मा हैं मत उनका है जो इंद्रियोंकोही आत्मा मानते हैं ॥ ६४ ॥

हैरण्यगर्भाः प्राणात्मवादिनस्त्वेवमूचिरे ॥
चक्षुराद्यक्षलोपेऽपि प्राणसत्त्वे तु जीवति ॥ ६५ ॥

भावार्थ–प्राणोंकोही जो आत्मा कहते हैं वे हैरण्यगर्भ तो ऐसे वर्णन करते नेत्र आदि इंद्रियोंके नष्ट होनेपरभी प्राणोंकी सत्तासे मनुष्य जीताहै इससे आत्मा है ॥ ६५ ॥

प्राणो जागर्ति सुप्तेऽपि प्राणश्रैष्ठ्यादिकं श्रुतम् ॥
कोशः प्राणमयः सम्यग्विस्तरेण प्रपंचितः ॥ ६६ ॥

भावार्थ—अब प्राणको आत्मा माननेमें श्रुतिके प्रमाण देते हैं कि सोनेके समयमें देहमें प्राणही जागताहै और प्राणके आश्रयसे उठताहै इससे प्राणही उक्थ है श्रुतिसे प्राणकीही श्रेष्ठता सुनी है और अन्य अंतर (भीतर) प्राणमय आत्माहै इत्यादिसे प्राणमयकोशका विस्तारसे वर्णन किया है और प्राणका संवाद प्रवेश आदिभी देखते हैं इससे प्राणही आत्मा है ॥ ६६ ॥

मन आत्मेति मन्यंत उपासनपरा जनाः ॥
प्राणस्याभोक्तृता स्पष्टा भोक्तृत्वं मनसस्ततः ॥ ६७ ॥

भावार्थ—अब प्राणसेभी अंतर मनको आत्मा माननेवालोंके मतको कहते हैं कि मनही आत्मा है यह मानते और उपासना करते हुये जन यह कहते हैं कि प्राण भोक्ता नहीं है यह बात स्पष्टहै तिससे सुखदुःखका भोक्ता मनही होसकता है और मनही आत्मा है ॥ ६७ ॥

मन एव मनुष्याणां कारणं बंधमोक्षयोः ॥
श्रुतो मनोमयः कोशस्तेनात्मेतीरितं मनः ॥ ६८ ॥

भावार्थ—अब मनको आत्मा माननेमें युक्तिकी बोधक श्रुतिको कहते हैं कि मनुष्योंके बंधन और मोक्षका कारण मनही है और तिस इस प्राणमयसे अन्य अंतर आत्मा मनोमय है यह श्रुतिमें मनोमयकोश सुना है तिससे मनही आत्मा है यह श्रुतिमें कहा है ॥ ६८ ॥

विज्ञानमात्मेति पर आहुः क्षणिकवादिनः ॥
यतो विज्ञानमूलत्वं मनसो गम्यते स्फुटम् ॥ ६९ ॥

भावार्थ—अब मनसेभी अंतर विज्ञानमय कोशको आत्मा माननेवाले बौद्धके मतको कहते हैं कि अन्य क्षणिक वादी विज्ञानही आत्मा है यह कहते हैं जिससे इस संपूर्ण जगत्का मूल विज्ञानही स्पष्ट है ॥ ६९ ॥

अहंवृत्तिरिदंवृत्तिरित्यंतःकरणं द्विधा ॥
विज्ञानं स्यादहंवृत्तिरिदंवृत्तिर्मनो भवेत् ॥ ७० ॥

भावार्थ—अब विज्ञान मनरूप अंतःकरण एक है इससे मन और विज्ञान इनका कार्यकारणभाव कैसे होगा यह शंका करके उनका भेद कहनेके लिये रीतिको कहते हैं कि अहंवृत्ति और इदंवृत्तिसे अंतःकरण दो प्रकारका है उनमें अहंवृत्तिको विज्ञान और इदंवृत्तिको मन कहते हैं ॥ ७० ॥

अहंप्रत्ययवीजत्वमिदंवृत्तेरिति स्फुटम् ॥
अविदित्वा स्वमात्मानं वाह्यं वेत्ति न तु क्वचित् ॥७

भापार्थ-अव अहं प्रतीति और इदं प्रतीतिके कार्यकारणभावको कहते (यह है ) प्रतीतिका वीज ( कारण ) अहं प्रतीति है क्योंकि अपनी आत्मा जाने कदाचित्भी वाह्य विषयको नहीं जान सकता अर्थात् अहंवृत्तिके विना इदंवृत्ति नहीं हो सकती इससे इन दोनोंका कार्यकारणभाव है ॥ ७१ ॥

क्षणेक्षणे जन्मनाशावहंवृत्तेर्मितौ यतः ॥
विज्ञानं क्षणिकं तेन स्वप्रकाशं स्वतो मितेः ॥ ७२ ॥

भापार्थ-अव विज्ञान क्षणिक ( अनित्य ) है इसमें अनुभव प्रमाण कि जिससे अहंवृत्तिका जन्म और नाश क्षण २ में माने हैं इससे विज्ञान है और अपने आपही उसका ज्ञान होता है इससे वह स्वप्रकाश रूप है अन्यकोई ज्ञाता नहीं है ॥ ७२ ॥

विज्ञानमयकोशोऽयं जीव इत्यागमा जगुः ॥
सर्वसंसार एतस्य जन्मनाशसुखादिकः ॥ ७३ ॥

भापार्थ-अव विज्ञानको आत्मारूप होनेमें वेद प्रमाण देते हैं कि आत्मासे अन्य अंतर आत्मा है जो विज्ञानमय है विज्ञानही यज्ञका विस्तार है इस आगम ( वेद ) से विज्ञानमयकोशही जीव है और संपूर्ण संसार जन्म नाशसे सुख दुःख आदिको भोगता है ॥ ७३ ॥

विज्ञानं क्षणिकं नात्मा विद्युदभ्रनिमेषवत् ॥
अन्यस्यानुपलब्धत्वाच्छून्यं माध्यमिका जगुः ॥ ७४ ॥

भापार्थ-अव वौद्धोंके भेद शून्यवादियोंका मत कहते हैं कि वीजली इनके समान क्षणिक विज्ञान आत्मा नहीं है और अन्य कोई आत्मा होता इससे शून्य है यह माध्यमिक कहते हैं ॥ ७४ ॥

असदेवेदमित्यादाविदमेव श्रुतं ततः ॥
ज्ञानज्ञेयात्मकं सर्वं जगद्भ्रांतिप्रकल्पितम् ॥ ७५ ॥

भापार्थ-उसमें श्रुति प्रमाण कहते हैं कि यह संपूर्ण असत् ही है इत्यादि श्रुतियोंमें शून्यही सुना है और जो यह ज्ञान ज्ञेयरूप जगत् प्रतीत होता है भ्रांतिसे कल्पित है ॥ ७५ ॥

निरधिष्ठानविभ्रांतेरभावादात्मनोऽस्तिता ॥
शून्यस्यापिससाक्षित्वादन्यथा नोक्तिरस्य ते ॥ ७६ ॥

भाषार्थ–अब शून्यवादीके मतमें दोष देते हैं कि आकारसे रहित जो शून्य वह का अधिष्ठान नहीं हो सकता और अधिष्ठानके विना भ्रम हुआ नहीं करता; से जगत्की कल्पनाका अधिष्ठान जो आत्मा उसकी सत्ता माननी चाहिये और वादीकोभी शून्यका साक्षी आत्मा अवश्य मानना पडेगा अन्यथा (न मानो तो) शून्यका कहना तेरे (बौद्ध) मतमें सिद्ध न होगा ॥ ७६ ॥

अन्यो विज्ञानमयत आनंदमय आंतरः ॥
अस्तीत्येवोपलब्धव्य इति वैदिकदर्शनम् ॥ ७७ ॥

भाषार्थ–विज्ञानमयसेभी अन्य अंतर आत्मा आनंदमय है और वही तत्त्वरूप होनेसें ीको प्राप्त होने योग्य है यह वेदशास्त्रका सिद्धांत है कि तिस इस आत्मासे अन्य तरात्मा आनंदमय है और वही तत्त्वरूपसे प्राप्त होने योग्य है ॥ ७७ ॥

अणुर्महान्मध्यमो वेत्येवं तत्रापि वादिनः ॥
बहुधा विवदंते हि श्रुतियुक्तिसमाश्रयात् ॥ ७८ ॥

भाषार्थ–उस आनंदमय कोशको भी कोई २ वादी अणु–कोई महान् कोई मध्यम कर अनेकप्रकारसे विवाद करते हैं और अपने २ मतमें श्रुति और युक्तियोंका ाण देते हैं ॥ ७८ ॥

अणुं वदंत्यांतरालाः सूक्ष्मनाडीप्रचारतः ॥
रोम्णः सहस्रभागेन तुल्यासु प्रचरत्ययम् ॥ ७९ ॥

भाषार्थ–अब अणुवादियोंके मतको कहते हैं कि सूक्ष्म २ नाडियोंमें गमन करनेसें तराल इसको अणु कहते हैं क्योंकि रोमोंके सहस्रों भागोंसे सूक्ष्म२ तुल्य नाडियोंमें आनंदमय विचरता है अर्थात् सूक्ष्म २ नाडियोंमे विचरना सूक्ष्म (अणु) के विना ीं हो सकता ॥ ७९ ॥

अणोरणीयानेषोऽणुः सूक्ष्मात्सूक्ष्मतरं त्विति ॥
अणुत्वमाहुः श्रुतयः शतशोऽथ सहस्रशः ॥ ८० ॥

भाषार्थ–अब अणुत्वमें प्रमाणको कहते हैं कि यह अणुसेभी अत्यंत अणु और हान् (बडे) से अत्यंत महान् है और यह अणु आत्मा चित्तसे जानने योग्य है त्यादि सैकडों और सहस्रों श्रुति इसे अणु कहती हैं–और यहभी श्रुति है कि क्ष्मसे सूक्ष्म नित्य आत्मा है ॥ ८० ॥

वालाग्रशतभागस्य शतधा कल्पितस्य च ॥
भागो जीवः स विज्ञेय इति चाहापरा श्रुतिः ॥ ८१ ॥

भावार्थ-अब अन्य श्रुतिका प्रमाण देते हैं कि एक वालके अग्रभागके भाग उनमेंसे एक भागके सौमें भागकी कल्पना करो तो उतना अणु जीव यह अन्य श्रुति कहती है ॥ ८१ ॥

दिगंबरा मध्यमत्वमाहुरापादमस्तकम् ॥
चैतन्यव्याप्तिसंदृष्टेरा नखाग्रश्रुतेरपि ॥ ८२ ॥

भावार्थ-अब मध्यमपरिमाणवादीके मतको दिखाते हैं कि पादसे मस्तक पर्यंत और नखके अग्रभागसे लेकर चैतन्यकी व्यापकताको देखते हैं कि नखके अग्रभागसे प्रविष्ट आत्मा है इससे दिगंबर मध्यमपरिमाण कहते हैं ॥ ८२ ॥

सूक्ष्मनाडीप्रचारस्तु सूक्ष्मैरवयवैर्भवेत् ॥
स्थूलदेहस्य हस्ताभ्यां कंचुकप्रतिमोकवत् ॥ ८३ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि मध्यमपरिमाण माननेमें सूक्ष्म नाडियोंमें प्रवेश न बनेगा सो ठीक नहीं क्योंकि जैसे स्थूलदेहके अवयव जो हस्त उनके प्रवेशसे देहका कंचुकमें प्रवेश होता है तैसे ही आत्माके सूक्ष्मरअवयवोंका प्रवेश होनेसे आत्माकाभी प्रवेश माना जाता है भावार्थ यह है कि कंचुक ( चोली ) में हाथोंके द्वारा स्थूलदेहके प्रवेशकी तुल्य आत्माका भी सूक्ष्म अवयवोंसे सूक्ष्म नाडियोंमें प्रवेश हो जायगा ॥ ८३ ॥

न्यूनाधिकशरीरेषु प्रवेशोऽपि गमागमैः ॥
आत्मांशानां भवेत्तेन मध्यमत्वं विनिश्चितम् ॥ ८४ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि मध्यमपरिमाणका नियम मानेंगे तो कर्मोंसे आत्माका न्यून अधिक शरीरोंमें प्रवेश न बनेगा सो ठीक नहीं है क्योंकि आत्माके अंशोंका गमन और आगमनसे न्यून अधिक शरीरोंमें प्रवेशभी विरुद्ध नहीं है इससे आत्माका देहके समान मध्यमपरिमाण निश्चित है ॥ ८४ ॥

सांशस्य घटवन्नाशो भवत्येव तथा सति ॥
कृतनाशाकृताभ्यागमयोः को वारको भवेत् ॥ ८५ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि आत्माको सावयव माननेमें घट आदिके समान अनित्य होनेसे नाश हो जायगा सो ठीक नहीं क्योंकि आत्माका भी नाश

कियेहुये पुण्योंका भोगके विना नाश और नहीं किये हुये फलके दाता पुण्य
[पु]ांकी प्राप्ति हो जायगी इस प्रकार कृतनाश और अकृतका आगमरूप दोनों
[दोष] आत्माको अनित्य माननेमें होजायँगे इससे मध्यमपरिमाण होनेपरभी आत्मा
[नित्]य है ॥ ८५ ॥

तस्मादात्मा महानेव नैवाणुर्नापि मध्यमः ॥
आकाशवत्सर्वगतो निरंशः श्रुतिसंमतः ॥ ८६ ॥

भापार्थ—तिससे आत्मा महान् है न अणु है और न मध्यम है और आकाशके
[सम]ान सर्वव्यापी निरवयव श्रुतियोंमें कहा है कि आकाशके समान सर्वगत
[निरव]य कला और क्रियारहित आत्मा है ॥ ८६ ॥

इत्युक्त्वा तद्विशेषे तु वहुधा कलहं ययुः ॥
अचिद्रूपोऽथ चिद्रूपश्चिदचिद्रूपं इत्यपि ॥ ८७ ॥

भापार्थ—इस प्रकार आत्माको विभु सिद्ध करके चिद्रूप निश्चय करनेके लिये
[वाद]ियोंके विवादको दिखाते हैं कि पूर्वोक्तप्रकारसे आत्माको महान् कहकर कोई
मनुष्य कलह करते हैं कि आत्मा अचित रूप है वा चित् रूप है अथवा चित्
[अ]चित् रूप है ॥ ८७ ॥

प्राभाकरास्तार्किकाश्च प्राहुरस्याचिदात्मताम् ॥
आकाशवद्द्रव्यमात्मा शब्दवत्तद्गुणश्चितिः ॥ ८८ ॥

भापार्थ—अब अचित्रूपवादिके मतको दिखाते हैं कि प्राभाकर और तार्किक
आत्माको अचित् ( अचेतन ) कहते हैं और आत्मा आकाशके समान द्रव्य है
[औ]र शब्दके समान उसका चिति गुण है इसीसे वह पृथिवी आदिसे भिन्न है यहां ये
अनुमान हैं कि आत्मा द्रव्य होने योग्य है गुणवान् होनेसे आकाशके समान
[औ]र आत्मा पृथिवी आदिसे भिन्न है क्यों कि उसका गुण ज्ञान है. जो पृथिवी
[आ]दिसे भिन्न नहीं उसमें ज्ञानगुण भी नहीं जैसे घट-भावार्थ यह है कि प्राभाकर
[औ]र तार्किक आत्माको अचेतन और आकाशके समान द्रव्य मानते हैं और उसका
[श]ब्दके समान चैतन्य गुण है ॥ ८८ ॥

इच्छाद्वेषप्रयत्नाश्च धर्माधर्मौ सुखासुखे ॥
तत्संस्कारश्च तस्यैते गुणाश्चितिवदीरिताः ॥ ८९ ॥

भापार्थ—और चितिके समान उस आत्माके ये भी गुण कहते हैं कि इच्छा-द्वेष
[प्रय]त्न धर्म अधर्म सुख असुख और भावना नामका संस्कार ॥ ८९ ॥

आत्मनो मनसा योगे स्वादृष्टवशतो गुणाः ॥
जायंतेऽथ प्रलीयते सुषुप्ते दृष्टसंक्षयात् ॥ ९० ॥

भाषार्थ-मनके संग आत्माका योग होनेपर अपने २ अदृष्टके वशसे गुण पैदा हो जाते हैं और नष्ट भी हो जाते हैं-क्योंकि सुषुप्ति अवस्थामें संस्कारोंका नाश देखते हैं ॥ ९० ॥

चितिमत्त्वाच्चेतनोऽयमिच्छाद्वेषप्रयत्नवान् ॥
स्याद्धर्माधर्मयोः कर्ता भोक्ता दुःखादिमत्त्वतः ॥ ९१ ॥

भाषार्थ-कदाचित् शंका करो कि आत्माको अचित्रूप माननेमें चेतनता नहीं सो ठीक नहीं है क्योंकि पूर्वोक्त चिति गुणवान् होनेसे यह आत्मा चेतन है और इच्छा द्वेष प्रयत्नवाला है और दुःख आदिवाला होनेसे धर्म-और अधर्मका कर्ता और भोक्ता है इसीसे ईश्वरसे विलक्षण है ॥ ९१ ॥

यथाऽत्र कर्मवशतः कादाचित्कं सुखादिकम् ॥
तथा लोकांत्तरे देहे कर्मणेच्छादि जन्यते ॥ ९२ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि आत्माको विभु (व्यापक) मानेंगे तो लोकांतर गमन आदि न घटेंगे सो ठीक नहीं है क्योंकि इस देहमें कर्मके वश इच्छा आदिकी उत्पत्ति होनेपर इस देहमें जैसे आत्माकी स्थितिका व्यवहार होता है इसी प्रकार कर्मके अधीन लोकांतरमें अन्यदेहकी उत्पत्ति होनेपर उसमें आत्माके सुख आदिकी उत्पत्तिके अधीन व्यापक भी आत्माका गमनागमन वे गौणरूपसे मानते हैं भावार्थ यह है कि जैसे इस देहमें कर्मवश कभी दुःख आदि होते हैं इसी प्रकार लोकांतरके देहमें कर्मके वश इच्छा आदि होते हैं ॥ ९२ ॥

एवं च सर्वगस्यापि संभवेतां गमागमौ ॥
कर्मकांडः समग्रोऽत्र प्रमाणमिति तेऽवदन् ॥ ९३ ॥

भाषार्थ-इस प्रकार सर्वव्यापी आत्माके भी गमन और आगमन हैं अर्थात् आत्मा ही कर्ता और भोक्ता है और इसमें संपूर्ण कर्मकाण्डको प्रमाण कहते हैं ॥ ९३ ॥

आनंदमयकोशो यः सुषुप्तौ परिशिष्यते ॥
अस्पष्टचित्स आत्मैषां पूर्वकोशोऽस्य ते गुणाः ॥ ९४ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि विज्ञानमेंसे अन्य आंतर आनन्दमय आत्मा है यहां आनन्दमयको आत्मा कहा और अब इच्छादिमान्को आत्मा कहते हो इससे और उत्तरका विरोध होगा सो ठीक नहीं क्योंकि जिसमें चेतनता स्पष्ट नहीं ऐसा आनन्दमय सुषुप्तिमें जो शेष रहता है श्रुतिमें कहेहुये पांचकोशोंमें पहिला इन प्राभाकरादिकोंका आत्मा है और उसी आत्माके ये ज्ञान इच्छा आदि गुण हैं ॥ ९४ ॥

गूढं चैतन्यमुत्प्रेक्ष्य जडबोधस्वरूपताम् ॥
आत्मनो ब्रुवते भाट्टाश्चिदुत्प्रेक्षोत्थितस्मृतेः ॥ ९५ ॥

भाषार्थ–इसी आत्माको भाट्ट चित् और अचित् रूप कहते हैं कि वे भाट्ट आत्माके चैतन्यको अप्रकट मानकर चेतन और जड दोनों रूप कहते हैं और सुषुप्तिसे हुये मनुष्यको जो स्मरण होता है उससे प्रतीत होता है कि सुषुप्तिमें चैतन्य था ॥ ९५ ॥

जडो भूत्वा तदाऽस्वाप्समिति जाड्यस्मृतिस्तदा ॥
विना जाड्यानुभूतिं न कथंचिदुपपद्यते ॥ ९६ ॥

भाषार्थ–अब चेतनकी उत्प्रेक्षाके प्रकारको कहते हैं कि उस सुषुप्तिके समयमें जड होकर सोया यह जो जगे हुये मनुष्यको जडताका स्मरण है वह जडताके अनुभव (ज्ञान) विना नहीं हो सकता इससे सुषुप्तिके समय जडताके ज्ञानकी कल्पना होती है ॥ ९६ ॥

द्रष्टुर्दृष्टेरलोपश्च श्रुतः सुप्तौ ततस्त्वयम् ॥
अप्रकाशप्रकाशाभ्यामात्मा खद्योतवद्युतः ॥ ९७ ॥

भाषार्थ–अब सुषुप्तिमें चैतन्यका लोप नहीं होता है इसमें प्रमाण कहते हैं कि सुषुप्तिमें द्रष्टा (ईश्वर) की दृष्टिका लोप नहीं होता क्यों कि वह अविनाशी है इससे प्रकाश और इससे आत्मा अप्रकाशरूपसे खद्योतके समान युक्त है और जो आत्माके ज्ञानका लोप भी मानता है वह भी साक्षीके विना नहीं हो सकता और सुषुप्तिमें चैतन्यके लोपका अभाव सुना है इससे भी यह आत्मा पूर्वोक्तरूप है भावार्थ है कि द्रष्टाके ज्ञानका श्रुतिमें लोपका अभाव सुना है इससे यह आत्मा स्फुरण और अस्फुरणसे युक्त खद्योतके समान है ॥ ९७ ॥

निरंशस्योभयात्मत्वं न कथंचिद् घटिष्यते ॥
तेन चिद्रूप एवात्मेत्याहुः सांख्यविवेकिनः ॥ ९८ ॥

भापार्थ-अब इस भाट्टोंके मतमें दूषण कहतेहुये सांख्योंके मतको
अवयवोंसे रहित आत्माके चित् अचित् दोनों रूप नहीं घटसक्ते इससे
रूप ही है यह विवेकी सांख्य कहते हैं ॥ ९८ ॥

जाड्यांशः प्रकृते रूपं विकारि त्रिगुणं च तत् ॥
चितो भोगापवर्गार्थं प्रकृतिः सा प्रवर्तते ॥ ९९ ॥

भापार्थ-अब सुपुप्तिमें जडताके स्मरणकी गतिको कहते हैं कि जडता
है वह प्रकृतिका रूप और विकारी और त्रिगुण है वह प्रकृति चेतनपुरु
लिये प्रवृत्त होती है ॥ ९९ ॥

असंगायाश्चितेर्बंधमोक्षौ भेदाग्रहान्मतौ ॥
बंधमुक्तिव्यवस्थार्थं पूर्वेषामिव चिद्भिदा ॥ १०० ॥

भापार्थ-चेतन असंग है और प्रकृति पुरुप दोनों भिन्न हैं प्रकृति
पुरुपको भोग और मोक्ष कैसे हो सकते हैं इस आशंकाका उत्तर कहते हैं
भी चितिको प्रकृतिपुरुपके परस्पर भेदके अज्ञानसे बंध और मोक्ष दोनों
पुरुपमें माना जाता है और तार्किकोंके समान सांख्य भी बंध और मुक्ति
स्थाके लिये चैतन्यका भेद मानते हैं ॥ १०० ॥

महतः परमव्यक्तमिति प्रकृतिरुच्यते ॥
श्रुतावसंगता तद्वदसंगो हीत्यतः स्फुटा ॥ १ ॥

भापार्थ-प्रकृतिकी सत्ता और पुरुपके असंग होनेमें श्रुतिका उदा
कि महत्तत्वसे परे जो अव्यक्त उसको ही प्रकृति कहते हैं तैसे ही यह पु
इस श्रुतिमें असंगता स्पष्ट है ॥ १ ॥

चित्संनिधौ प्रवृत्तायाः प्रकृतेर्हि नियामकम् ॥
ईश्वरं ब्रुवते योगाः स जीवेभ्यः परः श्रुतः ॥ २ ॥

भापार्थ-इस प्रकार जीवके विपयवादियोंके विवादको दिखाकर ईश्
विवाद दिखानेके लिये प्रथम ईश्वरके स्वरूपको स्थापन करते हैं कि चि
पमें प्रवृत्त हुई जो प्रकृति उसके नियामक ईश्वरको योगीजन कहते हैं और
जीवोंसे परे सुना है इससे यह भी शंका नहीं हो सकती कि प्रकृति
ईश्वरमें कोई प्रमाण नहीं है ॥ २ ॥

प्रधानक्षेत्रज्ञपतिर्गुणेश इति हि श्रुतिः ॥
आरण्यकेऽसंभ्रमेण ह्यंतर्याम्युपपादितः ॥ ३ ॥

भापार्थ—अथ ईश्वरके सत्ताकी बोधक श्रुतिको कहते हैं कि तीनों गुणोंकी तुल्य अवस्थारूप प्रधान और क्षेत्रज्ञ जीव उनका पति और सत्त्व रजः तमः इन तीनों गुणोंका नियामक ईश्वर है यह श्रुति ईश्वरके होनेमें प्रमाण है और कुछ यही श्रुति प्रमाण नहीं किन्तु अंतर्यामिब्राह्मण भी प्रमाण है कि आरण्यक उपनिषदमें स्पष्टरीतिसे अंतर्यामीका वर्णन किया है ॥ ३ ॥

अत्रापि कलहायंते वादिनः स्वस्वयुक्तिभिः ॥
वाक्यान्यपि यथाप्रज्ञं दार्ढ्यायोदाहरंति हि ॥ ४ ॥

भापार्थ—इस अंतर्यामीके विषय भी बहुतसे वादी कलह करते हैं और अपनी २ युक्तियोंसे बुद्धिके अनुसार दृढताके लिये वेदके वाक्योंको कहते हैं ॥ ४ ॥

क्लेशकर्मविपाकैस्तदाशयैरप्यसंयुतः ॥
पुंविशेषो भवेदीशो जीववत्सोऽप्यसंगचित् ॥ ५ ॥

भापार्थ—अब क्लेश कर्मविपाक और इनके आशयोंसे जिसका स्पर्श नहीं ऐसे पुरुषविशेषका नाम ईश्वर है इस पतंजलिके कहे सूत्रके अर्थको पढते हैं कि अविद्या आदि पांच क्लेश अर्थात्, अज्ञान, स्मित, राग, द्वेष, अभिनिवेश,—न शुक्ल न कृष्णरूप कर्म, योगियोंके और अन्योंके तीन प्रकारके कर्म और मूल होनेपर उनके जाति आयु भोगरूप विपाक अर्थात् फलविशेष और उनके आशय (संस्कार) इन संपूर्ण क्लेश आदिसे असंयुक्त जो पुरुषविशेष वह ईश्वर है और जीवके समान वह भी असंग और चेतन है—भावार्थ यह है कि क्लेश कर्म विपाक आशय इनसे रहित जो पुरुषविशेष वह ईश्वर है और वह जीवके समान असंग चितरूप है ॥ ५ ॥

तथाऽपि पुंविशेषत्वाद्घटतेऽस्य नियंतृता ॥
अव्यवस्थौ बंधमोक्षावापतेतामिहान्यथा ॥ ६ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि असंग मानोंगे तो वह नियामक न होगा सो ठीक नहीं है तोभी पुरुषविशेष होनेसे उसमें नियामकता घट सकती है क्योंकि ईश्वरको नियामक न मानोंगे तो विना व्यवस्थाके ही बंधमोक्ष हो जायँगे ॥ ६ ॥

भीषास्मादित्येवमादावसंगस्य परात्मनः ॥
श्रुतं तद्युक्तमप्यस्य क्लेशकर्माद्यसंगमात् ॥ ७ ॥

भापार्थ—अब असंग ईश्वरको नियामक माननेमें प्रमाण देते हैं कि इस परमेश्वरके भयसे पवन चलती है इत्यादि श्रुतियोंमें असंग परमात्मामें नियामकता सुनी है और क्लेश कर्म आदि जीवधर्मोंके असंगमसे ईश्वरमें नियामकता युक्त भी है ॥ ७ ॥

जीवानामप्यसंगत्वात् क्लेशादिर्न ह्यथाऽपि च ॥
विवेकाग्रहतः क्लेशकर्मादि प्रागुदीरितम् ॥ ८ ॥

भापार्थ--कदाचित् कहो कि जीव भी असंग चित्रूप है इससे क्लेश आभा... है उनकी अपेक्षा ईश्वरमें क्या विशेपता है सो ठीक नहीं कि यद्यपि जीवोंके... होनेसे क्लेश आदि नहीं हैं तथापि विवेकके अज्ञानसे अर्थात् बुद्धिसे पृथक्... समझ कर क्लेश कर्म आदिका संबंध पहिले कह आये हैं ॥ ८ ॥

नित्यज्ञानप्रयत्नेच्छा गुणानीशस्य मन्वते ॥
असंगस्य नियंतृत्वमयुक्तमिति तार्किकाः ॥ ९ ॥

भापार्थ--तार्किक तो असंगकी नियामकताको न सहते हुये जीवसे ... लिये यह कहते हैं कि नित्यज्ञान प्रयत्न इच्छा ये गुण ईश्वरके हैं और... नियामक मानना अयुक्त है यह तार्किक (नैयायिक) मानते हैं ॥ ९ ॥

पुंविशेषत्वमप्यस्य गुणैरेव न चान्यथा ॥
सत्यकामः सत्यसंकल्प इत्यादि श्रुतिर्जगौ ॥ ११० ॥

भापार्थ--कदाचित् कहो कि इच्छा आदि गुणोंसे युक्त वह कैसे जीवोंसे... है सो ठीक नहीं कि वह पुरुपविशेप भी नित्य जो इच्छा आदि गुण उनसे... विशेप है अन्यथा नहीं क्योंकि श्रुतिमें यह कहा है कि सत्यकाम सत्य... ईश्वर है ॥ ११० ॥

नित्यज्ञानादिमत्त्वेऽस्य सृष्टिरेव सदा भवेत् ॥
हिरण्यगर्भ ईशोऽतो लिंगदेहेन संयुतः ॥ ११ ॥

भापार्थ--उसमें भी दोप होनेसे पक्षांतरको कहते हैं कि यदि परमेश्वर... ज्ञानवान् मानोगे तो सदैव सृष्टि होजायगी इससे लिंगदेहसे युक्त जो ... वही ईश्वर है अर्थात् मायोपाधि परमात्मा लिंगशरीर समष्टिके अभिमानी... कहाता है ॥ ११ ॥

उद्गीथब्राह्मणे तस्य माहात्म्यमतिविस्तृतम् ॥
लिंगसत्त्वेऽपि जीवत्वं नास्य कर्माद्यभावतः ॥ १२ ॥

भापार्थ--अब हिरण्यगर्भको ईश्वर माननेमें प्रमाण कहते हैं कि उद्गीथब्राह्मणमें... हिरण्यगर्भका माहात्म्य अत्यंतविस्तारसे कहा है और वह अविद्या काम कर्म... अभावसे लिंगदेहके संबंधसे भी जीव नहीं हो सकता ॥ १२ ॥

स्थूलदेहं विना लिंगदेहो न क्वापि दृश्यते ॥
वैराजो देह ईशोऽतः सर्वतो मस्तकादिमान् ॥ १३ ॥

भाषार्थ–स्थूलदेहके विना केवल लिंगशरीर कहीं भी नहीं मिलता इससे स्थूलशरीरोंका समष्टि अभिमानी जो विराट् देह वही ईश्वर है और उसके मस्तक आदि संपूर्ण शरीरोंके जो हैं वेही हैं ॥ १३ ॥

सहस्रशीर्षेत्येवं च विश्वतश्चक्षुरित्यपि ॥
श्रुतमित्याहुरनिशं विश्वरूपस्य चिंतकाः ॥ १४ ॥

भाषार्थ–अब उसके होनेमें श्रुति प्रमाण कहते हैं कि सहस्रों उस पुरुषके शिर और संपूर्ण उसके नेत्र हैं यह वाक्य श्रुतियोंमें सुना है यह रात्रिदिन विश्वरूपके चिंतक अर्थात् विराट्के उपासक कहते हैं ॥ १४ ॥

सर्वतः पाणिपादत्वे कृम्यादेरपि चेशता ॥
ततश्चतुर्मुखो देव एवेशो नेतरः पुमान् ॥ १५ ॥

भाषार्थ–इसमेंभी दोष दीखता है इससे अन्यदेवताको ही ईश्वर कहते हैं कि संपूर्ण उसके हाथ और चरण मानोंगे तो कृमि आदि भी ईश्वर हो जांयगे इससे चतुर्मुख ( ब्रह्मा ) देव ही ईश्वर है अन्य कोई पुरुष नहीं ॥ १५ ॥

पुत्रार्थं तमुपासीना एवमाहुः प्रजापतिः ॥
प्रजा असृजतेत्यादिश्रुतिं चोदाहरंत्यमी ॥ १६ ॥

भाषार्थ–पुत्रके लिये उसकी उपासना करते हुये ऐसे कहते हैं और वे यह श्रुतिके वाक्यका उदाहरण देते हैं कि प्रजापति ( ब्रह्मा ) ने संपूर्ण प्रजाओंको रचा ॥ १६ ॥

विष्णोर्नाभेः समुद्भूतो वेधाः कमलजस्ततः ॥
विष्णुरेवेश इत्याहुर्लोके भागवता जनाः ॥ १७ ॥

भाषार्थ–अब भागवतोंका मत कहते हैं कि विष्णुकी नाभिसे उत्पन्न हुआ जो कमल उससे ब्रह्मा उत्पन्न हुआ इससे विष्णु ही ईश्वर है यह जगत्में जो जन भागवत हैं वे कहते हैं ॥ १७ ॥

शिवस्य पादावन्वेष्टुं शार्ङ्ग्यशक्तस्ततः शिवः ॥
ईशो न विष्णुरित्याहुः शैवा आगममानिनः ॥ १८ ॥

भाषार्थ–अब शैवोंका मत कहते हैं कि विष्णु शिवजीके चरणोंका अन्वेषण (ढूंढना) करनेको भी समर्थ न हुआ तिससे शिव ही ईश्वर है विष्णु नहीं यह वेदको माननेवाले शैव कहते हैं ॥ १८ ॥

पुरत्रयं सादयितुं विघ्नेशं सोऽप्यपूजयत् ॥
विनायकं प्राहुरीशं गाणपत्यमते रताः ॥ १९ ॥

भाषार्थ–अब गाणपत्योंका मत कहते हैं कि तीनों पुरोंको दग्ध ( भस्म ) करनेके लिये शिवजीने भी गणेशजीका पूजन किया इससे विनायक ( गणेश ) ही ईश्वर है ऐसे गाणपत्यमतमें जो रत हैं वे कहते हैं ॥ १९ ॥

एवमन्ये स्वस्वपक्षाभिमानेनान्यथाऽन्यथा ॥
मंत्रार्थवादकल्पादीनाश्रित्य प्रतिपेदिरे ॥ १२० ॥

भाषार्थ–इस प्रकार भैरव मैराल आदिके उपासक भी अपने २ पक्षके अभिमानसे अन्यथा २ वर्णन करते हुये मंत्रोंके अर्थवादोंको मानकर ईश्वरको भिन्न २ मानते हैं अर्थात् अपनी २ बुद्धिसे अनेक ईश्वर मानते हैं ॥ १२० ॥

अंतर्यामिणमारभ्य स्थावरांतेशवादिनः ॥
संत्यश्वत्थार्कवंशादेः कुलदैवतदर्शनात् ॥ २१ ॥

भाषार्थ–अंतर्यामीसे लेकर स्थावरपर्यंत ईश्वरको, कहते हुये अनेक ईश्वरवादी हैं क्योंकि कहीं २ पीपल–आख–वंश आदिको भी कुलका देवता देखते हैं इससे किन्हीं २ के मतमें स्थावरभी ईश्वर है ॥ २१ ॥

तत्त्वनिश्चयकामेन न्यायागमविचारिणाम् ॥
एकैव प्रतिपत्तिः स्यात् साऽप्यत्र स्फुटमुच्यते ॥ २२ ॥

भाषार्थ–इस प्रकार मतोंके भिन्न २ होनेपर कौन स्वीकार करने योग्य है और कौन नहीं यह शंका नहीं करनी क्योंकि तत्त्वके निश्चयकी कामनासे युक्ति और आगम ( वेद ) के विचारमें जिनका शील है ऐसे पुरुषोंको एक ही ईश्वरकी प्रतिपत्ति ( ज्ञान ) हो जाती है और उसको भी यहां प्रकटरीति पर कहते हैं ॥ २२ ॥

मायां तु प्रकृतिं विद्यान्मायिनं तु महेश्वरम् ॥
अस्यावयवभूतैस्तु व्याप्तं सर्वमिदं जगत् ॥ २३ ॥

तस्या

भाषार्थ–उसी निश्चयके कहनेके लिये उसके अनुकूल श्रुतिको कहते हैं कि जगत्का उपादानकारण मायाको जाने और उस मायाका अधिष्ठाता जो अंतर्यामी तिसको महेश्वर जाने–अर्थात् जगत्का निमित्तकारण ईश्वर है और इस अंतर्यामीके अवयव ( अंश ) जो जीव उनसे यह संपूर्ण जगत् व्याप्त ( भरा ) है ॥ २३ ॥

इति श्रुत्यनुसारेण न्याय्यो निर्णय ईश्वरे ॥
तथा सत्यविरोधः स्यात्स्थावरांतेशवादिनाम् ॥ २४ ॥

भापार्थ–इस श्रुतिके अनुसार ईश्वरके विषयका निर्णय युक्त है ऐसा होनेपर जो वरपर्यंत ईश्वरको कहते हैं उन सबका विरोध भी न होगा अर्थात् इसको सब- नते हैं ॥ २४ ॥

माया चेयं तमोरूपा तापनीये तदीरणात् ॥
अनुभूतिं तत्र मानं प्रतिजज्ञे श्रुतिः स्वयम् ॥ २५ ॥

भापार्थ–अब जगत्की प्रकृति जो माया उसके रूपको कहते हैं कि यह माया : ( अज्ञान ) रूप है यह तापनीयउपनिषद्में कहा है–और उस मायाके तमोरूप में श्रुतिने स्वयं अनुभवको ही प्रमाण कहा है ॥ २५ ॥

जडं मोहात्मकं तच्चेत्यनुभावयति श्रुतिः ॥
आबालगोपं स्पष्टत्वादानंत्यं तस्य साऽब्रवीत् ॥ २६ ॥

भापार्थ–अब मायाके तमोरूप होनेमें अनुभव कहते हैं कि वह यह जडरूप आर हस्वरूप है यह श्रुति ही अनुभव कराती है और यह बात बालक गोप आदि को स्पष्ट है कि प्रकृतिका कार्य जड मोहरूप है और उसी श्रुतिने उस जड मोह- को अनंत कहा है ॥ २६ ॥

अचिदात्मघटादीनां यत्स्वरूपं जडं हि तत् ॥
यत्र कुंठीभवेद्बुद्धिः स मोह इति लौकिकाः ॥ २७ ॥

भापार्थ–अचेतन घट आदिका जो स्वरूप है वह जड ही है और जिसमें बुद्धि ठित हो जाय अर्थात न चले वह जड ही होता है ॥ २७ ॥

इत्थं लौकिकदृष्ट्यैतत्सर्वैरप्यनुभूयते ॥
युक्तिदृष्ट्या त्वनिर्वाच्यं नासदासीदिति श्रुतेः ॥ २८ ॥

भापार्थ–पूर्वोक्तप्रकारसे सबके अनुभवसे सिद्धरूप आनंत्यको कहते हैं कि इस कार यह जड मोहस्वरूप तमोरूपता लोकदृष्टिसे सिद्ध हुई–कदाचित् कहो कि इस कार मायाको सबके अनुभवसे सिद्ध मानोगे तो उसको ज्ञानसे निवृत्ति न होगी सो कि नहीं कि युक्तिकी दृष्टिसे देखो तो मायाका रूप अनिर्वाच्य है अर्थात् न उसे त् कहसकते हैं न असत् कह सकते हैं क्योंकि श्रुतिमें यह कहा है न सत् हुवा

न असत् हुआ-भावार्थ-यह है कि इस प्रकार लोकदृष्टिसे इसको संपूर्ण जड़ और युक्तिसे तो अनिर्वचनीय है और श्रुतिमें यह कहा है कि असत् सत् नहीं है ॥ २८ ॥

**नासदासीद्विभातत्वान्नो सदासीच्च बाधनात् ॥**
**विद्यादृष्ट्या श्रुतं तुच्छं तस्य नित्यनिवृत्तितः ॥ २९ ॥**

भावार्थ-अब पूर्वोक्तश्रुतिके अभिप्रायको कहते हैं कि जगत्को प्र होनेसे तो माया असत्रूप नहीं और यह किंचित् भी नाना ( माया ) नहीं से मायाका बाध ( निषेध ) देखते हैं इससे सत्रूप भी नहीं और विरुद्ध असत् रूपता भी युक्त नहीं इस प्रकार युक्ति दृष्टिसे अनिर्वचनीय दिखाक मायाका रूप तुच्छ है इस श्रुति और विद्वानोंके अनुभवसे उस मायाकी तुच्छ ज्ञानदृष्टिसे सुनी है क्योंकि वह ज्ञानसे सदैव निवृत्त होती है भावार्थ यह है शमान होनेसे असत् और बाध होनेसे सत् नहीं कह सकते और सदैव निवृ ज्ञानदृष्टिसे देखो तो माया तुच्छ है ॥ २९ ॥

**तुच्छाऽनिर्वचनीया च वास्तवी चेत्यसौ त्रिधा ॥**
**ज्ञेया माया त्रिभिर्बोधैः श्रौतयौक्तिकलौकिकैः ॥ १३० ॥**

भावार्थ-श्रुतिके बोधसे देखो तो माया तुच्छ है अर्थात् तीनों कालोंमें और युक्तिसे देखो तो अनिर्वचनीय है और लोकके बोधसे देखो तो वास्तवी है इस प्रकार श्रुति युक्ति जगत्के बोधोंसे माया तुच्छ, अनिर्वचनीय, वास्तवी प्रकारकी है अर्थात् बोधोंके भेदसे मायाके भेद प्रतीत होते हैं ॥ १३० ॥

**अस्य सत्त्वमसत्त्वं च जगतो दर्शयत्यसौ ॥**
**प्रसारणाच्च संकोचाद्यथा चित्रपटस्तथा ॥ ३१ ॥**

भावार्थ-यह माया ही इस जगत्के सत्त्व और असत्त्वको दिखाती है जैसे ( फैलाना ) से और संकोचसे वस्त्र चित्र प्रतीत होता है और नहीं होता है ॥

**अस्वतंत्रा हि माया स्यादप्रतीतेर्विना चितिम् ॥**
**स्वतंत्राऽपि तथैव स्यादसंगस्यान्यथाकृतेः ॥ ३२ ॥**

भावार्थ-अब मायाके अस्वतंत्र और स्वतंत्र दोनों रूप वर्णन करते हैं नकी सत्ताके विना माया प्रतीत नहीं हो सकती इससे तो अस्वतंत्र ( पर और चेतन ( ईश्वर ) असंगको भी अन्यथा ( जीव ) कर देती है इससे ( स्वाधीन ) है ॥ ३२ ॥

कूटस्थासंगमात्मानं जगत्त्वेन करोति सा ॥
चिदाभासस्वरूपेण जीवेशावपि निर्ममे ॥ ३३ ॥

भाषार्थ–अब अन्यथा करनेको ही वर्णन करते हैं कि वह माया कूटस्थ असंग त्माको जगतरूप कर देती है और चिदाभासरूपसे जीव ईश्वरको भी वह माया करती है ॥ ३३ ॥

कूटस्थमनुपद्रुत्य करोति जगदादिकम् ॥
दुर्घटैकविधायिन्यां मायायां का चमत्कृति ॥ ३४ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि असंगके अन्यथा करनेसे कूटस्थ न रहेगा सो ठीक वां कि वह माया कूटस्थमें किसी प्रकारके भी उपद्रवको न करके जगत आदिको ती है कदाचित् कहो कि कूटस्थताके विघात किये विना जगतकी रचना असं- है सो भी ठीक नहीं कि दुर्घटकार्यको करनेवाली मायामें संपूर्ण चमत्कार वन ता है अन्यथा उसका मायात्व ही नष्ट हो जायगा यह मायाका ही चमत्कार है स्थके विना विगाडे जगत्को रच सके ॥ ३४ ॥

द्रवत्वमुदके वह्नावौष्ण्यं काठिन्यमश्मनि ॥
मायाया दुर्घटत्वं च स्वतः सिध्यति नान्यतः ॥ ३५ ॥

भाषार्थ–अब मायाके दुर्घट करने रूप स्वभावको कहते हैं कि जैसे जलमें द्रवत्व रहना ) अग्निमें उष्णता और पत्थरमें कठिनता आदि स्वभावसे प्रतीत होते हैं ही माया स्वतः ही दुर्घट है अन्यसे नहीं है ॥ ३५ ॥

न वेत्ति लोको यावत्तां साक्षात्तावच्चमत्कृतिम् ॥
धत्ते मनसि पश्चात्तु मायैवेत्युपशाम्यति ॥ ३६ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि मायाको दुर्घट करना आश्चर्यका हेतु नहीं यह नहीं सकता क्योंकि जगत्में मायाको चमत्कारका हेतु देखते हैं सो ठीक नहीं कि ने जगत् उस मायाको साक्षात नहीं जानता तबतक ही मनमें चमत्कारको रण करता है और ज्ञानके पीछे तो यह माया है यह समझकर शांतिको प्राप्त हो ता है ॥ ३६ ॥

प्रसरंति हि चोद्यानि जगद्वस्तुत्ववादिषु ॥
न चोदनीयं मायायां तस्याश्चोद्यैकरूपतः ॥ ३७ ॥

भापार्थ-जगत्को सत्य कहनेवाले जो नैयायिक आदि वादी हैं उनपर चोद्य ( तर्क ) चल सकते हैं और मायावादीके ऊपर ऐसे तर्क न करे क्योंकि वह माया ही स्वयं चोद्यस्वरूप है ॥ ३७ ॥

**चोद्येऽपि यदि चोद्यं स्यात् त्वच्चोद्ये चोद्यते मया ॥**
**परिहार्यं ततश्चोद्यं न पुनः प्रतिचोद्यताम् ॥ ३८ ॥**

भापार्थ-मायावादीके प्रति तर्क करनेमें दोप कहते हैं कि यदि तर्कके तर्क होय तो तेरे तर्क कियेमें हम तर्क करेंगे इससे तर्कनाका परिहार करै तर्क न करै ॥ ३८ ॥

**विस्मयैकशरीराया मायायाश्चोद्यरूपतः ॥**
**अन्वेष्यः परिहारोऽस्या बुद्धिमद्भिः प्रयत्नतः ॥ ३९ ॥**

भापार्थ-विस्मय ( आश्चर्य ) ही है एक शरीर जिसका ऐसी माया को होनेसे उसके परिहार ( नाश ) का बुद्धिमान् मनुष्य यत्नसे अन्वेपण करें ॥

**मायात्वमेव निश्चेयमिति चेत्तर्हि निश्चिनु ॥**
**लोकप्रसिद्धमायाया लक्षणं यत्तदीक्ष्यताम् ॥ १४० ॥**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि मायाके निश्चय होने पर उसका परिहार है प्रथम तो मायाके स्वरूपका ही निश्चय नहीं सो ठीक नहीं कि यदि निश्चय करना है तो निश्चय कर और जगत्में प्रसिद्ध मायाका जो लक्षण है ही यहां देख लो ॥ १४० ॥

**न निरूपयितुं शक्या विस्पष्टं भासते च या ॥**
**सा मायेतींद्रजालादौ लोकाः संप्रतिपेदिरे ॥ ४१ ॥**

भापार्थ-उसका यह लक्षण है कि जिसका निरूपण ( कथन ) न कर जो स्पष्ट प्रकाशमान हो वही माया इंद्रजाल आदिमें लोकोंने मानी है ॥ ४१ ॥

**स्पष्टं भाति जगच्चेदमशक्यं तन्निरूपणम् ॥**
**मायामयं जगत्तस्मादीक्षस्वापक्षपाततः ॥ ४२ ॥**

भापार्थ-यह जगत् स्पष्ट दीखता है और उसके निरूपणको नहीं इससे मायामय है इस बातको पक्षपात छोड कर तू देख अर्थात् विचार कर

**निरूपयितुमारब्धे निखिलैरपि पंडितैः ॥**
**अज्ञानं पुरतस्तेषां भाति कक्षासु कासुचित् ॥ ४३ ॥**

भापार्थ—अब जगत्के निरूपणको अशक्य दिखाते हैं कि जब संपूर्ण पंडितजन त्के निरूपण ( वर्णन ) करनेका प्रारंभ करते हैं तब उन पंडितोंके आगे किसीन ी कक्षा ( अंश ) में अज्ञान भासता है ॥ ४३ ॥

देहेंद्रियादयो भावा वीर्येणोत्पादिताः कथम् ॥
कथं वा तत्र चैतन्यमित्युक्ते ते किमुत्तरम् ॥ ४४ ॥

भापार्थ—अब अशक्य निरूपणको ही उदाहरण देकर स्पष्ट करते हैं कि देह इंद्रिय दि भाव पदार्थोंको माता पिताका वीर्य कैसे पैदा कर देता है और उस देहमें नता कैसे होजाती है ऐसा कोई प्रश्न करै तो तेरे मतमें क्या उत्तर है ॥ ४४ ॥

वीर्यस्यैष स्वभावश्चेत्कथं तद्विदितं त्वया ॥
अन्वयव्यतिरेकौ यौ भग्नौ तौ वंध्यवीर्यतः ॥ ४५ ॥

भापार्थ—स्वभाववादी शंका करता हैं कि यह वीर्यका ही स्वभाव है तो तुमनें कैसे जाना कि यह वीर्यका स्वभाव हैं कदाचित् कहो कि अन्वयव्यतिरेकसे ते हैं सो भी ठीक नहीं क्योंकि वंध्यास्त्रीमें वीर्यको व्यर्थ होनेसे, जो अन्वय-तिरेक हैं वे नष्ट होगये अर्थात् यह नियम नहीं घट सकता कि जहां २ वीर्य वहां देह आदि होते हैं ॥ ४५ ॥

न जानामि किमप्येतदित्यंते शरणं तव ॥
अत एव महांतोऽस्य प्रवदंतींद्रजालताम् ॥ ४६ ॥

भापार्थ—इस प्रकार वारंवार प्रश्न करनेमें अंतमें तेरा यही उत्तर होगा कि म ं जान सकता कि यह क्या है इसीसे महान् २ पुरुष इस जगत्को इंद्रजालरूप न करते हैं ॥ ४६ ॥

एतस्मात्किमिवेंद्रजालमपरं यद्गर्भवासस्थितं
रेतश्चेतति हस्तमस्तकपदप्रोद्भूतनानांकुरम् ॥
पर्यायेण शिशुत्वयौवनजरावेषैरनेकैर्वृतं
पश्यत्यत्ति शृणोति जिघ्रति तथा गच्छत्यथागच्छति ॥ ४७ ॥

भापार्थ—पूर्वोक्त मायाके अनिर्वचनीय होनेमें सबकी देखी संमति दिखाते हैं कि से परे और क्या इंद्रजाल होगा कि गर्भमें वास जिसका ऐसा वीर्य चेतन होता और उसमें हाथ मस्तक चरण आदि अंकुर पैदा होते हैं और क्रम २ से वह बालक वन जरा अनेक वेषोंसे युक्त होकर देखता है खाता है सुनता है सूंघता है गमन र आगमन करता है ॥ ४७ ॥

देहवद्वटधानादौ सुविचार्य विलोक्यताम् ॥
क्व धाना कुत्र वा वृक्षस्तस्मान्मायेति निश्चिनु ॥ ४८

भापार्थ-कुछ केवल देह ही अनिर्वचनीय नहीं किंतु वटवृक्ष आदिमें भी देहके समान वट और अन्न आदिमें भी भली प्रकार विचार कर देखो और कहां वृक्ष है तिससे यही निश्चय कर लिया कि माया है ॥ ४८ ॥

निरुक्तावभिमानं ये दधते तार्किकादयः ॥
हर्षमिश्रादिभिस्ते तु खंडनादौ सुशिक्षिताः ॥ ४९ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि हम निरूपण नहीं कर सकते तो आदि निरूपण कर सकते हैं सो भी ठीक नहीं क्योंकि जो तार्किक आ (कथन) में अभिमान करते हैं अर्थात् मायाको सत्य कहते हैं उनकी आदिकोंने खंडन आदि ग्रंथोंमें भली प्रकार शिक्षा की है अर्थात् किया है ॥ ४९ ॥

अचिंत्याः खलु ये भावा न तांस्तर्केषु योजयेत् ॥
अचिंत्यरचनारूपं मनसाऽपि जगत्खलु ॥ १५० ॥

भापार्थ-अब उक्त अर्थमें सांप्रदायिकोंके वाक्योंको कहते हैं कि (पदार्थ) चिंता करनेके अयोग्य हैं उनको तर्कसे युक्त न करे क्योंकि मनसे भी अचिंत्य रचनारूप निश्चयसे है ॥ १५० ॥

अचिंत्यरचनाशक्तिबीजं मायेति निश्चिनु ॥
मायाबीजं तदेवैकं सुषुप्तावनुभूयते ॥ ५१ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि जगत्की अचिंत्य रचना हो इससे माया क्या आया सो ठीक नहीं कि अचिंत्य रचनाकी शक्तिका बीज (कारण) है यह निश्चय करो और वह अचिंत्य रचनाका मायारूप बीज सुषुप्ति गया है ॥ ५१ ॥

जाग्रत्स्वप्नजगत्तत्र लीनं बीज इव द्रुमः ॥
तस्मादशेषजगतो वासनास्तत्र संस्थिताः ॥ ५२ ॥

भापार्थ-अब जैसे माया जगत्का बीज है उस रीतिको कहते हैं कि जाग्रत् स्वप्नरूप संपूर्ण जगत् इस प्रकार लीन (छिपा) रहता है जैसे बीज जिससे जगत्का कारण माया है इससे संपूर्ण जगत्की वासना मायामें स्थित

**या बुद्धिवासनास्तासु चैतन्यं प्रतिबिंबति ॥**
**मेघाकाशवदस्पष्टचिदाभासोऽनुमीयताम् ॥ ५३ ॥**

भावार्थ–जो बुद्धिकी वासना हैं उनमें चैतन्यका प्रतिबिंब पडता है और वह मेघके आकाशकी तुल्य अस्पष्ट चिदाभास है और अनुमानसे प्रतीत होता है॥ ५३ ॥

**साभासमेव तद्बीजं धीरूपेण प्ररोहति ॥**
**अतो बुद्धौ चिदाभासो विस्पष्टं प्रतिभासते ॥ ५४ ॥**

भावार्थ–कदाचित् कहो कि मेघके अंश जलमें आकाशका यद्यपि अस्पष्ट प्रतिबिंब परंतु उसका सजातीय जो घटका जल है उसमें तो आकाशका प्रतिबिंब स्पष्ट इससे मेघके आकाशका अनुमान घट सकता है यहां कोई वैसा दृष्टांत है नहीं ससे कैसे अनुमान हो सकता है सो ठीक नहीं क्योंकि यहां भी वैसाही दृष्टांत हो कता है कि आभाससहित जो मायाका बीज है वही बुद्धिरूपसे जमता है अर्थात् चदाभास विशिष्ट अज्ञान ही बुद्धिरूपसे परिणामको प्राप्त हुआ स्पष्ट चिदाभासकी ल्य होजाता है–इससे यहां यह अनुमान है कि विवादका आस्पद बुद्धिकी वासना तनके प्रतिबिंबवाली हैं–बुद्धिकी अवस्था होनेसे–बुद्धिकी वृत्तिके समान–भावार्थ ह है कि आभाससहित उसका बीज बुद्धिरूपसे जमता है इससे बुद्धिमें चिदाभास ष्टरूपसे भासता है ॥ ५४ ॥

**माया भासेन जीवेशौ करोतीति श्रुतौ श्रुतम् ॥**
**मेघाकाशजलाकाशाविव तौ सुव्यवस्थितौ ॥ ५५ ॥**

भावार्थ–इस प्रकार श्रुतिमें कहीं जीव ईश्वरकी मायिकताका उपसंहार ( समाप्ति ) रते हैं कि माया आभास ( प्रतिबिंब ) से जीव ईश्वरको करती है यह वेदमें सुना और वे दोनों मेघाकाश और जलाकाशके समान भली प्रकार व्यवस्थित हैं ॥५५॥

**मेघवद्वर्तते माया मेघस्थिततुषारवत् ॥**
**धीवासनाश्चिदाभासस्तुषारस्थखवत्स्थितः ॥ ५६ ॥**

भावार्थ–अब ईश्वरको मेघाकाशकी समानताको स्पष्ट करते हैं कि मेघके समान ाया वर्तती है और मेघमें स्थित तुषारके समान बुद्धिकी वासना हैं और तुषारमें स्थित आकाशके समान चिदाभास है ॥ ५६ ॥

**मायाधीनश्चिदाभासः श्रुतो मायी महेश्वरः ॥**
**अंतर्यामी च सर्वज्ञो जगद्योनिः स एव हि ॥ ५७ ॥**

भापार्थ-अब माया प्रतिबिंबके ईश्वर होनेमें श्रुतिप्रमाण कहते हैं। अधीन चिदाभास है और मायावी महेश्वर सुना है और वही अंतर्यामी और वही जगत्का योनि ( कारण ) है ॥ ५७ ॥

सौषुप्तमानंदमयं प्रक्रम्यैवं श्रुतिर्जगौ ॥
एष सर्वेश्वर इति सोऽयं वेदोक्त ईश्वरः॥ ५८॥

भापार्थ-अब बुद्धिकी वासनामें प्रतिबिंब ईश्वर होना श्रुतिसे सिद्ध करनेवाली श्रुतिको कहते हैं कि सुपुप्तिके समय एकरूप प्रज्ञानघन श्रुति प्रारंभसे थी वासनामें प्रतिबिंबित आनंदमयको ईश्वर कहती है यह और सोई यह वेदोक्त ईश्वर है ॥ ५८ ॥

सर्वज्ञत्वादिके तस्य नैव विप्रतिपद्यताम् ॥
श्रौतार्थस्यावितर्क्यत्वान्मायायां सर्वसंभवात् ॥ ५९॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि वह आनंदमय सर्वज्ञ नहीं होसकता सो ठीक उस आनंदमयकी सर्वज्ञतामें विवाद न करना चाहिये क्योंकि श्रुतिसे सिद्ध वह तर्कके अयोग्य है और मायामें सब संभव है ॥ ५९ ॥

अयं यत्सृजते विश्वं तदन्यथयितुं पुमान् ॥
न कोऽपि शक्तस्तेनायं सर्वेश्वर इतीरितः ॥ १६० ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि युक्तिके अभावमें श्रुति भी पत्थरके तरने तुल्य अर्थवाद हो जायगी सो ठीक नहीं कि यह सर्वज्ञ जिस जाग्रत् आदि रचता है उसको अन्यथा करनेको कोई भी पुरुप समर्थ नहीं है इससे सर्वेश्वर कहा है ॥ १६० ॥

अशेषप्राणिबुद्धीनां वासनास्तत्र संस्थिताः ॥
ताभिः क्रोडीकृतं सर्वं तेन सर्वज्ञ ईरितः ॥ ६१ ॥

भापार्थ-अब ईश्वरकी सर्वज्ञताका वर्णन करते हैं कि उस सुपुप्तिकाल रूप कारणमें कार्यरूप जो संपूर्ण प्राणियोंकी बुद्धि उनकी वासना स्थित बसती हैं उन वासनाओंने संपूर्ण जगत्को विपय कर रक्खा है तिससे प्राणि योंकी वासनावाले अज्ञानरूप उपाधिसे यह सर्वज्ञ कहा है ॥ ६१ ॥

वासनानां परोक्षत्वात्सर्वज्ञत्वं न हीक्ष्यते ॥
सर्वबुद्धिषु तद्दृष्ट्वा वासनास्वनुमीयताम् ॥ ६२ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि वह सर्वज्ञ है तो जाना क्यों नहीं जाता सो ठीक नहीं कि उसकी उपाधिरूप वासनाओंको परोक्ष होनेसे उसकी सर्वज्ञता नहीं दीखती और संपूर्ण बुद्धियोंमें वर्तमान जो सर्वज्ञत्व है उसका वासनाओंमें भी अनुमान करो अनुमान यह है कि संपूर्ण बुद्धियोंका सर्वज्ञत्व अपनी कारणरूप वासनासे आये सर्वज्ञत्वपूर्वक होने योग्य है कार्यमें वर्तमान- धर्म विशेष होनेसे पटमें वर्तमान रूप आदिके समान भावार्थ यह है कि वासनाओंके प्रकट न होनेसे सर्वज्ञता नहीं दीखती किंतु संपूर्ण बुद्धियोंमें सर्वज्ञताको देखकर वासनाओंमें अनुमान करो ॥ ६२॥

विज्ञानमयमुख्येषु कोशेष्वन्यत्र चैव हि ॥
अंतस्तिष्ठन् यमयति तेनांतर्यामितां व्रजेत् ॥ ६३ ॥

भापार्थ-अब सर्वज्ञको कहकर अंतर्यामीरूप वर्णन करते हैं कि विज्ञानमय कोश मुख्य जिनमें ऐसे कोशोंमें और पृथिवी आदिमें अंतः ( भीतर ) टिक कर जो सबका यमन ( शिक्षा ) देता है तिससे वह अंतर्यामी कहाता है ॥ ६३ ॥

बुद्धौ तिष्ठन्नांतरोऽस्याधियानीक्ष्यश्च धीवपुः ॥
धियमंतर्यमयतीत्येवं वेदेन घोषितम् ॥ ६४ ॥

भापार्थ-अब इस अर्थमें संपूर्ण अंतर्यामीब्राह्मणका प्रमाण देते हैं कि जो बुद्धिमें टिक कर बुद्धिके भी आंतर ( भीतर ) जो है और बुद्धिसे देखने के अयोग्य और बुद्धि जिसका शरीर है और बुद्धिके अंतः प्रविष्ट होकर जो बुद्धिका नियामक है वह अंतर्यामी परमेश्वर है यह वेदने कहा है ॥ ६४ ॥

तंतुः पटे स्थितो यद्वदुपादानतया तथा॥
सर्वोपादानरूपत्वात् सर्वत्रायमवस्थितः ॥ ६५ ॥

भापार्थ-अब अंतर्यामीब्राह्मणके सब पर्यायोंके व्याख्यानमें तो ग्रंथके बढनेका भय है इससे व्याख्यानके सब पर्यायोंमें संचारकी सिद्धिके लिये जो सब भूतोंमें टिक कर सबका अंतर है इस पर्यायकी व्याख्या करते हुये जो सब भूतोंमें टिककर इसका अर्थ दृष्टांतसे कहते हैं कि जैसे उपादानरूपसे तंतु ( सूत ) वस्त्रमें स्थित है इसी प्रकार सबका उपादान रूप होनेसे यह अंतर्यामी ईश्वर भी सर्वत्र स्थित है ॥ ६५ ॥

पटादप्यांतरस्तंतुस्तंतोरप्यंशुरांतरः ॥
आंतरत्वस्य विश्रांतिर्यत्रासावनुमीयताम् ॥ ६६ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि उपादानरूपसे यह सर्वत्र स्थित है तो सर्वत्र प्रतीत क्यों नहीं होता सो ठीक नहीं कि पटसे आंतर तंतु है और तंतुसे भी आंतर

उसकी अंशु ( रूम ) हैं इसीसे आंतरताकी जहां विश्रांति है वहीं
अनुमान करो ॥ ६६ ॥

द्वित्रांतरत्वकक्षाणां दर्शनेऽप्ययमांतरः ॥
न वीक्ष्यते ततो युक्तिश्रुतिभ्यामेव निर्णयः ॥ ६७ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि सवका आंतर आत्माको मानोंगे तो
समान वह दीखना चाहिये सो ठीक नहीं कि दो तीन श्रेणियोंके दर्श
आंतर है अर्थात् वाह्य नहीं है और इसका निर्णय श्रुति और युक्तियोंसे
उनमें श्रुति तो पूर्वोक्त हैं और युक्ति यह है कि चेतनरूप अधिष्ठानके विना
प्रवृत्ति असंभव है ॥ ६७ ॥

पटरूपेण संस्थानात् पटस्तंतोर्वपुर्यथा ॥
सर्वरूपेण संस्थानात्सर्वमस्य वपुस्तथा ॥ ६८ ॥

भापार्थ–अव जिसके संपूर्ण भूतशरीर हैं इसका अर्थ कहते हैं कि
स्थित होनेसे जैसे पट तंतुका रूप है इसी प्रकार संपूर्णरूपसे स्थित होने
आत्माके शरीर हैं अर्थात् उस तंतुकी स्थिति जैसे पटरूपसे है ऐसे ही
स्थिति सव रूपसे है ॥ ६८ ॥

तंतोः संकोचविस्तारचलनादौ पटस्तथा ॥
अवश्यमेव भवति न स्वातंत्र्यं पटे मनाक् ॥ ६९ ॥

भापार्थ–अव जो सव भूतोंके आंतर होकर नियामक हैं इसका
सहित दो श्लोकोंसे कहते हैं कि जैसे तंतुके संकोच विस्तार चलन आदिमें
विद्यमान है और किंचित् भी स्वतंत्रता पटमें नहीं है ॥ ६९ ॥

तथांतर्यास्ययं यत्र यया वासनया यथा ॥
विक्रियेत तथाऽवश्यं भवत्येव न संशयः ॥ १७० ॥

भापार्थ–जैसे तंतुके संकोच आदिसे पटका संकोच आदि होता है
पृथिवी आदिमें उपादानरूपसे स्थित अंतर्यामी जिस २ प्रकारकी वासना
घट आदिरूप कार्यभावको प्राप्त होता है उसी २ रूपसे वह कार्यका
इसमें संशय नहीं है ॥ १७० ॥

ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति ॥
भ्रामयन्सर्वभूतानि यंत्रारूढानि मायया ॥ ७१ ॥

भाषार्थ–अब अंतर्यामीकी बोधक श्रुतिको कहकर स्मृतिको कहते हैं कि हे अर्जुन सब भूताक हृदयरूप देशमें यंत्र पर टिके हुये भूतोंको मायासे भ्रमाते हुये ते हैं ॥ ७१ ॥

सर्वभूतानि विज्ञानमयास्ते हृदये स्थिताः ॥

तदुपादानभूतेशस्तत्र विक्रियते खलु ॥ ७२ ॥

भाषार्थ–अब 'सर्वभूतानाम्' इस पदके अर्थको कहते हैं कि विज्ञानमय ( रूप ) वे भूत हृदयमें स्थित हैं और उनका उपादानभूत ईश्वर वहां विकारको प्राप्त होता र्थात् हृदयमें स्थित अंतर्यामीका विज्ञानमयरूपसे परिणाम हो जाता है इससे वे हृदयमें स्थित हैं ॥ ७२ ॥

देहादि पंजरं यंत्रं तदारोहोऽभिमानिता ॥

विहितप्रतिषिद्धेषु प्रवृत्तिर्भ्रमणं भवेत् ॥ ७३ ॥

भाषार्थ–अब यंत्रारूढ शब्दका अर्थ लिखते हैं कि देह आदि पंजरको यंत्र कहते र उस देहके अभिमानको आरोह ( बैठना ) कहते हैं और शास्त्रसे विहितोंमें जो द्ध हैं उनमें प्रवृत्तिको भ्रमण कहते हैं ॥ ७३ ॥

विज्ञानमयरूपेण तत्प्रवृत्तिस्वरूपतः ॥

स्वशक्त्येशो विक्रियते मायया भ्रामणं हि तत् ॥ ७४ ॥

र्थ–विज्ञानमयरूपसे उस आत्माकी प्रवृत्तिके स्वरूपसे ईश्वर अपनी शक्तिरूप से विकारको प्राप्त होता है उसको ही भ्रामण ( भ्रमण कराना ) कहते ७४ ॥

अंतर्यमयतीत्युक्त्याऽयमेवार्थः श्रुतौ श्रुतः ॥

पृथिव्यादिषु सर्वत्र न्यायोऽयं योज्यतां धिया ॥ ७५ ॥

र्थ–अंतःस्थित होकर जो नियमन करै यह कहनेसे श्रुतिमें यही अर्थ अंत- पदका सुना है यही न्याय अपनी बुद्धिसे पृथिवी आदि सब पर्यायोंमें युक्त ॥ ७५ ॥

जानामि धर्मं न च मे प्रवृत्तिर्जानाम्यधर्मं न च मे निवृत्तिः॥

केनापि देवेन हृदि स्थितेन यथा नियुक्तोऽस्मि तथा करोमि७६

पार्थ–अब संपूर्ण प्रवृत्ति ईश्वरके अधीन है इसमें अन्य वाक्यका भी प्रमाण कि मैं धर्मको जानता हूं परंतु मेरी प्रवृत्ति धर्ममें नहीं है–और मैं अधर्मको

जानता हूं परंतु मेरी अधर्मसे निवृत्ति नहीं है इससे हृदयमें स्थित किसी भा
नियुक्त मुझे कर दिया है उसी प्रकार मैं करता हूं ॥ ७६ ॥

नार्थः पुरुषकारेणेत्येवं मा शंक्यतां यतः ॥
ईशः पुरुषकारस्य रूपेणापि विवर्तते ॥ ७७ ॥

भावार्थ--कदाचित् कहो कि प्रवृत्तिको परमेश्वरके अधीन माननेसे प्रयत्न वृथा हो जायगा सो ठीक नहीं कि पुरुषार्थ निरर्थक है यह शंका क्योंकि पुरुषार्थरूपसे भी ईश्वर ही विवर्तरूपको प्राप्त होता है अर्थात् पु ईश्वररूप है और रज्जुके सर्पके समान अतात्विक ( झूठे ) अन्यथाभा कहते हैं ॥ ७७ ॥

ईदृग्बोधेनेश्वरस्य प्रवृत्तिर्मैव वार्यताम् ॥
तथाऽपीशस्य बोधेन स्वात्मासंगत्वधीजनिः ॥ ७८ ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि पुरुषके प्रयत्नको भी ईश्वर मानोंगे तो नियाम भ्रामण शब्दोंसे कही जो अंतर्यामीकी प्रेरणा वह वृथा होजायगी सो ठीक पुरुषार्थरूपसे स्थितिके ज्ञानसे अंतर्यामीकी प्रवृत्ति ( प्रेरणा ) का वा मत करो क्योंकि ईश्वरको जो अपने असंग होनेका ज्ञान उससे ई बन सकती है ॥ ७८ ॥

तावता मुक्तिरित्याहुः श्रुतयः स्मृतयस्तथा ॥
श्रुतिस्मृती ममैवाज्ञे इत्यपीश्वरभाषितम् ॥ ७९ ॥

भावार्थ—अब आत्माकी असंगताके ज्ञानका फल कहते हैं कि श्रुति औ योंने असंगके ज्ञानसे ही मुक्ति कही है और यहभी ईश्वरने ही कहा है कि ये दोनों मेरे ही आज्ञा हैं इसीसे श्रुतिका कथन लंघन करने अयोग्य है ॥ ७९

आज्ञया भीतिहेतुत्वं भीषास्मादिति हि श्रुतम् ॥
सर्वेश्वरत्वमेतत्स्यादंतर्यामित्वतः पृथक् ॥ १८० ॥

भावार्थ—श्रुतिमें भी ईश्वरको भीतिका हेतु कहा है कि इस ईश्वरके भ चलती है इस श्रुतिमें आज्ञासे ईश्वरको भयका कारण कहा है इससे अं र्यामीसे पृथक् ( भिन्न ) है ॥ १८० ॥

एतस्य वा अक्षरस्य प्रशासन इति श्रुतिः ॥
अंतः प्रविष्टः शास्ताऽयं जनानामिति च श्रुतिः ॥

भाषार्थ-इस अक्षर ( अविनाशी ) ईश्वरकी शासनामें जगत् है यह श्रुति है और परमेश्वर जनोंके अंतःप्रविष्ट होकर सबका शिक्षक है इन दो श्रुतियोंसे बाहिर भीतर ईश्वरको ही नियामक कहा है ॥ ८१ ॥

जगद्योनिर्भवेदेष प्रभवाप्ययकृत्त्वतः ॥
आविर्भावतिरोभावावुत्पत्तिप्रलयौ मतौ ॥ ८२ ॥

भाषार्थ-अब यह ईश्वर जगत्का योनि है इस श्रुतिका अर्थ कहते हैं कि उत्पत्ति प्रलयका कर्ता होनेसे यह जगत्का योनि ( कारण ) है और यहां उत्पत्ति और प्रलय शब्दसे आविर्भाव ( प्रकटता ) और तिरोभाव ( छिपना ) समझने ॥ ८२ ॥

आविर्भावयति स्वस्मिन् विलीनं सकलं जगत् ॥
प्राणिकर्मवशादेष पटो यद्वत्प्रसारितः ॥ ८३ ॥

भाषार्थ-यह परमेश्वर लयको प्राप्त हुये संपूर्ण जगत्का इस प्रकार प्राणियोंके कर्मवश आविर्भाव करता है जैसे प्रसारित ( फैलाया ) पट अपने चित्रामोंको प्रकट करता है ॥ ८३ ॥

पुनस्तिरोभावयति स्वात्मन्येवाखिलं जगत् ॥
प्राणिकर्मक्षयवशात्संकोचितपटो यथा ॥ ८४ ॥

भाषार्थ-अब प्रलयका हेतु दिखाते हैं कि फिर इस प्रकार संपूर्ण जगत्का प्राणि-कर्माधीन अपनेमें तिरोभाव ( छिपाना ) करता है जैसे संकोच करनेसे पट अपने चित्रोंको छिपा लेता है ॥ ८४ ॥

रात्रिघस्रौ सुप्तिबोधावुन्मीलननिमीलने ॥
तूष्णींभावमनोराज्ये इव सृष्टिलयाविमौ ॥ ८५ ॥

भाषार्थ-अब आविर्भाव तिरोभावके अन्य भी दृष्टांतोंको कहते हैं कि जैसे रात्रि दिन सोना जागरण उन्मीलन ( खुलना ) निमीलन ( मिचना ) और तूष्णींभाव और मनोराज्य हैं ऐसे ही सृष्टि और प्रलय ये दोनों भी होते हैं ॥ ८५ ॥

आविर्भावतिरोभावशक्तिमत्त्वेन हेतुना ॥
आरंभपरिणामादिचोद्यानां नात्र संभवः ॥ ८६ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ईश्वर जगत्का योनि आरंभ ( रचना ) करनेसे वा आकार परिणाम होनेसे है सो ठीक नहीं कि आविर्भाव तिरोभाव शक्तियोंका होनेसे आरंभ परिणाम आदि तर्कोंका यहां संभव नहीं है क्योंकि अद्वितीयका आरंभ नहीं हो सकता और निरवयवका परिणाम नहीं हो सकता ॥ ८६ ॥

अचेतनानां हेतुः स्याज्जाड्यांशे नेश्वरस्तथा ॥
चिदाभासांशतस्त्वेष जीवानां कारणं भवेत् ॥ ८७ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि एक ही ईश्वर चेतन अचेतनोंका उपादान सो ठीक नहीं कि जाड्य अंशसे अर्थात् उपाधिकी प्रधानतासे अचेतनों और चिदाभास अंशसे अर्थात् चितप्राधान्य ( मुख्यता ) से जीवोंका उप होता है ॥ ८७ ॥

तमःप्रधानः क्षेत्राणां चित्प्रधानश्चिदात्मनाम् ॥
परः कारणतामेति भावनाज्ञानकर्मभिः ॥ ८८ ॥
इति वार्तिककारेण जडचेतनहेतुता ॥
परमात्मन एवोक्ता नेश्वरस्येति चेच्छृणु ॥ ८९ ॥

भाषार्थ-मायावी ईश्वर जगत्का कारण नहीं हो सकता क्योंकि सुरे परमात्माको ही जगत्का कारण कहा है यह शंका दो श्लोकोंसे करते हैं है प्रधान जिसमें-ऐसी मायारूप उपाधिवाला परमेश्वर शरीर आदिकोंके संस्कार ज्ञान देवयान आदि और धर्म अधर्मरूप कर्म इनसे चित्प्रधा चिदात्मारूप जीवोंका कारण होता है-इस पूर्वोक्त प्रकारसे परमात्माको ही चेतनकी हेतुता कही है-ईश्वरको नहीं-ऐसी शंकाके उत्तरको सुनो ॥ ८

अन्योन्याध्यासमत्रापि जीवकूटस्थयोरिव ॥
ईश्वरब्रह्मणोः सिद्धं कृत्वा ब्रूते सुरेश्वरः ॥ १९० ॥

भाषार्थ-जैसे त्वंपदके अर्थमें अन्योन्याध्यास कहा है-इसी प्रकार तत् भी अधिष्ठान और आरोपका अन्योन्य अध्यास इष्ट है कि जिस प्रकार कूटस्थका अन्योन्याध्यास कहा है इसी प्रकार ईश्वर और ब्रह्मके भी अ सको सिद्ध करके सुरेश्वर आचार्य पूर्वोक्त शंकाका उत्तर कहते हैं ॥ १९

सत्यं ज्ञानमनंतं यद्ब्रह्म तस्मात्समुत्थिताः ॥
खंवाय्वग्निजलोर्व्योषध्यन्नदेहा इति श्रुतिः ॥ ९१ ॥

भाषार्थ-अब जिस श्रुतिके बलसे सुरेश्वराचार्योंने ईश्वर और ब्रह्मका ध्यास सिद्ध किया उस श्रुतिके अर्थको पढते हैं कि सत्यज्ञान अनंत उससे ही-आकाश वायु अग्नि जल पृथिवी ओषधि अन्न देह इन सबका यह श्रुति है ॥ ९१ ॥

आपातदृष्टितस्तत्र ब्रह्मणो भाति हेतुता ॥
हेतोश्च सत्यता तस्मादन्योन्याध्यास इष्यते ॥ ९२ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि इस श्रुतिसे अन्योन्याध्यास कैसे जाना गया सो ठीक कि–उस श्रुतिमें सत्य आदिरूप निर्गुणब्रह्मको जगत्की कारणता कही है–र जगत्के कारण मायाधीन चिदाभासको खण्डन (बाध) पर्यंत प्रतीत होता जो त्व है वह अन्योन्याध्यासके विना नहीं घट सक्ता तिससे अन्योन्याध्यास इष्ट है ार्थ यह है कि आपातदृष्टिसे–श्रुतिसे ब्रह्मको हेतुता कही है और हेतु सत्य है से अन्योन्याध्यास इष्ट है ॥ ९२ ॥

अन्योन्याध्यासरूपोऽसावन्नलिप्तपटो यथा ॥
घट्टितेनैकतामेति तद्वद्भ्रांत्यैकतां गतः ॥ ९३ ॥

भापार्थ–अव अन्योन्याध्याससे सिद्ध ईश्वर ब्रह्मकी ऐक्यताको दृष्टांतसे दृढ करते कि यह अन्योन्याध्यास अन्नसे लिपा वस्त्र जैसे घुटकर ऐक्यताको प्राप्त होता है–ी प्रकार भ्रांतिसे एकताको प्राप्त हो जाता है ॥ ९३ ॥

मेघाकाशमहाकाशौ विविच्येते न पामरैः ॥
तद्वद्ब्रह्मेशयोरैक्यं पश्यंत्यापातदर्शिनः ॥ ९४ ॥
उपक्रमादिभिर्लिंगैस्तात्पर्यस्य विचारणात् ॥
असंगं ब्रह्म मायावी सृजत्येष महेश्वरः ॥ ९५ ॥

भापार्थ–अव भ्रांतिसे एकतामें दृष्टांतको देकर भेदकी अप्रतीतिमें अन्य दृष्टांतको ाते हैं कि जैसे पामरमनुष्य मेघाकाश और महाकाशको पृथक् २ नहीं जानसक्ते प्रकार आपातदर्शी मनुष्य ब्रह्म और ईशकी एकताको देखते हैं अर्थात् भ्रांत ष्य–दोनोंका पृथक् २ विवेक नहीं करसक्ते अव जिससे ब्रह्म और ईशके भेदका होता है–उसका वर्णन करते हैं उपक्रम–उपसंहार–अभ्यास–अपूर्वफल–अर्थवाद–पत्ति–इन छः लिंगोंसे तात्पर्यके विचार करनेसे असंग–यह ब्रह्म–मायावी महेश्वर र रचता है यह प्रतीत होता है ॥ ९४ ॥ ९५ ॥

सत्यं ज्ञानमनंतं चेत्युपक्रम्योपसंहृतम् ॥
यतो वाचो निवर्तंत इत्यसंगत्वनिर्णयः ॥ ९६ ॥

---

१ उपक्रमोपसंहारावभ्यासोऽपूर्वताफलम् । अर्थवादोपपत्ती च लिंगंतात्पर्यनिर्णये ॥

भापार्थ-अव श्रुतिमें उपक्रम और उपसंहारसे अर्थात् प्रारंभ और कही जो ब्रह्मकी असंगता उसको स्पष्ट करते हैं-कि सत्यज्ञान अनंत उपक्रम करके उपसंहार किया है कि जिस परमेश्वरको प्राप्त न होकर निवृत्तिको प्राप्त होती है-इससे निश्चय होता है कि ब्रह्म असंग है ॥ ९६ ॥

मायी सृजति विश्वं सन्निरुद्धस्तत्र मायया ॥
अन्य इत्यपरा ब्रूते श्रुतिस्तेनेश्वरः सृजेत् ॥ ९७ ॥

भापार्थ-अव जिस श्रुतिसे मायावी ईश्वरसे जगत्की रचना प्रतीत है श्रुतिको दिखाते हैं मायावी ईश्वर विश्वको रचता है और अन्य ( जीव ) निरुद्ध है यह दूसरी श्रुति कहती है तिससे ईश्वर रचता है ॥ ९७ ॥

आनंदमय ईशोऽयं बहुस्यामित्यवैक्षत ॥
हिरण्यगर्भरूपोऽभूत्सुप्तिः स्वप्नो यथा भवेत् ॥ ९८ ॥

भापार्थ-अव इस पूर्वोक्त प्रकारसे आनंदमय ईश्वरको जगत्का कर्ता उससे जगत्की उत्पत्तिके प्रकारको कहते हैं-कि यह आनंदमय ईश्वर बहुत प्रकारका हूं यह देखता भया उस देखनेसे ही इस प्रकार हिरण्यगर्भ जिस प्रकार शयनमें स्वप्न होता है ॥ ९८ ॥

क्रमेण युगपद्वैषा सृष्टिर्ज्ञेया यथाश्रुति ॥
द्विविधश्रुतिसद्भावाद् द्विविधस्वप्नदर्शनात् ॥ ९९ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि तिस आत्मासे आकाश. आकाशसे वायु इस श्रुतिमें क्रमसे और उसने इस सब जगत्को रचा इस श्रुतिमें एकवार मार्गोंमें कौन स्वीकार करने योग्य है और कौन त्यागने योग्य है किंतु युक्तिसे दोनों ग्रहण करने योग्य हैं यह कहते हैं कि यह जगत्की सृष्टि दोनों श्रुतियोंके मिलनेसे श्रुतियोंके अनुसार क्रमसे वा युगपत् सृष्टि इस प्रकार शयनमें क्रमसे और विना क्रमसे स्वप्नको देखते हैं ॥ ९९ ॥

सूत्रात्मा सूक्ष्मदेहाख्यः सर्वजीवघनात्मकः ॥
सर्वाहंमानधारित्वात् क्रियाज्ञानादिशक्तिमान् ॥ २०० ॥

भापार्थ-अव हिरण्यगर्भके स्वरूपका वर्णन करते हैं पटके विषे सूत्रके समान तमें व्यापक है आत्मा जिसका और सूक्ष्म देहरूप और संपूर्ण लिंग शरीरोंके घनात्मक अर्थात् समष्टिरूप वह ईश्वर सबके अहंमानको धारण करनेसे क्रिया ज्ञान आदि शक्तिवाला होता है ॥ २०० ॥

प्रत्यूषे वा प्रदोषे वा मग्नो मंदे तमस्ययम् ॥
लोको भाति यथा तद्वदस्पष्टं जगदीक्ष्यते ॥ १ ॥

भाषार्थ–अब हिरण्यगर्भ अवस्थामें जगत्की प्रतीतिमें दृष्टांतको कहते हैं–कि जैसे त्यूष ( प्रातःकाल ) और प्रदोषके समय मंद मंद अंधकारमें डूबा हुआ यह जगत् ष्ट नहीं दीखता इसी प्रकार–हिरण्यगर्भ अवस्थासे प्रथम पश्चात् भी यह जगत् स्पष्ट हीं दीखता अर्थात् हिरण्यगर्भ अवस्थामें स्पष्ट दीखता है ॥ १ ॥

सर्वतो लांछितो मष्या यथा स्याद्धट्टितः पटः ॥
सूक्ष्माकारैस्तथेशस्य वपुः सर्वत्र लांछितम् ॥ २ ॥

भाषार्थ–इस प्रकार लोकसिद्ध दृष्टांतको कहकर यथा धौत इस पूर्वोक्त श्लोकमें हे लांछितपदका दृष्टांत देते हैं कि जैसे घुटा हुआ वस्त्र मसीसे संपूर्ण अवयवोंमें ांछित होता है इसी प्रकार ईश्वरका शरीर भी अपंचीकृत भूतोंके कार्य जो लिंगशरीर नसे लांछित होता है ॥ २ ॥

सस्यं वा शाकजातं वा सर्वतोऽङ्कुरितं यथा ॥
कोमलं तद्वदेवैष पेलवो जगदंकुरः ॥ ३ ॥

भाषार्थ–अब बुद्धिमें स्थिरताके लिये अन्य दृष्टांतको कहते हैं जैसे सस्य ( खेती ) । शाकोंका समूह सर्वतः अंकुरित होता है अर्थात् उसके सर्वत्र अंकुर फूटते हैं इसी कार कोमल और पेलव ( सुंदर ) यह जगत्रूप अंकुर है ॥ ३ ॥

आतपाभातलोको वा पटो वा वर्णपूरितः ॥
सस्यं वा फलितं यद्वत्तथा स्पष्टवपुर्विराट् ॥ ४ ॥

भाषार्थ–इस प्रकार सूत्रात्मशरीरको दिखाकर–उसकी ही अवस्थाका भेद जो चीकृतभूतोंका कार्य उपाधिवाले विराजरूपको तीन दृष्टांतसे स्पष्ट दिखाते हैं जैसे सूर्योदयके अनंतर प्रकाशित-जगत् और अनेक वर्णोंसे पूर्ण किया वस्त्र और ल आया हुआ सस्य ये तीनों स्पष्ट प्रतीत होते हैं–इसी प्रकार स्पष्ट जो ईश्वरका रीर उसको ही विराट् कहते हैं ॥ ४ ॥

विश्वरूपाध्याय एष उक्तः सूक्तेऽपि पौरुषे ॥
धात्रादिस्तंबपर्यंतानेतस्यावयवान्विदुः ॥ ५ ॥

भाषार्थ–अब उसकी सत्तामें प्रमाणको कहते हैं विश्वरूपाध्यायमें और पौरुष-क्तमें यह वर्णन किया है कि ब्रह्मासे स्तम्बपर्यंत इस परमेश्वरके अवयवोंको ही नते हैं ॥ ५ ॥

ईशसूत्रविराड्वेधोविष्णुरुद्रेंद्रवह्नयः ॥
विघ्नभैरवमैरालमरिकायक्षराक्षसाः ॥ ६ ॥
विप्रक्षत्रियविट्शूद्रा गवाश्वमृगपक्षिणः ॥
अश्वत्थवटचूताद्या यवव्रीहितृणादयः ॥ ७ ॥
जलपाषाणमृत्काष्ठवास्याकुद्दालकादयः ॥
ईश्वराः सर्व एवैते पूजिताः फलदायिनः ॥ ८ ॥

भाषार्थ-ईश-सूत्र-विराट्-ब्रह्मा-विष्णु-रुद्र-वह्नि-विघ्न-भैरव-मैरा- यक्ष-राक्षस-ब्राह्मण-क्षत्रिय-वैश्य-शूद्र-गौ-अश्व--मृग-पक्षी-पीपल-व आदि-यव-व्रीहि-तृणआदि-जल-पाषाण-मिट्टी-काष्ठ-वास्या, कुद्दाल आदि ये संपूर्ण ईश्वरही हैं-इससे पूजनेसे फलदायी होते हैं ॥ ६ ॥ ७ ॥ ८

यथायथोपासते तं फलमीयुस्तथातथा ॥
फलोत्कर्षापकर्षौ तु पूज्यपूजानुसारतः ॥ ९ ॥

भाषार्थ-उस परमेश्वरकी जिस जिस प्रकारसे उपासना करते हैं-तिसी रसे फल होता है-और फलकी उत्तमता और न्यूनता-पूज्य और अनुसारसे होती है अर्थात् सात्त्विकोंका उत्तम फल और तमोगुणियों फल होता है ॥ ९ ॥

मुक्तिस्तु ब्रह्मतत्त्वस्य ज्ञानादेव न चान्यथा ॥
स्वप्रबोधं विना नैव स्वस्वप्नो हीयते यथा ॥ २१० ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि संसारके फलकी सिद्धि इस प्रकार होय तो किसकी उपासनासे होती है-इस आशंकाके उत्तरमें ज्ञानके विना किसीसे न इसका वर्णन करते हैं कि जैसे अपने जागरण विना अपनी निद्रासे कल्पि स्वप्नकी निवृत्ति नहीं होती इसी प्रकार ब्रह्मतत्त्वके ज्ञान विना मुक्ति नहीं है ब्रह्मके अज्ञानसे कल्पना किये संसारकी निवृत्ति नहीं होती ॥ २१० ॥

अद्वितीयब्रह्मतत्त्वे स्वप्नोऽयमखिलं जगत् ॥
ईशजीवादिरूपेण चेतनाचेतनात्मकम् ॥ ११ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि तुमने जो द्वैतनिवृत्तिरूप मुक्तिको स्वप्नके तत्त्वबोधसे साध्य ( उत्पन्न ) कहा-सो ठीक नहीं क्योंकि निवृत्तिके स्वप्नकी तुल्य नहीं हो सक्ता इस आशंकाके उत्तरमें अन्यथा ज्ञानक

की तुल्य जगत्को जो श्रुतिमें कहा है उसका वर्णन करते हैं—कि ईश्वर जीव देरूपसे जो चेतन अचेतन आदि जगत् है यह अद्वितीय ब्रह्मतत्त्वके विषै है ॥ ११ ॥

**आनंदमयविज्ञानमायावीश्वरजीवकौ ॥**
**मायया कल्पितावेतौ ताभ्यां सर्वं प्रकल्पितम् ॥ १२ ॥**

भाषार्थ—कदाचित् कहो कि ब्रह्मसे अभिन्न ईश्वर और जीवको जगत्के अन्तः- ो कैसे कहा—इस आशंकाके उत्तरमें मायाकल्पित होनेसे जगत्के अन्तः त्वका वर्णन करते हैं कि ईश्वर और जीव क्रमसे जो आनंदमय और विज्ञान- हैं वे दोनों मायासे कल्पित हैं और उन दोनोंने संपूर्ण जगत्की ना की है ॥ १२ ॥

**ईक्षणादिप्रवेशान्ता सृष्टिरीशेन कल्पिता ॥**
**जाग्रदादिविमोक्षांतः संसारो जीवकल्पितः ॥ १३ ॥**

भाषार्थ—अब उन दोनोंमें जिसने जिसकी कल्पना की उसका वर्णन करते हैं— ने देखा कि मैं—लोकोंको रचूं इस रीतिसे जगत्में प्रवेशको प्राप्त हुआ—इन श्रुति- े ईक्षण आदि प्रवेशपर्यंत जो सृष्टि है वह ईश्वरसे कल्पित है—और उसकी जाग्रत दि तीन अवस्था हैं वह उस विस्तारित ब्रह्मको देखता भया इन श्रुतियोंसे जाग्रत दि मोक्षपर्यंत जो संसार वह जीवसे कल्पित है अर्थात् उसका कर्ता जीव है भावार्थ है कि ईक्षणसे प्रवेशपर्यंत सृष्टि ईश्वरकल्पित है और जाग्रत् आदि मोक्षपर्यंत ार जीवसे (का) कल्पित है ॥ १३ ॥

**अद्वितीयं ब्रह्मतत्त्वमसंगं तन्न जानते ॥**
**जीवेशयोर्मायिकयोर्वृथैव कलहं ययुः ॥ १४ ॥**

भाषार्थ—कदाचित् कहो कि परमार्थसे ब्रह्मही सत्य है तो जीव और ईश्वरके विषै ी विवादको क्यों करते हैं सो ठीक नहीं कि विवादी मनुष्य अद्वितीय और ग जो ब्रह्मतत्त्व उसको नहीं जानते—इससे मायिक जीव और ईश्वरके रूपमें वृथा ह करते हैं ॥ १४ ॥

**ज्ञात्वा सदा तत्त्वनिष्ठा ननु मोदामहे वयम् ॥**
**अनुशोचाम एवान्यान्न भ्रांतैर्विवदामहे ॥ १५ ॥**

भाषार्थ—कदाचित् कहो कि यदि जीव और ईश्वरको विवादमें अज्ञान मूल है तो को तत्त्वज्ञानसे बोधन करना चाहिये—इस शंकाके उत्तरमें कहते हैं कि सदैव

तत्त्वज्ञानमें है निष्ठा जिनकी ऐसे हम निश्चयसे आनंदको प्राप्त होवें भ्रान्त मनुष्योंका सोच ( पश्चात्ताप ) करते हैं परन्तु भ्रान्तिसे उनके समझकर वाद नहीं करते ॥ १५ ॥

तृणार्चकादियोगांता ईश्वरे भ्रांतिमाश्रिताः ॥
लोकायतादिसांख्यांता जीवे विभ्रान्तिमाश्रिताः ॥

भापार्थ–अब ईश्वर और जीवके विषै भ्रांतवादियोंको पृथक् २ दिखाते पूजक आदि योगपर्यंत जो हैं वे ईश्वरमें भ्रांत हैं और लोकायत आदि सां हैं वे जीवके विषै भ्रांत हैं ॥ १६ ॥

अद्वितीयब्रह्मतत्त्वं न जानंति यदा तदा ॥
भ्रांता एवाखिलास्तेषां क्व मुक्तिः क्वेह वा सुखम् ॥

भापार्थ–अब उनके भ्रांत होनेमें हेतुको कहते हैं कि जब वे सब अ तत्त्वको नहीं जानते इससे वे संपूर्ण भ्रांत हैं उनकी मुक्ति कहां और लोकका सुख भी कहां अर्थात् ग्रहण किये पक्षका प्रतिपादन ( वर्णन ) के चित्तकी विश्रांति नहीं होती इससे जगत्का सुख भी उनको नहीं होता ॥

उत्तमाधमभावश्चेत्तेषां स्यादस्तु तेन किम् ॥
स्वप्नस्थराज्यभिक्षाभ्यां न बुद्धः स्पृश्यते खलु ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि उनको ब्रह्मविद्याके अभाव होने पर भी होनेसे उनमें उत्तम अधम भाव देखते हैं इससे उत्तमताका ही सुख जायगा सो ठीक नहीं कि मुमुक्षु उस सुखका आदर नहीं करते हैं कि अधम भाव है तो रहो उससे क्या ? क्योंकि स्वप्नमें मिले राज्य और भि ( जगा हुआ ) मनुष्यका किंचित्भी फल नहीं होता ॥ १८ ॥

तस्मान्मुमुक्षुभिर्नैव मतिर्जीवेशवादयोः ॥
कार्या किंतु ब्रह्मतत्त्वं विचार्य बुध्यतां च तत् ॥ १९ ॥

भापार्थ–जिससे जीव ईश्वरका विवाद मुक्तिका हेतु नहीं है इससे मु बुद्धिको न लगावे किंतु श्रुतियोंके अनुसार ब्रह्मतत्त्वका ही विचार कोही जाननेका यत्न करे ॥ १९ ॥

पूर्वपक्षतया तौ चेत्तत्त्वनिश्चयहेतुताम् ॥
प्राप्नुतोऽस्तु निमज्जस्व तयोर्नैतावताऽवशः ॥ २०

भापार्थ–कदाचित् कहो कि ब्रह्मतत्त्वके निश्चयार्थ उनका स्वरूप त्यागनेकी यताकी बुद्धिसे जानना चाहिये तो उतनेही में बुद्धिकी समाप्ति न करनी इसका न करते हैं कि यदि वे जीव ईश्वरके विवाद पूर्वपक्षभावसे तत्त्व निश्चयके कारण तो उनमें अवश ( विवेकशून्य ) हो कर तू मत डूबे अर्थात् उतनेसे ही अलं-कृको न कर ॥ २२० ॥

असंगचिद्विभुर्जीवः सांख्योक्तस्तादृगीश्वरः ॥
योगोक्तस्तत्त्वमोरर्थौ शुद्धौ ताविति चेच्छृणु ॥ २१ ॥

भापार्थ–अब सांख्य और योगशास्त्रमें कहे जीव, ईश्वर, शुद्ध चिद्रूप हैं उनको भी मानते हो इससे वे पूर्वपक्ष नहीं हो सकते यह शंका करते हैं कि सांख्य-त्रमें असंग चितरूप विभु (व्यापक) जीव कहा है और असंगआदिरूप तत् पदोंके जो शुद्ध अर्थ हैं वह ईश्वर योगशास्त्रमें कहा है ऐसा कहोगे तो उत्तरको कि उनके मतमें जीव, ईश्वर, शुद्ध चिद्रूपभी हैं परन्तु वे उनका वास्तवभेद नते हैं इससे वह हमारा सिद्धांत नहीं है ॥ २१ ॥

न तत्त्वमोरुभावर्थावस्मत्सिद्धांततां गतौ ॥
अद्वैतबोधनायैव सा कक्षा काचिदिष्यते ॥ २२ ॥

भापार्थ–सोई दिखाते हैं कि तत् और त्वं पदके दोनों अर्थ हमारे सिद्धांतभावको नहीं हुये अर्थात् दोनोंको भिन्न २ हम चितरूप नहीं मानते कदाचित् कहो कि स्थ ब्रह्म शब्दोंसे शुद्ध तत् त्वं पदके अर्थ भिन्न २ हैं यह तुमने भी निरूपण किये ो ठीक नहीं कि अद्वैत बोधनके लिये ही वह भी कोई कक्षा (मार्ग) हमको है, अर्थात् जगतमें प्रसिद्ध भेदकी निवृत्तिके द्वारा अद्वैतके बोधनार्थ ही उनका से अनुवाद किया है, कुछ उनके भेदका प्रतिपादन नहीं किया–भावार्थ यह है तत् त्वं पदके दोनों अर्थ ईश्वर हैं यह हमारा सिद्धांत नहीं है कि अद्वैतज्ञानके ये ही वह भी एकमार्ग इष्ट है ॥ २२ ॥

अनादिमायया भ्रांता जीवेशौ सुविलक्षणौ ॥
मन्यते तद्व्युदासाय केवलं शोधनं तयोः ॥ २३ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि तत् त्वं पदके अर्थोंका शोधन क्यों किया सो ठीक ी कि अनादिमायासे भ्रांतमनुष्य अर्थात् विपरीतज्ञानी जीव ईश्वरको भली कारसे विलक्षण मानते हैं अर्थात् जीवको कर्ता भोक्ता आदि और ईश्वरको सर्वज्ञ दि पारमार्थिक ( सत्य ) मानते हैं उनके खंडनके लियेही तत् त्वं पदका शोधन –यहां मायासे अविद्याको लेते हैं ॥ २३ ॥

अत एवात्र दृष्टांतो योग्यः प्राक् सम्यगीरितः ॥
घटाकाशमहाकाशजलाकाशाभ्रखात्मकः ॥ २४ ॥

भापार्थ-पदार्थशोधनके दिखानेकी इच्छासे उसके उपायरूप पूर्व स्मरण कराते हैं कि इसीसे इस विषयमें योग्य दृष्टांत पहिले भली प्रकार हैं कि घटका आकाश, महाकाश, जलाकाश, और मेघाकाश, इनके त्वं पदके अर्थका नाममात्रसे ही भेद है ॥ २४ ॥

जलाभ्रोपाध्यधीने ते जलाकाशाभ्रखे तयोः ॥
आधारौ तु घटाकाशमहाकाशौ सुनिर्मलौ ॥ २५ ॥

भापार्थ-अब पदार्थशोधनके प्रकारको कहते हैं कि जो जलाकाश और हैं वे जल और मेघरूप उपाधिके अधीन हैं इससे अनित्य हैं और आकाशोंका आधार जो घटाकाश महाकाश हैं वे भली प्रकार निर्मल हैं आदि उपाधिसे रहित होनेसे केवल आकाशरूप हैं ॥ २५ ॥

एवमानंदविज्ञानमयौ मायाधियोर्वशौ ॥
तदधिष्ठानकूटस्थब्रह्मणी तु सुनिर्मले ॥ २६ ॥

भापार्थ-अब पूर्वोक्त दृष्टांतको दार्ष्टांतिकमें भी कहते हैं कि इसी प्रकार और विज्ञानमय दोनों माया बुद्धिके वश हैं और उन दोनोंके अधिष्ठान और ब्रह्म हैं वे दोनों भली प्रकार निर्मल हैं अर्थात् मायोपाधि रहित हैं ॥

एतत्कक्षोपयोगेन सांख्ययोगौ मतौ यदि ॥
देहोऽन्नमयकक्षत्वादात्मत्वेनाभ्युपेयताम् ॥ २७ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि पदार्थशोधनके मार्गके उपयोगी होनेसे दोनों मतभी मानने योग्य हैं सो ठीक नहीं कि यदि इस कक्षाके उपयोगी योगको मानते हो तो अन्नमय कक्षा ( मार्ग ) होनेसे देहको भी आत्मा करो अर्थात् इस कक्षाके उपयोगमें इतर शास्त्रोंको भी हम मानते हैं किये अनेक आत्मा हो जायँगे ॥ २७ ॥

आत्मभेदो जगत्सत्यमीशोऽन्य इति चेत्त्रयम् ॥
त्यज्यते तैस्तदा सांख्ययोगवेदांतसंमतिः ॥ २८ ॥

भापार्थ-जिससे सांख्ययोग वेदांतके विरोधी हैं उसको कहते हैं कि भेद-जगत्की सत्यता ईश्वर अन्य है इन तीनोंको सांख्ययोग त्यागदें तो

। इन तीनोंकी संमति ( एकता ) है अर्थात् वे जीवभेद, जगत् सत्य, ईश्वर तटस्थ ह मानते हैं हम एक अद्वैत ब्रह्म मानते हैं ॥ २८ ॥

**जीवोऽसंगत्वमात्रेण कृतार्थं इति चेत्तदा ॥**
**स्रक्चंदनादिनित्यत्वमात्रेणापि कृतार्थता ॥ २९ ॥**

भापार्थ–कदाचित् कहो कि जीवको असंग जाननेसे ही मुक्ति हो जायगी अद्वै-वोध निष्फल है सो ठीक नहीं कि यदि जीव असंगमात्रसे ही कृतार्थ होजायगा स्रक् चंदन आदिको भी नित्य मानकर कृतार्थता हो जायगी अर्थात् अद्वैतज्ञानके असंयताका होनाभी असंभव है ॥ २९ ॥

**यथा स्रगादिनित्यत्वं दुःसंपाद्यं तथाऽऽत्मनः ॥**
**असंगत्वं न संभाव्यं जीवतोर्जगदीशयोः ॥ २३० ॥**

भापार्थ–जैसे स्रग् आदिकी नित्यता दुःखसे संपादन ( सिद्ध ) करने योग्य है इसी र जवतक जगत् और ईश्वर ये दोनों जीव हैं अर्थात् विशेपण विशेष्यभावसे त हैं तवतक आत्माकी असंगता भी संभावना करनेके अयोग्य है ॥ २३० ॥

**अवश्यं प्रकृतिः संगं पुरेवापादयेत्तथा ॥**
**नियच्छत्येतमीशोऽपि कोऽस्य मोक्षस्तथा सति ॥ ३१ ॥**

भापार्थ–अव असंभवको ही स्पष्ट करते हैं कि यदि प्रकृति पूर्वके समान संगको तो ईश्वर भी इस जीवका नियामक होगा ऐसा होनेपर जीवका मोक्ष कहां ॥ ३१ ॥

**अविवेककृतः संगो नियमश्चेति चेत्तदा ॥**
**वलादापतितो मायावादः सांख्यस्य दुर्मतेः ॥ ३२ ॥**

भापार्थ–संग और नियमन दोनों अविवेकके कार्य हैं जव विवेकज्ञानसे अविवेककी त्ति होगयी फिर संग आदिकी उत्पत्ति कहां इस शंकाको करते हैं कि यदि संग नियम अविवेकके किये हैं तो दुर्मति सांख्यको मायावादवलसे प्राप्तहोगा र्थात् अभावरूप अविवेक भाव कार्यका जनक नहीं होसकता और विवेकसे अन्य आदि संगके हेतु हो नहीं सकते और तीसरे पक्षमें तो वह भावरूप अज्ञान स्वरूप है यह मायावादका प्रसंग होगा ॥ ३२ ॥

**वंधमोक्षव्यवस्थार्थमात्मनानात्वमिष्यताम् ॥**
**इति चेन्न यतो माया व्यवस्थापयितुं क्षमा ॥ ३३ ॥**

भाषार्थ-अब यह शंका करते हैं कि बंधमोक्ष व्यवस्थाकी अनुपपत्ति भेदका मानना इष्ट है ऐसा मत कहो जिससे एक भी आत्मामें माया व्यवस्था हो सकती है ॥ ३३ ॥

दुर्घटं घटयामीति विरुद्धं किं न पश्यसि ॥
वास्तवौ बंधमोक्षौ तु श्रुतिर्न सहतेतराम् ॥ ३४ ॥

भाषार्थ-अब मायाको व्यवस्था करनेमें जो दुर्घट करनेका स्वभाव है कि क्या तू इस विरुद्धको नहीं देखता है कि मैं दुर्घटको करती हूं यह है-कदाचित् कहो कि बंधको अविद्यासे जन्य मानों तो मानों मोक्षको तो मानना चाहिये सो ठीक नहीं क्योंकि बंध और मोक्ष इन दोनोंको वास्तव श्रुति अत्यंत नहीं सहती अर्थात् नहीं मानती ॥ ३४ ॥

न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः ॥
न मुमुक्षुर्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता ॥ ३५ ॥

भाषार्थ-मोक्ष आदि वास्तव नहीं इसमें श्रुतिको पढते हैं कि न किसीका और न किसीकी देहका संबंधरूप उत्पत्ति है और न बद्ध है अर्थात् दुःखी और न साधक है अर्थात् श्रवण आदिका कर्ता है-और न चारों साधनोंसे मुमुक्षु है और न कोई मुक्त है अर्थात् जिसकी अविद्या निवृत्त हो चुकी हो नहीं, वस्तुतः देखा जाय तो ये सब नहीं हैं ॥ ३५ ॥

मायाख्यायाः कामधेनोर्वत्सौ जीवेश्वरावुभौ ॥
यथेच्छं पिबतां द्वैतं तत्त्वं त्वद्वैतमेव हि ॥ ३६ ॥

भाषार्थ-अब मायामय जीव ईश्वरके भेदका उपसंहार ( समास ) करते माया है नाम जिसका ऐसी कामधेनुके जीव और ईश्वर दोनों वत्स हैं वे दोनों द्वैतको पीओ-तत्त्व तो अद्वैत ही है अर्थात् सिद्धांत तो अद्वैत है ॥ ३६ ॥

कूटस्थब्रह्मणोर्भेदो नाममात्रादृते न हि ॥
घटाकाशमहाकाशौ वियुज्येते न हि क्वचित् ॥ ३७ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि जीव ईश्वरको मायिक होनेसे उनका भेद मिथ्या परंतु कूटस्थ ब्रह्म तो पारमार्थिक है उनका भेद भी पारमार्थिक होगा इस उत्तरमें भेदकी साधक जो विलक्षणता उसके अभावको कहते हैं कि कूटस्थ ब्रह्मका भेद भी नाममात्रके विना नहीं है क्योंकि घटाकाश और ये दोनों कदाचित् भी पृथक् २ नहीं होते अर्थात् नामका ही भेद है नहीं ॥ ३७ ॥

यदद्वैतं श्रुतं सृष्टेः प्राक्तदेवाद्य चोपरि ॥
मुक्तावपि वृथा माया भ्रामयत्यखिलाञ्जनान् ॥ ३८ ॥

पार्थ—अब पूर्वोक्त प्रकारसे भेदको मिथ्या सिद्ध करनेका फल कहते हैं कि म्य सृष्टिसे पूर्व यह जगत् सत् ही हुआ—एक अद्वितीय ब्रह्म है—इस श्रुतिमें जो पहिले अद्वैत सुना है वही अद्वैत अब है और वही आगे भी होगा और मुक्तिमें है—कदाचित् कहो कि सब भेदको क्यों मानते हैं सो ठीक नहीं कि संपूर्ण ो माया, भ्रम कराती है अर्थात् तत्त्वज्ञानसे राहित होनेसे वृथा आग्रह संपूर्ण करते हैं ॥ ३८ ॥

ये वदंतीत्थमेतेऽपि भ्राम्यंतेऽविद्ययाऽत्र किम् ॥
न यथा पूर्वमेतेषामत्र भ्रांतेरदर्शनात् ॥ ३९ ॥

पार्थ—कदाचित् कहो कि प्रपंच मायामय है और तत्त्व अद्वितीय ही है ऐसा हते हैं वे भी संसारी दीखते हैं इससे तत्त्वज्ञानका क्या प्रयोजन है यह शंका हैं कि जो ऐसे कहते हैं उनको क्या अविद्या नहीं भ्रमाती सो ठीक नहीं के उनको पहिलेके समान इसमें भ्रम नहीं देखते अर्थात् कर्मके वश किसी २ व्यवहारके होने परभी पूर्वके समान आग्रह नहीं रहता है इससे तत्त्वका सफल है ॥ ३९ ॥

ऐहिकामुष्मिकः सर्वः संसारो वास्तवस्ततः ॥
न भाति नास्ति चाद्वैतमित्यज्ञानिविनिश्चयः ॥ २४० ॥

पार्थ—ज्ञानियोंको भ्रांतिका अभाव दिखानेके लिये प्रथम अज्ञानियोंके निश्चयको हैं कि इस लोकका पुत्र, स्त्री आदिरूप और परलोकका स्वर्गसुख आदिरूप संसार, वास्तव है तिससे अद्वैतका न प्रकाश है और न अद्वैत है—यह अज्ञानिं- निश्चय है ॥ २४० ॥

ज्ञानिनो विपरीतोऽस्मान्निश्चयः सम्यगीक्ष्यते ॥
स्वस्वनिश्चयतो बद्धो मुक्तोऽहं चेति मन्यते ॥ ४१ ॥

ापार्थ—अब तत्त्वके निश्चयकी उससे विलक्षणताको दिखाते हैं कि ज्ञानियोंका य इससे विपरीत भली प्रकार दीखता है अर्थात् अद्वैत सत्य है और भासता है— संसार मिथ्या है यह निश्चय है और उसका फल यह है कि मनुष्य अपने २ यके अनुसार अपनेको बद्ध और मुक्त मानता है अर्थात् अज्ञानी बद्ध मानता है ज्ञानी मुक्त मानता है ॥ ४१ ॥

नाद्वैतमपरोक्षं चेन्न चिद्रूपेण भासनात् ॥
अशेषेण न भातं चेद्द्वैतं किं भासतेऽखिलम् ॥ ४२ ॥

भापार्थ– अद्वैत भासता है यह कहना शास्त्रसे है अनुभवसे नहीं इ निश्चय न होगा इस शंकाको करते हैं कि अद्वैत अपरोक्ष नहीं है ऐ क्यों कि उसका चित्‌रूपसे भान है कदाचित् कहो कि अशेष ( संपूर्ण भासता सो भी नहीं क्योंकि द्वैतभी क्या संपूर्ण रूपसे भासता है इस है पट स्फुरताहै यहां घट आदिमें व्यापक स्फुरणरूपसे अद्वैत भास अद्वैत अपरोक्ष है ॥ ४२ ॥

दिङ्मात्रेण विभानं तु द्वयोरपि समं खलु ॥
द्वैतसिद्धिवदद्वैतसिद्धिस्ते तावता न किम् ॥ ४३ ॥

भापार्थ–इस प्रकार दोपकी तुल्यताको कहकर परिहारकी साम्यता कि एक देशरूपसे भान तो द्वैत अद्वैतके विषै निश्चयसे समान है इससे द्वैतकी सिद्धिके समान तेरे मतमें अद्वैतकी सिद्धि भी क्यों नहीं होती ॥

द्वैतेन हीनमद्वैतं द्वैतज्ञाने कथं त्विदम् ॥
चिद्भानं त्वविरोध्यस्य द्वैतस्यातोऽसमे उभे ॥ ४४ ॥

भापार्थ–अब पूर्ववादी अन्यप्रकारसे अद्वैतसिद्धिकी शंका करता है रहित को अद्वैत कहते हैं और द्वैत अद्वैतका परस्पर विरोध है इससे द्वै होतेसंते यह अद्वैत नहीं हो सकेगा–कदाचित् कहो कि द्वैत भी ऐसे ही अ थीहै इससे अद्वैतके भानमें द्वैत भी सिद्ध न होगा यह शंका तुल्य है इस पूर्ववादी कहता है कि आपके मतमें चिद्रूपकी प्रतीति ही अद्वैतकी प्रतीति है विरोधी नहीं हो सकती इससे दोनोंकी समानता ही नहीं है-भावार्थ यह रहितको अद्वैत कहते हैं वह अद्वैत द्वैतके भानमें कैसे हो सकता है भान तो इस द्वैतका अविरोधी है इससे दोनोंकी तुल्यता नहीं है ॥ ४४ ॥

एवं तर्हि शृणु द्वैतमसन्मायामयत्वतः ॥
तेन वास्तवमद्वैतं परिशेषाद्विभासते ॥ ४५ ॥

भापार्थ–अब सिद्धांती पूर्व शंकाका इस आशयसे समाधान करता है होता भी द्वैत मिथ्यारूप है इससे वास्तव अद्वैतका नाश नहीं कर सक पूर्वोक्त शंका करोगे तो उसका उत्तर सुनो कि द्वैत मायामय होनेसे अस परिशेपसे वास्तव अद्वैत ही भासता है-और प्राप्त हुयी वस्तुके निषेध होने अन्यमें प्रसंगके अभावसे शेप रहेमें जो निश्चय उसे परिशेप कहते हैं ॥ ४५

अचिंत्यरचनारूपं मायैव सकलं जगत् ॥
इति निश्चित्य वस्तुत्वमद्वैते परिशेष्यताम् ॥ ४६ ॥

पार्थ–अब परिशेषके प्रकारको कहते हैं कि चिंता करनेके अयोग्य है रचना जिस सा जगत् माया ( मिथ्या ) ही है इस प्रकार अनिर्वचनीय होनेसे द्वैतको मिथ्या करके वास्तव ( सत्य ) अद्वैतका परिशेष करो ॥ ४६ ॥

पुनर्द्वैतस्य वस्तुत्वं भाति चेत्त्वं तथा पुनः ॥
परिशीलय को वाऽत्र प्रयासस्तेन ते वद ॥ ४७ ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि अद्वैतका निश्चय होने पर भी पूर्ववासनासे पुनः २ त्वा प्रतीत होता है सो ठीक नहीं कि फिर भी द्वैत सत्य दीखता है तो तू फिर सके मिथ्यात्वका वारंवार विचार कर क्योंकि वारंवार उपदेशको देखते हैं इससे मनन आदिकी आवृत्ति करै इस सूत्रसे चौथे अध्यायमें व्यासने आवृत्ति कही विचार करनेमें तेरा कौन प्रयास है यह कहो ॥ ४७ ॥

कियंतं कालमिति चेत् खेदोऽयं द्वैत इष्यताम् ॥
अद्वैते तु न युक्तोऽयं सर्वानर्थनिवारणात् ॥ ४८ ॥

पार्थ–कितने कालतक विचारना चाहिये ऐसा कहोगे तो यह खेद द्वैतमें इष्ट अद्वैतमें तो यह खेद युक्त नहीं क्योंकि उसमें संपूर्ण अनर्थोंका निवारण है और अपरोक्षज्ञानके होने पर विचारकी समाप्ति कही है ॥ ४८ ॥

क्षुत्पिपासादयो दृष्टा यथापूर्वं मयीति चेत् ॥
मच्छब्दवाच्येऽहंकारे दृश्यतां नेति को वदेत् ॥ ४९ ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि अद्वैत आत्माके अपरोक्षज्ञाताभी मुझमें क्षुधा तृपा दीखते हैं इससे दीखते हुये अनर्थका निवर्तक आत्मज्ञान नहीं हो सकता इस को करते हैं कि पहिलेके समान मेरेमें क्षुधा पिपासा आदि दीखतेहैं ऐसा कहोगे त् शब्दके अर्थ अहंकारमें दीखते हैं, वा मत् शब्दसे उपलक्षित चिदात्मामें, कल्पमें प्रथम पक्षको तो स्वीकार करते हैं कि मत् शब्दसे वाच्य अहंकारमें ा है तो यह कौन कहता है और चिदात्मा तो क्षुधा आदिका अविषय है और है इससे दूसरा पक्षभी श्रेष्ठ नहीं–भावार्थ यह है कि मुझ ज्ञानिमें भी क्षुधा तृपा पूर्वके समान दीखते हैं तो मत् ( मेरेमें ) शब्दके वाच्य अहंकारमें दीखो नहीं न कहता है ॥ ४९ ॥

आदि भेदोंसे शून्य वस्तुमात्रकोही बुद्धिमान् मनुष्य वाक्यका अर्थ लक्षणाका आश्रय करना योग्य है–भावार्थ यह है कि यहां संसर्ग वा संमत नहीं किंतु बुद्धिमानोंने अखंड एकरस ब्रह्म वाक्यका अर्थ लक्षणा माननी ॥ ७५ ॥

प्रत्यग्बोधो य आभाति सोऽद्वयानंदलक्षणः ॥
अद्वयानंदरूपश्च प्रत्यग्बोधैकलक्षणः ॥ ७६ ॥

भापार्थ–अब अखंड एकरस वाक्यार्थको दिखाते हैं कि जो प्रत्यक् सबके मध्यमें चिदात्मा भासता है बुद्धि आदिका साक्षी फुरता है वह हैं अर्थात् अद्वितीय आनंदरूप परमात्मा है और जो अद्वयानंद रूप बोधैकलक्षण है अर्थात् चित् एकरस प्रत्यक् आत्माही है–तात्पर्य ज्ञत्व सर्वज्ञत्व आदि दोनोंके विरुद्ध अंशोंको छोडकर भागलक्षणासे आत्माका ज्ञान होता है ॥ ७६ ॥

इत्थमन्योन्यतादात्म्यप्रतिपत्तिर्यदा भवेत् ॥
अब्रह्मत्वं त्वमर्थस्य व्यावर्तेत तदैव हि ॥ ७७ ॥

भापार्थ–अब अखंडार्थ बोधके फलको दिखाते हैं कि इस प्रकार तादात्म्यका ज्ञान होजाता है अर्थात् एकता हो जाती है उसी समय अब्रह्मता ( ब्रह्मभेद ) निवृत्त हो जाती है अर्थात् ब्रह्म हो जाता है ॥

तदर्थस्य च पारोक्ष्यं यद्येवं किं ततः शृणु ॥
पूर्णानंदैकरूपेण प्रत्यग्बोधोऽवतिष्ठते ॥ ७८ ॥

भापार्थ–त्वंपदके अर्थ प्रत्यक् आत्माको अब्रह्मत्व है और ब्रह्म और तत्पदके अर्थ ब्रह्मका पारोक्ष्य अर्थात् परोक्ष ज्ञानकविषयता है तिससे क्या होगा इस आशयसे पूछते हैं कि यदि तत्का अर्थ परोक्ष क्या होगा इसका उत्तर सुनो कि पूर्ण आनंद एकरूपसे प्रत्यक् हो जाती है ॥ ७८ ॥

एवं सति महावाक्यात्परोक्षज्ञानमीर्यते ॥
यैस्तेषां शास्त्रसिद्धांतविज्ञानं शोभतेतराम् ॥ ७९ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि समय केवल सम्यक् ( भलीप्रकार भवका साधन शास्त्र है–यह आगमका लक्षण है इससे वाक्य अपरोक्ष कैसे होगा इस शंकाका उत्तर यह देते हैं कि यह सिद्धांत ज्ञानसे

वाक्यसे परोक्षज्ञानको कहते हैं उनका शास्त्रसिद्धांतको ज्ञान भली प्रकार शोभित र्थात् वे शास्त्रसिद्धांतको नहीं जानते हैं ॥ ७९ ॥

**आस्तां शास्त्रस्य सिद्धांतो युक्त्या वाक्यात्परोक्षधीः ॥**
**स्वर्गादिवाक्यवन्नैवं दशमे व्यभिचारतः ॥ ८० ॥**

पार्थ–कदाचित् कहो कि शास्त्रका सिद्धांत रहो वाक्यसे परोक्षज्ञान अनुमानसे यगा सोभी ठीक नहीं कि शास्त्र सिद्धांत रहो युक्तिके द्वारा स्वर्ग आदिके वाक्यसे अर्थात् इस अनुमानसे कि विवादका आस्पद वाक्य, परोक्ष ज्ञानका होने योग्य है–वाक्य होनेसे स्वर्ग आदि वाक्यके समान–परोक्षज्ञान हो ा यह हेतु व्यभिचारी है इस अभिप्रायसे परिहार करते हैं कि ऐसा मत कहो शवां तू है इस वाक्यमें अपरोक्ष ज्ञानकी जनकता देखते हैं इससे यह नहीं कह कि जहां २ वाक्यत्व हो वहां २ परोक्ष ज्ञानकी जनकता हो–भावार्थ यह है स्त्रका सिद्धांत रहो अनुमानके द्वारा वाक्यसे स्वर्ग आदिके समान परोक्षज्ञान यगा–ऐसा मत कहो क्योंकि दशवां तू है–यहां वाक्यसे अपरोक्षज्ञान देखते से तुम्हारे अनुमानमें व्यभिचार है ॥ ८० ॥

**स्वतोऽपरोक्षजीवस्य ब्रह्मत्वमभिवांछतः ॥**
**नश्येत्सिद्धापरोक्षत्वमिति युक्तिर्महत्यहो ॥ ८१ ॥**

पार्थ–और त्वम्पदका अर्थ जीव–स्वयं अपरोक्ष है–ब्रह्मत्वकी इच्छा करते हुए स्वतःसिद्ध अपरोक्षत्वभी नष्ट हो जायगा इससे यह तुम्हारी युक्ति आश्चर्यकी महती ( बडी ) है अर्थात् अपरोक्षज्ञानके जनक महावाक्यको परोक्षज्ञानका कहना असंगत है ॥ ८१ ॥

**वृद्धिमिष्टवतो मूलमपि नष्टमितीदृशम् ॥**
**लौकिकं वचनं सार्थं संपन्नं त्वत्प्रसादतः ॥ ८२ ॥**

पार्थ–कदाचित् कहो कि हम इसकोही इष्ट मानेंगे सो ठीक नहीं वृद्धिको हुए पुरुषका मूलभी नष्ट होगया यह लौकिक कथन तुम्हारीही कृपासे सार्थक ॥ ८२ ॥

**अंतःकरणसंभिन्नबोधो जीवोऽपरोक्षताम् ॥**
**अर्हत्युपाधिसद्भावान्न तु ब्रह्मानुपाधितः ॥ ८३ ॥**

पार्थ–कदाचित् कहो कि अंतःकरणसंभिन्न बोध अर्थात् अन्तःकरणोपाधिके जीव अपरोक्षताके योग्य है और निरुपाधिक ब्रह्म अपरोक्षताके योग्य ८३ ॥

नैवं ब्रह्मत्वबोधस्य सोपाधिविषयत्वतः ॥
यावद्विदेहकैवल्यमुपाधेरनिवारणात् ॥ ८४ ॥

भापार्थ-ब्रह्मभी निरुपाधिक नहीं हो सकता इस आशयसे उक्त करते हैं कि-जीवको ब्रह्मरूपताका जो ज्ञान है-वह सोपाधिक इससे उस ज्ञानका विषय जो ब्रह्म है वहभी सोपाधिक है-क्योंकि विषयता ज्ञेयकी सोपाधिकताके विना नहीं घटती-और विदेह ब्रह्मकी उपाधिका निवारण नहीं हो सकता ॥ ८४ ॥

अंतःकरणसाहित्यराहित्याभ्यां विशिष्यते ॥
उपाधिर्जीवभावस्य ब्रह्मतायाश्च नान्यथा ॥ ८५ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि जीव ब्रह्मकी विलक्षण दो उपाधि इस शंकाके उत्तरमें लिखते हैं कि जीवभाव और ब्रह्मभावकी उपाधि साहित्य और अंतःकरणका राहित्यही हैं-अर्थात् अन्तःकरणसे स अंतःकरणरहित ब्रह्म है-अन्यथा नहीं ॥ ८५ ॥

यथा विधिरुपाधिः स्यात्प्रतिषेधस्तथा न किम् ॥
सुवर्णलोहभेदेन शृंखलात्वं न भिद्यते ॥ ८६ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि भावरूप अंतःकरणका संबंध उपाधि अंतःकरण राहित्यको उपाधि मानना अनुचित है सो भी ठीक नहीं अवधिपर्यंत टिकनेवाले भेदका जो हेतु उसको उपाधि कहते हैं लक्षण अन्तःकरणके साहित्य और राहित्य दोनोंमें है-इससे दोनोंही अभिप्रायसे उक्त शंकाका परिहार करते हैं कि जिस प्रकार भावरूप संबंध उपाधि है तैसेही अभावरूप अन्तःकरणका वियोगभी उपाधि अर्थात् अवश्य होगा-कदाचित् कहो कि भाव अभावरूप विलक्षणता ठीक नहीं क्योंकि वह अकिंचित्कर है इससे स्वीकारके योग्य नहीं दृष्टांत कहते हैं कि सुवर्ण और लोहेके भेदसे शृंखलामें भेद नहीं होता गमनकी विरोधकता दोनोंमें तुल्य है ॥ ८६ ॥

अतद्व्यावृत्तिरूपेण साक्षाद्विधिमुखेन च ॥
वेदांतानां प्रवृत्तिः स्याद्द्विधेत्याचार्यभाषितम् ॥ ८७ ॥

भापार्थ-विधिके समान निपेधभी ब्रह्म बोधका उपाय है-इससे उपाधि है-यह दृढ करनेके लिये विधिनिपेध दोनोंको जो ब्रह्म

योंने कहा है उसको दिखाते हैं कि तत् शब्दसे ब्रह्म और अतत् शब्दसे अज्ञान लेते हैं–नेति नेति इत्यादि श्रुतियोंसें जो अतत्की व्यावृत्ति अर्थात् प्रपंचके ( त्याग ) रूप उपायसे और साक्षात् विधिमुखसे अर्थात् सत्यरूप ब्रह्म है वेदान्तोंकी प्रवृत्ति दो प्रकारसे है अर्थात् विधि और निषेध मुखसे ब्रह्मका न करते हैं यह आचार्योंका कथन है–भावार्थ यह है कि ब्रह्म भिन्नके निषेध और सत्यज्ञान अनंतरूप ब्रह्म है इत्यादि विधिमुखसे–दो प्रकारसे वेदांतों पदों ) की प्रवृत्ति ब्रह्ममें आचार्योंने कही है ॥ ८७ ॥

**अहमर्थपरित्यागादहं ब्रह्मेति धीः कुतः ॥**
**नैवमंशस्य हि त्यागो भागलक्षणयोदितः ॥ ८८ ॥**

ार्थ–कदाचित् कहो कि अतत्के निषेध रूपसे वेदांतोंको ब्रह्मका बोधक मानोगे शब्दके अर्थ कूटस्थकाभी त्याग होजायगा तो अहं ( मैं ) ब्रह्म हूं यह र्थात् अहं ब्रह्मास्मि ( मैं ब्रह्म हूं ) यह दोनोंकी समानाधिकरणता ( एकअर्थ ) इस शंकाको करके उत्तर देते हैं कि ऐसा मत कहो क्योंकि भागलक्षणासे अहं अंश ( एकदेश ) जो जडरूप अंश उसका त्याग कहा है कूटस्थका नहीं ं ब्रह्म हूं यह ज्ञान हो सकता है–भावार्थ यह है कि अहंशब्दके भी अर्थके अहं ब्रह्मास्मि यह ज्ञान कैसे होगा ऐसा मत कहो क्योंकि भागलक्षणासे का त्याग कहा है ॥ ८८ ॥

**अंतःकरणसंत्यागादवशिष्टे चिदात्मनि ॥**
**अहंब्रह्मेति वाक्येन ब्रह्मत्वं साक्षिणीक्ष्यते ॥ ८९ ॥**

ार्थ–अब अंशके त्यागसे बोधके प्रकारको दिखाते हैं कि अंतःकरणरूप के त्याग होनेपर जब चिदात्मा शेष रहगया तब अहं, ब्रह्म, अस्मि, इस वाक्यसे रूप साक्षीके विषे ब्रह्मत्वको देखता है ॥ ८९ ॥

**स्वप्रकाशोऽपि साक्ष्येव धीवृत्त्या व्याप्यतेऽन्यवत् ॥**
**फलव्याप्तत्वमेवास्य शास्त्रकृद्भिर्निवारितम् ॥ ९० ॥**

ार्थ–कदाचित् कहो कि प्रत्यग् आत्माको स्वप्रकाश होनेसे बुद्धिवृत्तिकी ा न घटेगी अर्थात् बुद्धिका विषय न होगा इस शंकाके उत्तरको कहते हैं कि शभी साक्षी ही घट आदिके समान धी ( बुद्धि ) की वृत्तिसे व्याप्त होता है मैं स्वप्रकाश हूं ऐसी बुद्धिकी वृत्ति होसकती है–कदाचित् कहो कि सिद्धां-ग होगा सोभी ठीक नहीं क्योंकि शास्त्रकार पहिले आचार्योंने फल जो वृत्तिमें

प्रतिबिंबित चिदाभास उसकी ही इस प्रत्यगात्माको व्याप्यताका निरा किया है. क्योंकि यह स्वयं स्फुरण ( प्रकाश ) रूप है, वृत्तिकी व्याप्ति नहीं किया—भावार्थ यह है कि स्वप्रकाशभी साक्षी घट आदिके समान व्याप्त होता है क्योंकि शास्त्रकारोंने इस प्रत्यगात्माको फल व्याप्यता है बुद्धिकी व्याप्यताका नहीं ॥ ९० ॥

बुद्धितत्स्थचिदाभासौ द्वावपि व्याप्नुतो घटम् ॥
तत्राज्ञानं धिया नश्येदाभासेन घटः स्फुरेत् ॥ ९१ ॥

भावार्थ—आत्माको फलव्याप्तिका अभाव दिखानेके लिये आत्मासे और फलकी व्याप्यताको दिखाते हैं कि बुद्धि और बुद्धिमें स्थित चि घटमें व्याप्त होते हैं अर्थात् पहुंचते हैं उन दोनोंके मध्यमें बुद्धिकी वृ नका नाश होता है और चिदाभाससे घटका स्फुरण होता है क्योंकि स्वतः स्फुरण नहीं हो सकता है ॥ ९१ ॥

ब्रह्मण्यज्ञाननाशाय वृत्तिव्याप्तिरपेक्षिता ॥
स्वयं स्फुरणरूपत्वान्नाभास उपयुज्यते ॥ ९२ ॥

भावार्थ—अब आत्मामें घट आदिकी अपेक्षा, विलक्षणताको दिखा और ब्रह्मकी एकता अज्ञानसे आवृत ( छिपी ) है उस अज्ञानकी महावाक्योंसे पदा हुयी जो मैं ब्रह्म हूं, यह बुद्धिकी वृत्ति उससे उसक अपेक्षित है और ब्रह्मको स्वयं स्फुरणरूप होनेसे चिदाभासका नहीं है ॥ ९२ ॥

चक्षुर्दीपावपेक्ष्येते घटादेर्दर्शने यथा ॥
न दीपदर्शने किंतु चक्षुरेकमपेक्ष्यते ॥ ९३ ॥

भावार्थ—पूर्वोक्त अर्थको दृष्टांत दिखाकर स्पष्ट करते हैं कि जै चक्षु और दीपक दोनोंकी अपेक्षा है और दीपकके देखनेमें दोनोंकी किं तु एक चक्षुकी ही अपेक्षा है तैसेही आज्ञानकी निवृत्तिके लिये अपेक्षा है चिदाभासकी नहीं ॥ ९३ ॥

स्थितोऽप्यसौ चिदाभासो ब्रह्मण्येकीभवेत्परम् ॥
न तु ब्रह्मण्यतिशयं फलं कुर्याद्घटादिवत् ॥ ९४ ॥

भावार्थ—बुद्धि और उसकी वृत्ति चिदाभाससे विशिष्ट हैं इस समान ब्रह्ममेंभी बलसे फलव्याप्ति होजायगी इस शंकाका उत्तर कह

ादि आकार की वृत्तिके समान ब्रह्म विषयके वृत्तिमें भी चिदाभास है तथापि दाभास ब्रह्मसे पृथक् नहीं भासता किंतु प्रचंड धूपमें वर्तमान दीपककी प्रभाके एकरूपताको प्राप्त हो जाता है इससे घट आदिके समान स्फुरणरूप अधिक ब्रह्ममें नहीं करता ॥ ९४ ॥

**अप्रमेयमनादिं चेत्यत्र श्रुत्येदमीरितम् ॥**
**मनसैवेदमाप्तव्यमिति धीव्याप्यता श्रुता ॥ ९५॥**

ार्थ–अब ब्रह्ममें वृत्तिव्याप्ति है फलव्याप्ति नहीं इसमें वेदको प्रमाण देते हैं निर्विकल्प अनंत हेतु दृष्टांतसे वर्जित अप्रमेय अनादि है उसको जानकर मुक्त इस अमृतबिंदु उपनिषद्के मंत्रमें अप्रमेय शब्दसे फलव्याप्तिसे रहित कहा र मनसे ही यह ब्रह्म प्राप्त होने योग्य है–इस जगत्में किंचित् भी नाना नहीं मंत्रोंसे कठवल्लीमें बुद्धिव्याप्यता ( वृत्तिव्याप्यता ) श्रुतिमें कहीं है इसमें फलव्याप्य नहीं है किं तु बुद्धिव्याप्य है ॥ ९५ ॥

**आत्मानं चेद्विजानीयादयमस्मीति वाक्यतः ॥**
**ब्रह्मात्मव्यक्तिमुल्लिख्य यो बोधः सोऽभिधीयते ॥ ९६ ॥**

ार्थ–'आत्मानं चेद्विजानीयात्०' इस मंत्रसे अपरोक्षज्ञान और शोकनिवृत्तिरूप अवस्था जीवकी पहिले कह आये हैं–उन दोनोंमें कितने अंशसे अपरोक्ष ज्ञान जाता है इसका वर्णन करते हैं यह आत्मा मैं हूं इस प्रकार यदि आत्मा को इस वाक्यसे–सत्य आदि हैं लक्षण जिसके–ऐसे ब्रह्मसे अभिन्न प्रत्यगात्माके को विषय करके जो बोध होता है अर्थात् ब्रह्माहमस्मि ( ब्रह्म मैं हूं ) यह ज्ञान है वह कहा जाता है ॥ ९६ ॥

**अस्तु बोधोऽपरोक्षोऽत्र महावाक्यात्तथाऽप्यसौ ॥**
**न दृढः श्रवणादीनामाचार्यैः पुनरीरणात् ॥ ९७ ॥**

ार्थ–कदाचित् कहो कि पूर्वोक्त रीतिके अनुसार एक वार ही महावाक्योंके से अपरोक्षज्ञान होजायगा इससे वारंवार आचार्योंके उपदेशसे श्रवण आदिकी त्ति ( पुनः पुनः करना ) होती हैं इत्यादिकोंमें कहा जो श्रवण आदिका आवर्तन करना चाहिये–इस शंकाका उत्तर देते हैं कि यद्यपि महावाक्योंसे पूर्वोक्त क्ष बोध एक वारकेही विचारसे हो जाओ तथापि वह बोध दृढ नहीं हो सक्ता –श्रीमान् शंकराचार्योंने वाक्यार्थ ज्ञानकी उत्पत्तिके अनंतर भी–फिर श्रवण का आवर्तन कहा है अर्थात् ज्ञानकी दृढताके लिये पुनः पुनः श्रवण आदिका कहा है ॥ ९७ ॥

अहं ब्रह्मेतिवाक्यार्थबोधो यावद्दृढीभवेत् ॥
शमादिसहितस्तावदभ्यसेच्छ्रवणादिकम् ॥ ९८ ॥

भापार्थ-अब शंकराचार्यके वाक्यको ही लिखते हैं इतने अहं ब्रह्म... अर्थका बोध दृढ हो तबतक शम दम आदिसे संपन्न मुमुक्षु ... अभ्यास करै ॥ ९८ ॥

बाढं संति ह्यदार्ढ्यस्य हेतवः श्रुत्यनेकता ॥
असंभाव्यत्वमर्थस्य विपरीता च भावना ॥ ९९ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि वाक्य प्रमाणोंसे जनित ज्ञानकी ... होती है-यह शंका करके कहते हैं कि यह बात सत्य है कि ज्ञानकी ... जिससे ये हैं कि श्रुतियोंकी अनेकता अर्थात्-किसी श्रुतिमें कोई है ... कोई कहा है और अद्वितीय ब्रह्मरूप अर्थको अलौकिक होनेसे असंभा... कर्ता आदि अभिमानरूप विपरीत भावना ये तीन हेतु ज्ञानकी अदृढ... अपरोक्षानुभवकी दृढताके लिये श्रवण आदिकी आवृत्ति करने ... यह है कि ज्ञानकी अदृढताके हेतु-श्रुतियोंका भेद-और अर्थकी ... विपरीत भावना ये जिससे सर्वथा हैं इससे पुनः पुनः श्रवण आदि करे ॥

शाखाभेदात्कामभेदाच्छ्रुतं कर्मान्यथान्यथा ॥
एवमत्रापि मा शंकीत्यतः श्रवणमाचरेत् ॥ १०० ॥

भापार्थ-इस प्रकार तीन अदृढताके हेतुओंको दिखाकर श्रुतियोंके ... अदृढताकी निवृत्तिके लिये श्रवण आदिकी आवृत्ति करनी इसका वर्णन ... जैसे शाखाके भेदसे कर्मका भेद सुना है-कि होताका कर्म ऋग्वेदसे अ... दसे उद्गीथका सामवेदसे करै और जैसे कामनाके भेदसे कर्मका भेद सुना ... अभिलापी कारीरी यज्ञ करै और अवस्थाका कामी सत्कृष्णल यज्ञ करै ... यहां उपनिपदोंमेंभी शंका मतकर इससे पुनः पुनः श्रवणको करै ॥ १०० ॥

वेदांतानामशेषाणामादिमध्यावसानतः ॥
ब्रह्मात्मन्येव तात्पर्यमिति धीः श्रवणं भवेत् ॥ १ ॥

भापार्थ-अब श्रवण आदिका लक्षण कहते हैं संपूर्ण उपनिपदोंका आदि ... विषे उपक्रम और उपसंहारके देखनेसे ब्रह्मरूप प्रत्यगात्माके विषेही ... निश्चयात्मक बुद्धिको श्रवण कहते हैं ॥ १ ॥

समन्वयाध्यायं एतत्सूक्तं धीस्वास्थ्यकारिभिः ॥
तर्कैः संभावनाऽर्थस्य द्वितीयाध्याय ईरिता ॥ २ ॥

भाषार्थ–यह श्रवण व्यास आदिकोंने समन्वयाध्यायके विषे भली प्रकार कहा और बुद्धिको स्वस्थ करनेवाले–युक्ति शब्द नामके तर्कोंसे अर्थकी संभावना रूप दूसरे अध्यायमें निरूपण किया है ॥ २ ॥

बहुजन्मदृढाभ्यासाद्देहादिष्वात्मधीः क्षणात् ॥
पुनःपुनरुदेत्येवं जगत्सत्यत्वधीरपि ॥ ३ ॥

भाषार्थ–अब विपरीत भावना और उसकी निवृत्तिके उपायको दिखाते हैं–जैसे जन्मोंके दृढ अभ्याससे देह आदिमें क्षणक्षणमें आत्मबुद्धि होती है इसी प्रकार की सत्यत्व बुद्धिभी पुनः पुनः उदय होती है ॥ ३ ॥

विपरीता भावनेयमैकाग्र्यात्सा निवर्तते ॥
तत्त्वोपदेशात्प्रागेव भवत्येतदुपासनात् ॥ ४ ॥

भाषार्थ–अब विपरीत भावनाकी निवर्तक एकाग्रताको कहते हैं कि यह विपरीत अर्थात् जगत्में सत्यत्व बुद्धि, चित्तकी एकाग्रतासे निवृत्त होती है और वह ग्रता ब्रह्मोपदेशसे पहिलेभी सगुण ब्रह्मकी उपासनासे होती है ॥ ४ ॥

उपास्तयोऽत एवात्र ब्रह्मशास्त्रेऽपि चिंतिताः ॥
प्रागनभ्यासिनः पश्चाद्ब्रह्माभ्यासेन तद्भवेत् ॥ ५ ॥

भाषार्थ–अब वेदांतशास्त्रमें किये उपासना विचारका वर्णन करते हैं कि इस ब्रह्म-मेंभी उपासनाओंका विचार किया है–और जिसने उपासना पहिले नहीं की उस-ब्रह्मके अभ्याससे पश्चात्भी चित्तकी एकाग्रता हो जाती है ॥ ५ ॥

तच्चिंतनं तत्कथनमन्योन्यं तत्प्रबोधनम् ॥
एतदेकपरत्वं च ब्रह्माभ्यासं विदुर्बुधाः ॥ ६ ॥

भाषार्थ–अब ब्रह्मके अभ्यासको कहते हैं कि ब्रह्मका चिन्तन ब्रह्मका कथन और र ब्रह्मका प्रबोधन और एक ब्रह्ममेंही तत्पर रहना–बुद्धिमान् मनुष्योंने इस-ो ब्रह्मका अभ्यास कहा है ॥ ६ ॥

तमेव धीरो विज्ञाय प्रज्ञां कुर्वीत ब्राह्मणः ॥
नानुध्यायाद्बहूञ्छब्दान्वाचो विग्लापनं हि तत् ॥ ७ ॥

भापार्थ-ब्रह्म एकमेंही तत्परता दिखानेके लिये श्रुतिको कहते हैं कि साधनोंसे संपन्न धीर ब्राह्मण अर्थात् ब्रह्म होनेकी इच्छावाला मुमुक्षु प्रत्यक्रूप परमात्माको जानकर अर्थात् निःसंदेह रूपसे समझकर प्र ब्रह्म आत्माकी एकताका जो ज्ञान उसकी संतानरूप एकाग्रताको क त्मैकता बुद्धिको स्थिर करै और आत्मासे भिन्नका जिनमें वर्णन हो शब्दोंका स्मरण न करै और न कहै क्योंकि वह स्मरण और ध्यान वाणी विग्लापन ( श्रमका हेतु ) है सिद्धांत यह है कि अन्य शब्दोंके स्म और कहनेमें वाणीका वृथा परिश्रम होता है-भावार्थ यह है कि धीर ब्रह्मको जानकर प्रज्ञाका संपादन करै और वाणीको श्रम देनेवाले बहु स्मरण न करै ॥ ७ ॥

**अनन्याश्चिंतयंतो मां ये जनाः पर्युपासते ॥**
**तेषां नित्याभियुक्तानां योगक्षेमं वहाम्यहम् ॥ ८ ॥**

भापार्थ-अब एकाग्रताकी बोधक श्रुतिको कहकर स्मृतिको कहते मनुष्य अनन्य होकर अर्थात् अहं ब्रह्मास्मि इस ज्ञानसे मेरेसे अभिन्न हुये मेरी चिंता करके उपासना सब कालोंमें करते हैं अर्थात् सदैव मेरा सदैव मेरेमें है चित्त जिनका ऐसे उनको मैं योगक्षेम देता हूं अर्थात् उन प्राप्ति और लब्धकी रक्षा करताहूं-भावार्थ यह है कि जो जन अनन्य चिंतासे उपासना करते नित्य मेरेमें लगे हुये हैं उनको मैं योगक्षेम देता

**इति श्रुतिस्मृती नित्यमात्मन्येकाग्रतां धियः ॥**
**विधत्तो विपरीताया भावनायाः क्षयाय हि ॥ ९ ॥**

भापार्थ-अब पूर्वोक्त श्रुतिस्मृतियोंके तात्पर्यको कहते हैं कि ये श्रु और स्मृति विपरीत भावनाकी निवृत्तिके लिये सदैव बुद्धिको एकाग्रता विषै करती हैं अर्थात् सदैव आत्माकार बुद्धि इनसे बनी रहती है ॥ ९ ॥

**यद्यथा वर्तते तस्य तत्त्वं हित्वाऽन्यथात्वधीः ॥**
**विपरीता भावना स्यात्पित्रादावरिधीर्यथा ॥ १० ॥**

भापार्थ-अब देहमें आत्मबुद्धि और जगत्में सत्यबुद्धिको वि दिखानेके लिये विपरीत भावनाका लक्षण कहते हैं कि जो शुक्ति आदि शुक्ति आदि रूपसे वर्तती हैं उसके तत्त्व ( यथार्थ ) शुक्ति आदि रूपसे

त्वकी जो बुद्धि अर्थात् रजत आदिकी जो बुद्धि ( ज्ञान ) है वह विपरीत होती है अर्थात् तिससे भिन्नमें तिसको समझना जैसे पिता आदिमें शत्रु-ओ समझना ॥ ११० ॥

**आत्मा देहादिभिन्नोऽयं मिथ्या चेदं जगत्तयोः ॥**
**देहाद्यात्मत्वसत्यत्वधीर्विपर्ययभावना ॥ ११ ॥**

पार्थ-अब पूर्वोक्त लक्षणको प्रकृतमें घटाते हैं कि यह आत्मा वस्तुतः ार्थसे ) देह आदिसे भिन्न है और यह जगत् मिथ्या है ऐसा होनेपरभी देहमें ा बुद्धि और जगत्में सत्यबुद्धि है अर्थात् देहको आत्मा और जगत्को सत्य ना है वही विपरीत भावना है ॥ ११ ॥

**तत्त्वभावनया नश्येत्साऽतो देहातिरिक्तताम् ॥**
**आत्मनो भावयेत्तद्वन्मिथ्यात्वं जगतोऽनिशम् ॥ १२ ॥**

पार्थ-प्रथम एकाग्रतासे वह निवृत्त होती है, इस सामान्यरूपसे कहे अर्थका रूपसे वर्णन करते हैं कि वह देहमें आत्माकी और जगत्में सत्यकी बुद्धिरूप त भावना, तत्त्वकी भावनासे अर्थात् देहसे भिन्न आत्माके और मिथ्यारूप के ज्ञानसे ( सर्वदा ध्यानसे ) नष्ट होती है-इसमे आत्माको देहसे भिन्न और ादि जगत्को मिथ्या सदैव विचारै ॥ १२ ॥

**किं मंत्रजपवन्मूर्त्तिध्यानवद्वाऽऽत्मभेदधीः ॥**
**जगन्मिथ्यात्वधीश्चात्र व्यावर्त्या स्यादुतान्यथा ॥ १३ ॥**

पार्थ-अब यह पूछते हैं कि जप आदिके समान यहांभी ध्यानका कोई है वा नहीं है कि मंत्रके जपकी और मूर्तिके ध्यानकी तुल्य आत्मभेद बुद्धि जगत्को मिथ्याबुद्धि, व्यावर्त्य अर्थात् त्याग करने योग्य है वा किसी अन्य-त्याग करनी ॥ १३ ॥

**अन्यथेति विजानीहि दृष्टार्थत्वेन भुक्तिवत् ॥**
**बुभुक्षुर्जपवद्भुंक्ते न कश्चिन्नियतः क्वचित् ॥ १४ ॥**

पार्थ-अब फलको प्रत्यक्ष होनेसे यहां कोई नियम नहीं इसका वर्णन करते हैं न्यथा ( अन्य प्रकारसे ) है, यह तू भोजनके समान जान कदाचित् कहो कि भोजनमेंभी नियम श्रुति और स्मृतिमें मिलते हैं सो ठीक नहीं कि भोजनका ापी पुरुष जप करनेवालेके समान नियमसे नहीं भोजन करता है किंतु जिस क्षुधाकी पीडा शांत हो उसप्रकार भोजन करता है ॥ १४ ॥

अश्नाति वा न वाऽश्नाति भुंक्ते वा स्वेच्छयाऽन्यथा ।
येन केन प्रकारेण क्षुधामपनिनीषति ॥ १५ ॥

भापार्थ–अब पूर्वोक्तकोही विस्तारसे कहते हैं कि अन्न है तो खाता और न है तो भोजन नहीं करता है किन्तु क्षुधाके विस्मरणार्थ घूम कालको विताता है और वा अपनी इच्छासे अन्यथा जिस किसी प्रकार गमन करता, सोता हुआ–उस समयकी क्षुधाको दूर किया चाहता क्षुधाकी वाधा निवृत्त किया चाहता है–भोजनके नियम तो परलोकमें है

नियमेन जपं कुर्यादकृतौ प्रत्यवायतः ॥
अन्यथाकरणेऽनर्थः स्वरवर्णविपर्ययात् ॥ १६ ॥

भापार्थ–अब जप आदिमें भोजनसे विलक्षणताको दिखाते हैं जपको करै क्योंकि नियमसे न करनेमें शास्त्रमें दोप कहा है और स्वरवर्णके विपर्ययसे अनर्थ होता है क्योंकि यह कहा है कि स्वर और मंत्र मिथ्या होनेसे उस अर्थको नहीं कहता–प्रत्युत वह वाणीरूप वज्र नष्ट करता है जैसे स्वरके अपराधसे इंद्रशत्रु ( वृत्रासुर ) नष्ट हुआ विवर्द्धस्व ) इस मंत्रमें पष्ठीतत्पुरुप समास स्वरके स्थानमें कर्मधारय उच्चारण होताने कियाथा इससे इंद्ररूप शत्रुकी वृद्धि हुई–इंद्रके शत्रु न हुई–भावार्थ यह है कि नियमसे जप करै–न करनेमें दोप है और स्वरवर्णके विपर्ययसे अनर्थ होता है ॥ १६ ॥

क्षुधेव दृष्टवाधाकृद्विपरीता च भावना ॥
जेया केनाप्युपायेन नास्त्यत्रानुष्ठितेः क्रमः ॥ १७ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि क्षुधा दृष्टवाधाका हेतु है उसकी निवृत्ति यमसे भी भोजन रहो विपरीत भावना तो दृष्टवाधाका हेतु नहीं–उसका अदृष्टफलके लिये नियमसे करना चाहिये सो ठीक नहीं क्योंकि विपरीत भावना भी दृष्ट वाधाका हेतु है–इससे जिस किसी उपायसे उन उपायोंके करनेमें कोई क्रम नहीं ॥ १७ ॥

उपायः पूर्वमेवोक्तस्तच्चिंताकथनादिकः ॥
एतदेकपरत्वेऽपि निर्बंधो ध्यानवन्न हि ॥ १८ ॥

ापार्थ–ब्रह्मकी चिंता और कथन आदि उपाय तो पहिले ही कह आये और
ही एकपरता अर्थात् एकाग्रतामें निर्वंध ( नियम ) भी ध्यानके समान पूर्वाभि-
आदिका नहीं है ॥ १८ ॥

**मूर्तिप्रत्ययसांतत्यमन्यानंतरितं धियः ॥**
**ध्यानं तत्रातिनिर्वंधो मनसश्चंचलात्मनः ॥ १९ ॥**

ापार्थ–अव ध्यान करने योग्यकी चित्तारूपध्यानमें निवंध दिखानेके लिये
का स्वरूप कहते हैं कि बुद्धिकी जो देवता आदिकी मूर्तियांका विपय करनेवाली
ति उनका सान्तत्य ( निरंतर रहना ) और–उनकी विजातीय प्रतीतियोंको जो
ानका अभाव इसको ध्यान कहते हैं उसके विपय चंचलरूप मनका अत्यंत
य अर्थात जिस प्रकार निरंतर गमनमें शील हस्ती अश्व–आदिको एक स्तंव
ामें वांधकर जैसे उपरोध होता है ऐसे ही ध्यानमें मनके उपरोधको अतिनिर्वंध
हैं ॥ १९ ॥

**चंचलं हि मनः कृष्ण प्रमाथि वलवद्दृढम् ॥**
**तस्याहं निग्रहं मन्ये वायोरिव सुदुष्करम् ॥ १२० ॥**

ापार्थ–अव मनकी चंचलतामें गीतावाक्य प्रमाण देते हैं–हे कृष्ण–यह मन
ल है–और प्रमाथी ( अर्थात् पुरुपकी व्याकुलताका कारण ) और वलवान् अर्थात्
इके योग्य समर्थ है और दृढ है–अर्थात् विपय हो चाहे न हो वहांसे डिगानेके
ग्य है–इससे उस मनके निग्रह ( वशकरना ) को वायुके समान–सुदुष्कर (कठिन)
ता हूं–अर्थात् जिस प्रकार वायु वशमें नहीं हो सकती इसी प्रकार मनका वश
ा कठिन है ॥ १२० ॥

**अप्यब्धिपानान्महतः सुमेरून्मूलनादपि ॥**
**अपि वह्न्यशनात्साधो विषमश्चित्तनिग्रहः ॥ २१ ॥**

ापार्थ–अव मनके निग्रहकी कठिनतामें वसिष्ठवाक्य प्रमाण देते हैं–हे राम महान
द्रके पीने और सुमेरु पर्वतके उखाडने और अग्निके भक्षणसेभी विपम ( कठिन )
ताका निग्रह है अर्थात् मनुष्य समुद्रपान आदिको कर सक्ता है–परंतु मनको
नहीं कर सक्ता ॥ २१ ॥

**कथनादौ न निर्वंधः श्रृंखलावद्धदेहवत् ॥**
**किंत्वनंतेतिहासाद्यैर्विनोदो नाटयवद्धियः ॥ २२ ॥**

भाषार्थ-अब प्रकृतमें उससे विषमता दिखाते हैं-शृंखलासे बँ ब्रह्मके कथन चिन्तन आदिमें निर्बंध नहीं-किन्तु अनन्त इतिहास हैं ऐसे जो लौकिक कथा, अनुकूल युक्ति, दृष्टान्त, आदि हैं उनसे-नृ समान बुद्धिका विनोद है ॥ २२ ॥

चिदेवात्मा जगन्मिथ्येत्यत्र पर्यवसाकृतः ॥
निदिध्यासनविक्षेपो नेतिहासादिभिर्भवेत् ॥ २३

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि कथा आदिसेभी ब्रह्ममें एकपरताका वि सो ठीक नहीं क्योंकि इतिहास आदिकोंका आत्मा चिद्रूप ही है देह और जगत् मिथ्या है-इसमें ही पर्यवसान ( समाप्ति ) होनेसे-निदिध्यास ( नाश ) इतिहास आदिकोंसे नहीं होता ॥ २३ ॥

कृषिवाणिज्यसेवादौ काव्यतर्कादिकेषु च ॥
विक्षिप्यते प्रवृत्त्या धीस्तैस्तत्त्वस्मृत्यसंभवात् ॥
अनुसंदधतैवात्र भोजनादौ प्रवर्तितुम् ॥
शक्यतेऽत्यंतविक्षेपाभावादाशु पुनः स्मृतेः ॥ २५

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि मुमुक्षुको इतिहास आदिका स्वीकार क आदिकेभी स्वीकारका प्रसंग हो जायगा-सो ठीक नहीं कि कृषि ( और काव्य, तर्क, आदिकोंमें प्रवृत्तिसे बुद्धिका विक्षेप होता है-क्योंकि स्मरण नहीं होता-कदाचित् कहो कि तत्त्वस्मृतिके विघातक त्यागने ज्ञानीको भोजन आदिभी त्यागने योग्य हो जायंगे सो ठीक नहीं आदिमें ब्रह्मविचारका अनुसंधान करताहुआ मनुष्य भोजन आदि अत्यंत विक्षेपके अभावसे कर सक्ता है-क्योंकि भोजनके अनंतर फिर स्मरण होनेसे सर्वथा विक्षेपका अभाव है ॥ २४ ॥ २५ ॥

तत्त्वविस्मृतिमात्रान्नानर्थः किंतु विपर्ययात् ॥
विपर्येतुं न कालोऽस्ति झटिति स्मरतः क्वचित् ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि उस समय विक्षेपके अभाव होने पर भी रण होनेपर मोक्षहानि हो जायगी सो ठीक नहीं कि केवल तत्त्वके विस्म नहीं होता किन्तु विपरीतज्ञानसे होता है और शीघ्र स्मरण करने विपरीतज्ञान होनेका समय नहीं मिलता है ॥ २६ ॥

तत्त्वस्मृतेरवसरो नास्त्यन्याभ्यासशालिनः ॥
प्रत्युताभ्यासघातित्वाद्बलात्तत्त्वमुपेक्ष्यते ॥ २७ ॥

ापार्थ—कदाचित् कहो कि भोजन आदिमें प्रवृत्त मनुष्यके समान तर्क आदिके ासमें प्रवृत्त मनुष्यकोभी—तत्त्वका स्मरण क्यों न हो जाय सो ठीक नहीं कि- आदि अन्य ग्रंथोंके अभ्यासकर्ता मनुष्यको—तत्त्वके स्मरणका अवसर ही नहीं ता—प्रत्युत काव्य तर्क आदिका अभ्यास तत्त्वाभ्यासका विरोधी है—इससे स्मरण तत्त्वकीभी बलसे उपेक्षा हो जाती है ॥ २७ ॥

तमेवैकं विजानीथ ह्यन्या वाचो विमुञ्चथ ॥
इति श्रुतं तथाऽन्यत्र वाचो विग्लापनं त्विति ॥ २८ ॥

ाषार्थ अब—स्मरणके विरोधी वाक्व्यवहारके त्यागमें प्रमाण—श्रुतिके अर्थको हैं उसी एक आत्माको जानों और अन्यवाणियोंको छोड दो—क्योंकि वह ा अमृतका सेतु है—यह वेदमें सुना है और तैसे ही अन्य श्रुतिमें कहा है कि शब्दोंका स्मरण न करे क्योंकि वह वाणीका परिश्रम है ॥ २८ ॥

आहारादि त्यजन्नैव जीवेच्छास्त्रांतरं त्यजन् ॥
किं न जीवसि येनैवं करोष्यत्र दुराग्रहम् ॥ २९ ॥

ापार्थ—कदाचित् कहो कि तत्त्वके स्मरणसे भिन्न भोजन आदिको जैसे नहीं ते ऐसे ही अन्य शास्त्रोंके अभ्यासको भी न त्यागो—सो ठीक नहीं भोजन आदिको ता हुआ मनुष्य नहीं जीता अर्थात् मर जाता है—क्या अन्य शास्त्रोंको त्यागता तू न जीवेगा जिससे अन्य शास्त्रोंके अभ्यासमें ऐसा दुराग्रह ( हठ ) ा है ॥ २९ ॥

जनकादेः कथं राज्यमिति चेद्दृढबोधतः ॥
तथा तवापि चेत्तर्कं पठ यद्वा कृषिं कुरु ॥ १३० ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि तत्त्वके ज्ञानीभी जनक आदिकोंने किस प्रकार किया ऐसा कहोगे तो उसका उत्तर यह है कि दृढ अपरोक्ष आत्मज्ञानसे किया वैसाही अपरोक्षज्ञान आपको है तो तर्कशास्त्रको पढ वा कृषिको कर—अर्थात् आदिके समान तर्कका पढना और कृषिका करना तेरेभी तत्त्वज्ञानके बाधक गे ॥ १३० ॥

मिथ्यात्ववासनादार्ढ्ये प्रारब्धक्षयकांक्षया ॥
अक्लिश्यंतः प्रवर्तंते स्वस्वकर्मानुसारतः ॥ ३१ ॥

भापार्थ-संसारको असार जानते हुयेभी जनक आदि क्यों संसारमें इस शंकाका उत्तर कहते हैं कि मिथ्या वासनाकी दृढता होने पर भी वाला है फल जिसका ऐसे प्रारब्धकर्मके भोगद्वारा क्षयकी इच्छासे होते हुये-अपने २ कर्मके अनुसार जनक आदि संसारमें प्रवृत्त होते हैं

अतिप्रसंगो मा शंक्यः स्वकर्मवशवार्तिनाम् ॥
अस्तु वा केन शक्येत कर्म वारयितुं वद ॥ ३२ ॥

भापार्थ-कदाचित् अनाचारमेंभी प्रवृत्ति हो जायगी सो ठीक नहीं वशमें मनुष्य वर्तते हैं इससे अतिप्रसंग ( शंका ) न करना चाहिये प्रारब्धकर्मके बलसे अतिप्रसंग भी रहो क्योंकि कर्मका निवारण है यह तुम कहो ॥ ३२ ॥

ज्ञानिनोऽज्ञानिनश्चात्र समे प्रारब्धकर्मणी ॥
न क्लेशो ज्ञानिनो धैर्यान्मूढः क्लिश्यत्यधैर्यतः ॥ ३३ ॥

भापार्थ-अब ज्ञानी और अज्ञानीकी विलक्षणताको कहतेहैं कि ज्ञानी इस संसारमें प्रारब्धकर्म यद्यपि समान हैं परंतु धीरतासे ज्ञानीको क्लेश और मूढमनुष्य अज्ञानसे क्लेश भोगता है ॥ ३३ ॥

मार्गे गंत्रोर्द्वयोः श्रांतौ स मायामप्यदूरताम् ॥
जानन् धैर्याद् द्रुतं गच्छेदन्यस्तिष्ठति दीनधीः ॥ ३४ ॥

भापार्थ-उसमें दृष्टांत कहते हैं कि मार्गमें चलते दो मनुष्योंकी श्रांति यद्यपि समान है तथापि जो मनुष्य अदूरता ( समीपता ) को जानता धीरतासे शीघ्र चलता है और अन्य ( समीपताका अज्ञानी ) दीन बैठा रहता है ॥ ३४ ॥

साक्षात्कृतात्मधीः सम्यगविपर्ययबाधितः ॥
किमिच्छन् कस्य कामाय शरीरमनुसंज्वरेत् ॥ ३५ ॥

भापार्थ-इस प्रकार वर्णन किये 'आत्मानं चेत्' इस श्रुतिके पूर्वार्ध करते हुये फलके बोधक उत्तरार्धका सूचन करते हैं कि भली प्रकार आत्माका साक्षात्कार जिसकी बुद्धिने ऐसा मुमुक्षु-विपर्ययसे अर्थात्

से बाधित नहीं होता इससे वह किस विषयकी इच्छा करता हुआ किस काम-
लिये अपना शरीरको पीडा दे अर्थात उसकी संपूर्ण कामना पूर्ण हो
हैं ॥ ३९ ॥

**जगन्मिथ्यात्वधीभावादाक्षिप्तौ काम्यकामुकौ ॥**
**तयोरभावे संतापः शाम्येन्निःस्नेहदीपवत् ॥ ३६ ॥**

पार्थ–अब इसी मंत्रके अर्थका तात्पर्य कहते हैं कि जगत मिथ्या है इस
े जब कामनाके योग्य विषय और कामुकपुरुष इन दोनोंका निराकरण कर दिया
न काम्यकामुक दोनोंके अभावमें कामनाओंसे पैदा हुआ संताप–करणके अभा-
लरहित दीपकके समान शांत हो जाता है अर्थात कामनाओंकी हृदयमें उत्पत्ति
होती ॥ ३६ ॥

**गंधर्वपत्तने किंचिन्नैंद्रजालिकनिर्मितम् ॥**
**जानन् कामयते किंतु जिहासति हसन्निदम् ॥ ३७ ॥**

पार्थ–अब काम्यके अभावसे कामनाके अभावका स्थल कहते हैं कि मायासे
धर्वनगरमें यह इंद्रजालके ज्ञाताका निर्मित ( रचा ) है यह जानता हुआ मनुष्य–
ना नहीं करता–प्रत्युत हंसता हुआ उसका त्याग करना चाहता है ॥ ३७ ॥

**आपातरमणीयेषु भोगेष्वेवं विचारवान् ॥**
**नानुरज्यति किंत्वेतान् दोषदृष्ट्या जिहासति ॥ ३८ ॥**

पार्थ–अब पूर्वोक्त दृष्टांतको दार्ष्टांतिकमें घटाते हैं कि इसी प्रकार प्रतीतिमात्रसे
य भोगोंमें विचारवान् मनुष्य–अनुरागी नहीं होता किंतु बंधन आदि दोषोंके
से उनके त्यागको चाहता है ॥ ३८ ॥

**अर्थानामर्जने क्लेशस्तथैव परिपालने ॥**
**नाशे दुःखं व्यये दुःखं धिगर्थान् क्लेशकारिणः ॥ ३९ ॥**

पार्थ–अब उन्ही विषयोंको दिखाते हैं कि धन आदि अर्थोंके संचयमें जैसा क्लेश
ही उनकी रक्षामें क्लेश है और नाश ( न मिलना ) में दुःख है और व्यय
) में दुःख है–इससे क्लेशके कारी अर्थोंको धिक्कार है ॥ ३९ ॥

**मांसपांचालिकायास्तु यंत्रलोलेऽगपंजरे ॥**
**स्नाय्वस्थिग्रंथिशालिन्याः स्त्रियाः किमिव शोभनम् ॥ १४० ॥**

पार्थ–इस प्रकार विषयोंको दुःखहेतु दिखाकर कहीं २ विषयकी अशोभनता-
श्लोकोंसे दिखाते हैं कि स्नायु ( शिरा नाडी ) और अस्थि और स्तन नितंब

आदि मांसकी ग्रंथि ये सब हैं जिसमें ऐसी मांसकी पुतली (स्त्री) समान चंचल शरीर अंगोंका पंजर ( नीड ) है उसमें शोभनता क्या है मलिन है ॥ १४० ॥

एवमादिषु शास्त्रेषु दोषाः सम्यक् प्रपंचिताः ॥
विमृशन्ननिशं तानि कथं दुःखेषु मज्जति ॥ ४१ ॥

भापार्थ—आदि शब्दसे त्वचा मांस रुधिर वाष्प जल आदिको पृ… क्या रमणीय वस्तु है अर्थात् कुछ नहीं तो क्यों वृथा मोहको प्राप्त हो… लेने इस प्रकार बहुतसे शास्त्रोंसे विस्तारसे भली प्रकार दोषवर्णन किये… रात दिन विचारता हुआ तू किस प्रकार दुःखोंमें डूबता है अर्थात् अयोग्य है ॥ ४१ ॥

क्षुधया पीड्यमानोऽपि न विषं ह्यत्तुमिच्छति ॥
मिष्टान्नध्वस्ततृड् जानन्नामूढस्तज्जिघत्सति ॥ ४२ ॥

भापार्थ—अब विषयके दोष देखने पर भोगकी इच्छाके अभावमें युक्ति… ज्ञको कहते हैं कि स्वयं अमूढ ( विवेकी ) और मिष्टान्नके भक्षणसे नष्ट है… जिसकी और यह विष है ऐसे जानता हुआ मनुष्य विषके भोजनकी इच्छा… करता—जैसे क्षुधासे पीडितभी मनुष्य विषका भक्षण नहीं चाहता है ॥

प्रारब्धकर्मप्राबल्याद्भोगेष्विच्छा भवेद्यदि ॥
क्लिश्यन्नेव तदाप्येष भुंक्ते विष्टिगृहीतवत् ॥ ४३ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि ज्ञानीकीभी प्रारब्ध कर्मकी प्रबलतासे… होती है सो ठीक है यदि ज्ञानीकी भोगोंमें इच्छा होयभी तोभी… पाता हुआ ही इस प्रकार भोजन आदिको करता है जैसे विष्टि ( बेगार… हुआ मनुष्य करता है ॥ ४३ ॥

भुंजाना वा अपि बुधाः श्रद्धावंतः कुटुंबिनः ॥
नाद्यापि कर्म नश्छिन्नमिति क्लिश्यंति संततम् ॥ ४४ ॥

भापार्थ—क्लेशको ही दिखाते हैं कि भोजन करते हुयेभी ज्ञानी श्र… मनुष्य इस प्रकार निरंतर क्लेशको प्राप्त होते हैं कि अबतकभी हमारा… क्षीण न हुआ ॥ ४४ ॥

नायं क्लेशोऽत्र संसारतापः किंतु विरक्तता ॥
भ्रांतिज्ञाननिदानो हि तापः सांसारिकः स्मृतः ॥

ापार्थ–कदाचित् कहो कि तत्त्वके वेत्ताओंकोभी संसारका ताप मानोंगे तो ज्ञान ही व्यर्थ हो जायगा सो ठीक नहीं कि आजतकभी हमारा कर्म नष्ट न हुआ श्चात्तापरूप संसारका ताप नहीं होता किंतु यह संसारमें विरक्तता है क्योंकि का ताप तो भ्रांतिज्ञानका निदान ( हेतु ) पूर्वाचार्योंने कहा है और यह विवेकज्ञानका मूल होनेसे भ्रांतिज्ञानका हेतु नहीं है–भावार्थ–यह है–कि यह ज्ञानीका क्लेश संसारताप नहीं किंतु यह विरक्तता है क्योंकि भ्रमज्ञानके ही सांसारिक ताप आचार्योंने कहा है ॥ ४५ ॥

**विवेकेन परिक्लिश्यन्नल्पभोगेन तृप्यति ॥**
**अन्यथाऽनंतभोगेऽपि नैव तृप्यति कर्हिचित् ॥ ४६ ॥**

ापार्थ–अब पूर्वोक्त क्लेशको विवेकका मूल दिखाते हैं कि विवेकसे क्लेशको प्राप्त मनुष्य अल्प भोगसे ही तृप्त हो जाता है और अन्यथा तो अनंतभोगोंके परभी कदाचित् ज्ञान नहीं होता ॥ ४६ ॥

**न जातु कामः कामानामुपभोगेन शाम्यति ॥**
**हविषा कृष्णवर्त्मेव भूय एवाभिवर्धते ॥ ४७ ॥**

पार्थ–यदि विवेकी और अविवेकीकी तृप्ति भोगसे ही होती है तो विवेकका फल है इस शंकाको करके भोगसे तृप्तिके अभावको श्रुतिके द्वारा दिखाते हैं षयोंके भोगनेसे कदाचित् भी इच्छा शांत नहीं होती किंतु घृत आदि हविसे समान भूयः ( फिर ) बढती है ॥ ४७ ॥

**परिज्ञायोपभुक्तो हि भोगो भवति तुष्टये ॥**
**विज्ञाय सेवितश्चोरो मैत्रीमेति न चोरताम् ॥ ४८ ॥**

पार्थ–अब विवेक मूल भोग तृप्तिका हेतु है इसमें अनुभव प्रमाण देते हैं कि र किया भोग अर्थात् यह इतना है और इतने श्रमसे होगा इस प्रकार विचारसे संतोषको करता है–कदाचित् कहो कि तृष्णाका हेतु भोग विवेकके सहचारसे तोषका जनक है सो ठीक नहीं कि जैसे यह चोर है इस प्रकार जानकर की जिसकी ऐसा चोर मित्र हो जाता है चोर नहीं होता इसी प्रकार विवेकरूप रीकी महिमासे भोगमें संतोषको करता है तृष्णाको नहीं क्योंकि संगकी से विपरीत कार्यकी भी हेतुता चोरमें देखते हैं–भावार्थ–यह है कि जान कर भोग संतोषको इस प्रकार पैदा करता है जैसे जान कर सेवितचोर मित्रताको रता है चोरताको नहीं अर्थात् अपनी चोरी नहीं करता ॥ ४८ ॥

मनसो निगृहीतस्य लीलाभोगोऽल्पकोऽपि यः ।
तमेवालब्धविस्तारं क्लिष्टत्वाद्बहु मन्यते ॥ ४९ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि कामनाओंमें स्वरस ( आधीन ... अल्पभोगसे कैसे तृप्ति होगी सो ठीक नहीं कि निदिध्यासनसे निगृहीत अर्थात् योगाभ्याससे स्वाधीन किये मनका अत्यंत अल्पभी लीलाभोग ... है विस्तार जिसका ऐसे उस अल्पभोगको क्लेशदायी होनेसे बहुत मा... अधिक समझता है ॥ ४९ ॥

बद्धमुक्तो महीपालो ग्राममात्रेण तुष्यति ॥
परैर्न बद्धो नाक्रांतो न राष्ट्रं बहु मन्यते ॥ ५० ॥

भाषार्थ-अब वशीभूत मनकी स्वल्पभोगसे तृप्तिमें दृष्टांत देते हैं कि ... से छूटा महीपाल ( राजा ) एकग्रामसे ही संतुष्ट हो जाता है यदि ... न हो और न आक्रांत ( दवाया) होय तो राष्ट्र (देश) कोभी बहुत नहीं ...

विवेके जाग्रति सति दोषदर्शनलक्षणे ॥
कथमारब्धकर्मापि भोगेच्छां जनयिष्यति ॥ ५१ ॥

भाषार्थ-अब यह शंका करते हैं कि इच्छाके नाशक विवेक... प्रारब्धकर्मसे इच्छा न होगी कि दोषोंको दिखानेहारे विवेकज्ञानके जाग... ब्धकर्मभी किसी प्रकार भोगोंकी इच्छाको पैदा करेगा अर्थात् न करेगा ...

नैष दोषो यतोऽनेकविधं प्रारब्धमीक्ष्यते ॥
इच्छाऽनिच्छा परेच्छा च प्रारब्धं त्रिविधं स्मृतम् ॥

भाषार्थ-अब दोषोंके देखनेपरभी इच्छाका जन्म प्रारब्धकर्मके भेदसे ... कि यह तुम्हारा दिया पूर्वोक्त दोष नहीं क्योंकि प्रारब्धकर्म अनेक प्र... हैं कि एक इच्छाका जनक दूसरा विना इच्छाके भोगका दाता-और ... इच्छोंसे भोगका दाता इस प्रकार प्रारब्ध तीन प्रकारका कहा है ॥ ५२ ॥

अपथ्यसेविनश्चोरा राजदाररता अपि ॥
जानंत एव स्वानर्थमिच्छंत्यारब्धकर्मतः ॥ ५३ ॥

भाषार्थ-अब इच्छाके जनक प्रारब्धको दिखाते हैं कि अपथ्यके से... रोगी और चोर और राजाओंकी स्त्रियोंमें रत-ये तीनों अपने अनर्थ... प्रारब्धकर्मसे-अपथ्य भोजन-चोरी-राजदाराओंका रमण-करते हैं ॥

**न चात्रैतद्वारयितुमीश्वरेणापि शक्यते ॥**
**यत ईश्वर एवाह गीतायामर्जुनं प्रति ॥ ५४ ॥**

पार्थ–अब अपथ्यसेवा आदिकी इच्छाको प्रारब्धका ही फल दिखाते हैं कि गत्में ईश्वरभी उनकी अपथ्यसेवा आदिको निवारण नहीं कर सकता निवारण ऐसे ही प्रतीत है कि प्रारब्धका फल है क्योंकि ईश्वर (श्रीकृष्णचंद्र) ने ही के विषे अर्जुनके प्रति कहा है ॥ ५४ ॥

**सदृशं चेष्टते स्वस्याः प्रकृतेर्ज्ञानवानपि ॥**
**प्रकृतिं यांति भूतानि निग्रहः किं करिष्यति ॥ ५५ ॥**

पार्थ–अब उसी गीताके वाक्यको पढते हैं कि विवेकज्ञानीभी पुरुष–अपनी के अनुसार चेष्टा करता है ( पूर्व जन्ममें संचित जो धर्म अधर्मका संस्कार जन जन्ममें प्रकट होता है उसे प्रकृति कहते हैं ) मूर्खकी तो क्या गणना है संपूर्ण भूत प्रकृतिके अनुसार चलते हैं प्रवृत्ति और निवृत्तिका निरोधरूप निग्रह– करेगा अर्थात् कुछ न करेगा ॥ ५५ ॥

**अवश्यंभाविभावानां प्रतीकारो भवेद्यदि ॥**
**तदा दुःखैर्न लिप्येरन्नलरामयुधिष्ठिराः ॥ ५६ ॥**

पार्थ–अब तीव्र ( बली ) प्रारब्धके अनिवारणमें वचनांतरकी संमतिको कहते अवश्य होनेवाले जो दुःख आदि भाव हैं उनका यदि प्रतीकार ( न होना ) होता रामचंद्र और युधिष्ठिर ये समर्थ राजा दुःखोंसे लिपायमान न होते अर्थात् दुःखों- तीकार करके सुखोंको ही भोगते ॥ ५६ ॥

**न चेश्वरत्वमीशस्य हीयते तावता यतः ॥**
**अवश्यं भाविताऽप्येषामीश्वरेणैव निर्मिता ॥ ५७ ॥**

पार्थ–कदाचित् कहो कि प्रारब्धको निवारणके अयोग्य मानोंगे तो उसके परि असमर्थ ईश्वर भी अनीश्वर हो जायगा सो ठीक नहीं–कि प्रारब्धके अनिवारण ईश्वरकी ईश्वरतामें हानि नहीं होती–क्योंकि यह प्रारब्धकर्मका फल दुःख का अवश्य होना भी ईश्वरनेही रचा है ॥ ५७ ॥

**प्रश्नोत्तराभ्यामेवैतद्गम्यतेऽर्जुनकृष्णयोः ॥**
**अनिच्छापूर्वकं चास्ति प्रारब्धमिति तच्छृणु ॥ ५८ ॥**

पार्थ–इस प्रकार विस्तारसे इच्छा प्रारब्धको कहकर–अनिच्छा प्रारब्ध कहनेका करते हैं कि यह अर्जुन और श्रीकृष्णके प्रश्न और उत्तरसेभी जाना जाता है निच्छा पूर्वकभी प्रारब्ध है–हे शिष्य उसको तू सुन ॥ ५८ ॥

अथ केन प्रयुक्तोऽयं पापं चरति पूरुषः ॥
अनिच्छन्नपि वार्ष्णेय बलादिव नियोजितः ॥ ५९ ॥

भाषार्थ-प्रथम अर्जुनके प्रश्नको दिखाते हैं कि हे वार्ष्णेय अर्थात् उत्पन्न श्रीकृष्णचंद्रजी महाराज नहीं इच्छा करता हुआ और बलसे किसकी प्रेरणासे यह पुरुष पापको करता है ॥ ५९ ॥

काम एष क्रोध एष रजोगुणसमुद्भवः ॥
महाशनो महापाप्मा विद्ध्येनमिह वैरिणम् ॥ ६० ॥

भाषार्थ-अब श्रीकृष्णचंद्रके उत्तरको कहते हैं कि रजोगुणसे है ऐसा यह जगत्में प्रसिद्ध काम-और क्रोध-जो महाशन है अर्थात् समूह महान् है और जो महान् पापका हेतुहै-इस कामक्रोधरूपी-पुरुष इस संसारमें वैरी जान-अर्थात् प्रारब्धकर्मके आधीन-चढे हुए रजोगुण काम क्रोध हैं उनमेंसे कोईसा एक प्रवर्तक है ॥ ६० ॥

स्वभावजेन कौन्तेय निवद्धः स्वेन कर्मणा ॥
कर्तुं नेच्छसि यन्मोहात् करिष्यस्यवशोऽपि तत् ॥

भाषार्थ-काम क्रोधको ही पुरुष प्रवृत्तिका जनक देखते हैं अनिच्छा यह शंका करके अनिच्छा प्रारब्धको ही प्रवृत्तिका वोधक जो वचन हे कौन्तेय ( कुन्तीके पुत्र ) अर्जुन, अपने स्वाभाविक प्रारब्धसे बंधा युद्ध आदि कर्मको नहीं किया चाहता उसकोभी अविवेकरूप मोह करेगा इससे यह माननें योग्य है कि अनिच्छा प्रारब्ध है ॥ ६१ ॥

नानिच्छंतो न चेच्छंतः परदाक्षिण्यसंयुताः ॥
सुखदुःखे भजंत्येतत्परेच्छापूर्वकर्म हि ॥ ६२ ॥

भाषार्थ-अब परेच्छा प्रारब्धको दिखाते हैं कि पराई दाक्षिण्य ( मनुष्य न अनिच्छासे और न इच्छासे सुख दुःख भोगते हैं किन्तु अर्थ ही सुखदुःखको पाते हैं इससे सुख आदि भोगका हेतुरूप प्रसिद्ध है-इसीसे दोषोंके देखनेपरभी प्रारब्ध, निवारणके अयोग्य है- जनक है इसका निवारण कोई नहीं कर सक्ता ॥ ६२ ॥

कथं तर्हि किमिच्छन्नित्येवमिच्छा निषिध्यते ॥
नेच्छानिषेधः किंत्विच्छाबाधो भर्जितबीजवत् ॥

भापार्थ–अब तत्त्वज्ञानीकोभी इच्छाका स्वीकार करोगे तो ' किम् इच्छन् ' इस कि विरोधकी शंका करते हैं कि ज्ञानीकोभी इच्छा होती है तो किस विपयकी ग करता हुआ अपने शरीरको दुःख दे–इस श्रुतिसे इच्छाका निपेध कैसे किया ा उत्तर यह है कि पूर्वोक्त श्रुतिमें ज्ञानीको इच्छाका अभाव नहीं कहा किन्तु त ( भुना हुआ ) वीजके समान स्वरूपसे वर्तमानभी इच्छाका वाध ( असामर्थ्य ) है ॥ ६३ ॥

भर्जितानि तु वीजानि संत्यकार्यकराणि च ॥
विद्वदिच्छा तथेष्टव्याऽसत्त्ववोधान्न कार्यकृत् ॥ ६४ ॥

भापार्थ–संक्षेपसे कहे पूर्वोक्त अर्थका विस्तारसे वर्णन करते हैं–कि जैसे भर्जित- स्वयं अपने शरीरसे विद्यमान हुए अंकुर आदि कार्योंको नहीं कर सक्ते इसी र विद्वान् ( ज्ञानी ) की इच्छाभी असत्त्वके वोधसे स्वयं विद्यमान हुईभी इच्छाके पदार्थोंके मिथ्याज्ञानसे वाधित हुई दुःख आदि कार्य करनेमें असमर्थ नी ॥ ६४ ॥

दग्धवीजमरोहेऽपि भक्षणायोपयुज्यते ॥
विद्वदिच्छाऽप्यल्पभोगं कुर्यान्न व्यसनं वहु ॥ ६५ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि फलके अभावसे ज्ञानीकी इच्छाही नहीं माननी चाहि ह आशंका करके भोगरूपफलके होनेसे फलके अभावकी असिद्धि और दृष्टां कहते हैं कि जैसे भुनाहुआ वीजं न जमनेपरभी भक्षणका उपयोगी होता है– प्रकार विद्वान्की इच्छाभी अल्पभोगको करती है विपत्ति आदि अधिक नको नहीं करती ॥ ६५ ॥

भोगेन चरितार्थत्वात्प्रारब्धं कर्म हीयते ॥
भोक्तव्यसत्यता भ्रांत्या व्यसनं तत्र जायते ॥ ६६ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि कर्म ही भोगके द्वारा व्यसनकोभी उत्पन्न कर देगा ठीक नहीं कि भोगमात्रको पैदा करके प्रारब्धकर्म नष्ट होजाता है और उस भोगमें ताके भ्रमसे व्यसन होता है ॥ ६६ ॥

मा विनश्यत्वयं भोगो वर्धतामुत्तरोत्तरम् ॥
मा विघ्नाः प्रतिवध्नंतु धन्योऽस्म्यस्मादिति भ्रमः ॥ ६७ ॥

भापार्थ-अव दुःखके हेतु व्यसनको दिखाते हैं कि यह भोग न... उत्तरोत्तर बढो और विघ्न इसका तिरस्कार मत करो-इस भोगकी दे... अर्थात् कृतार्थ हूं इस प्रकारका भ्रम होता है और उस भ्रमसे ... होता है ॥ ६७ ॥

यदभावि न तद्भावि भावि चेन्न तदन्यथा ॥
इति चिंताविषघ्नोऽयं बोधो भ्रमनिवर्तकः ॥ ६८ ॥

भापार्थ-प्रसंगसे उक्त भ्रमके परिहारका उपाय कहते हैं कि जो ... हैं वह कदाचित् नहीं होता और जो होने योग्य है वह अन्यथा ... होता इस प्रकारका जो बोध है वह उस चिंतारूप विषका नाशक है ... मेरे यहां कव होगा और यह अनिष्ट कव निवृत्त होगा-और ... निवर्तक है ॥ ६८ ॥

समेऽपि भोगे व्यसनं भ्रांतो गच्छेन्न बुद्धवान् ॥
अशक्यार्थस्य संकल्पाद्भ्रांतस्य व्यसनं बहु ॥ ६९ ॥

भापार्थ-अव विद्वान् और अविद्वान्के भोगी होनेमें तुल्यता ... होने और दुःखके न होनेमें हेतुको कहते हैं कि भोगकी समानता ... मनुष्य तो दुःखको प्राप्त होता है और बुद्धिमान् मनुष्य दुःखको ... क्योंकि अशक्य ( करनेको अयोग्य ) पदार्थके संकल्पसे भ्रांत मनु... दुःख होता है इससे भ्रांति ही दुःखका हेतु है-वह ज्ञानीको नहीं होती ...

मायामयत्वं भोगस्य बुद्ध्वाऽऽस्थामुपसंहरन् ॥
भुंजानोऽपि न संकल्पं कुरुते व्यसनं कुतः ॥ १७० ॥

भापार्थ-अव विवेकीको दुःखका अभाव दिखाते हैं कि ज्ञानी पुरुष ... मयी समझकर और उसकी आस्था ( अवधि ) का उपसंहार ( ... हुआ भोगको भोगता हुआभी संकल्प नहीं करता इससे उसको दुःख ... हो सकता है अर्थात् नहीं हो सकता ॥ १७० ॥

स्वप्नेन्द्रजालसदृशमचिंत्यरचनात्मकम् ॥
दृष्टनष्टं जगत्पश्यन् कथं तत्रानुरज्यति ॥ ७१ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि भोगके मायामय होनेपरभी तत्व... होनेसे स्थितिका उपसंहार कैसे होगा-सो ठीक नहीं कि स्वप्न इंद्रजाल...

अचिंत्य ( जो बुद्धिमें न आवे ) रचनारूप और दीखताही नाशमान—जो जगत्
ोगको देखता हुआ ज्ञानी कैसे जगत्में अनुराग ( प्रीति ) को करेगा अर्थात् न
॥ ७१ ॥

**स्वस्वप्नमापरोक्ष्येण दृष्ट्वा पश्यन् स्वजागरम् ॥**
**चिंतयेदप्रमतः सन्नुभावनुदिनं मुहुः ॥ ७२ ॥**

ापार्थ—कदाचित् कहो कि यदि जगत्में स्वप्न इंद्रजालकी तुल्यता होय तो
क्तिभी न हो इंद्रजाल तुल्य जगत् कैसे हो सकता है यह शंका करके उसके
ा उपाय दो श्लोकोंसे कहते हैं कि अपने स्वप्नको प्रत्यक्ष देखकर अपने जाग-
ो देखता हुआ अप्रमत्त मनुष्य प्रतिदिन वारंवार यह चिंता करता है कि यह
ण स्वप्नके तुल्य है ॥ ७२ ॥

**चिरं तयोः सर्वसाम्यमनुसंधाय जागरे ॥**
**सत्यत्वबुद्धिं संत्यज्य नानुरज्यति पूर्ववत् ॥ ७३ ॥**

ापार्थ—इस प्रकार चिरकालतक उन दोनों स्वप्न और जागरणकी सब प्रकारसे
ाको स्मरणकरके अर्थात् तत्काल भोगके हेतु, परिणाम, विरस, विनाशी,
दोनों समान हैं यह जानकर जाग्रत् अवस्थामें सत्यत्व बुद्धिको त्यागकर—
समान उसमें अनुरागको प्राप्त नहीं होता अर्थात् आसक्तिको छोडकर उदा-
होकर संसारके संपूर्ण भोगोंको भोगता है ॥ ७३ ॥

**इंद्रजालमिदं द्वैतमचिंत्यरचनात्वतः ॥**
**इत्यविस्मरतो हानिः का वा प्रारब्धभोगतः ॥ ७४ ॥**

ापार्थ—कदाचित् कहो कि इस प्रकार प्रपंचके मिथ्याज्ञानका और विषयोंकी
ासे होनेवाले भोगका परस्पर विरोध है इससे मिथ्या समझकर भोग कैसे
इस शंकाको इस प्रकार दूर करते हैं कि भोगमें विषयके सत्य होनेकी अपेक्षाके
ाको दिखाते हैं कि यह द्वैत ( भोगने योग्य पदार्थोंका समूह ) इंद्रजाल है
् इंद्रजालके समान मिथ्या है क्योंकि जगत्की रचना चिंताके अयोग्य है इस
से अनुसंधान करके बुद्धिमान् ( ज्ञानी ) प्रारब्धकर्मसे मिले भोगसे मिथ्या
ी और मिथ्याज्ञानसे प्रारब्धभोगकी क्या हानि है अर्थात् कुछ नहीं—भावार्थ
कि अचिंत्यरचनारूप होनेसे यह जगत् इंद्रजाल है इसका स्मरण करते हुये
ो प्रारब्धभोगसे कौन हानि है अर्थात् कुछ नहीं है ॥ ७४ ॥

**निर्बंधस्तत्त्वविद्याया इंद्रजालत्वसंस्मृतौ ॥**
**प्रारब्धस्यामहो भोगे जीवस्य सुखदुःखयोः ॥ ७५ ॥**

भाषार्थ-अब दोनोंके विषयोंका भेद दिखाते हैं कि जगत्के तत्त्व रूप ज्ञान है उसका इंद्रजालके समान जगत्को मिथ्या समझनेमें है कुछ भोगके दूर करनेमें नहीं-प्रारब्धका जीवको सुखदुःख देनेमें भोगकी सत्यतामें नहीं ॥ ७५ ॥

**विद्यारब्धे विरुध्येते न भिन्नविषयत्वतः ॥**
**जानद्भिरप्यैन्द्रजालविनोदो दृश्यते खलु ॥ ७६ ॥**

भाषार्थ-इस प्रकार भिन्न विषयको दिखाकर अनुमानको कहते और प्रारब्धकर्मका-परस्पर विरोध नहीं है-भिन्न २ विषय होनेसे ज्ञानकी तुल्य-अर्थात् भिन्न विषय होनेसे ज्ञान प्रारब्धकर्मका परस्पर है-अब भोग्यपदार्थको मिथ्या समझना भोगमें बाधक नहीं होता इसमें कि मिथ्या जानते हुये भी मनुष्य इंद्रजालके विनोद ( चमत्कार ) देखते हैं यह बात जगतमें प्रसिद्ध है ॥ ७६ ॥

**जगत्सत्यत्वमापाद्य प्रारब्धं भोजयेद्यदि ॥**
**सदा विरोधि विद्याया भोगमात्रान्न सत्यता ॥ ७७ ॥**

भाषार्थ-जो विद्या और प्रारब्धकर्मका विरोध कहता है वह यह कि प्रारब्धकर्म विद्याका विरोधी है वा विद्या प्रारब्धकर्मकी विरोधिनी है तो ठीक नहीं इसका वर्णन करते हैं कि यदि प्रारब्धकर्म जगतकी सत्यता करके जीवको सुख दुःख दे तो विद्याका विषय जो मिथ्यात्व उसके नाशसे विरोधी होजाता, और ऐसा है नहीं-किंतु भोगको ही प्रारब्धकर्म विद्याका विरोधी नहीं है-कदाचित् कहो कि भोगमात्रसे ही विषय सोभी ठीक नहीं क्योंकि भोगमात्रसे सत्यता नहीं होती है अर्थात् जगत्-सत्य है-भोग्य होनेसे-इस अनुमानमें कोई दृष्टांत नहीं है-भाव जगत् सत्य बनाकर यदि प्रारब्धकर्म-सुखदुःख दे तो विद्याका विरोध नहीं-और भोगमात्रसे विषय सत्य नहीं हुआकरता है ॥ ७७ ॥

**अनूनो जायते भोगः कल्पितैः स्वप्नवस्तुभिः ॥**
**जाग्रद्वस्तुभिरप्येवमसत्यैर्भोग इष्यताम् ॥ ७८ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि मिथ्यापदार्थोंसे भोग होता है इसमें नहीं है इस शंकाको करके कहते हैं कि जैसे कल्पनामात्र स्वप्नकी अनून ( पूर्ण ) भोग होता है इसी प्रकार जाग्रत् अवस्थाकी असत्य भोगको मानों ॥ ७८ ॥

**यदि विद्याऽपह्नुवीत जगत्प्रारब्धघातिनी ॥**
**तदा स्यान्न तु मायात्वबोधेन तदपह्नवः ॥ ७९ ॥**

ापार्थ–विद्या प्रारब्धविरोधिनी है यहभी नहीं कह सकते कि यदि विद्या भोग्य रूप जगत्का यह शुक्ति रजत नहीं इसके समान अपह्नव ( बाध ) करे त् प्रतीत हुये जगत्का विलय करे तो प्रारब्धकर्मकी नाशक हो सकती है ऐसे करती नहीं किंतु मिथ्या बोधन करताहै कदाचित् कहो कि मिथ्या नसे जगत्का अपह्नव हो जायगा सोभी नहीं कि मायारूप जतानेसे जगत्का व नहीं होता है क्योंकि इंद्रजाल आदिमें स्वरूपके विलापन ( नाश ) के भी मिथ्यात्वको देखते हैं भावार्थ यह है कि विद्या जगत्का अपह्नव करे तो धको नष्टकर सकती है सो है नहीं और मायामय बोधनसे जगत्का अपह्नव होता है ॥ ७९ ॥

**अनपह्नुत्य लोकास्तदिंद्रजालमिदं त्विति ॥**
**जानंत्येवानपह्नुत्य भोगं मायात्वधीस्तथा ॥ १८० ॥**

ापार्थ–उसकाही विस्तारसे वर्णन करते हैं कि जैसे लौकिक ( जन ) इस इंद्र-के स्वरूपका निरासन करके यह जानते हैं कि यह इंद्रजाल है इसी प्रकार भोगके वको नकरकें माया है यह ज्ञानभी हो जाता है ॥ १८० ॥

**यत्र त्वस्य जगत्स्वात्मा पश्येत्कस्तत्र केन किम् ॥**
**किं जिघ्रेत् किं वदेद्वेति श्रुतौ तु बहु घोषितम् ॥ ८१ ॥**

ापार्थ–अब दो श्लोकोंसे यह शंका करते हैं कि जिस ज्ञान अवस्थामें इस ज्ञानीको ी जगत् आत्मरूपही हो जाता है उस दशामें कौन देखनेवाला किस नेत्र आदि से किस देखने योग्य जगत्को देखे इसी प्रकार किस घ्राणरूप इंद्रियसे किस आदिको सूंघे और किस वचनको किस वाक्इंद्रियसे कहै–इस प्रकार इंद्रियोंके ारकें अभावके द्योतनके लिये वाशब्द है–इस प्रकार श्रुतिमें बहुतबार कहा है र्थ यह है कि जब इस ज्ञानीको सब आत्मरूप होगया तब किससे किसको देखै से किसको सूंघे किससे क्या कथन करै इस प्रकार श्रुतिमें बहुत कहा है–यह से द्रष्टा दर्शन दृश्यरूप जगत्के अभावको बोधनकरती है इससे पदाहुयी विद्या त्का विलय अवश्य करेगी ऐसा होनेपर विद्वान्को भोग कैसे होगा ॥ ८१ ॥

**तेन द्वैतमपह्नुत्य विद्योदेति न चान्यथा ॥**
**तथा च विदुषो भोगः कथं स्यादिति चेच्छृणु ॥ ८२ ॥**

भाषार्थ-उस पूर्वोक्त श्रुतिके कथनसे द्वैतका अपह्नव करके वि
अन्यथा नहीं तिससे विद्वान्‌को भोग कैसे होगा-ऐसी कोई शं
उत्तर सुनो कि ॥ ८२ ॥

सुषुप्तिविषया मुक्तिविषया वा श्रुतिस्त्विति ॥
उक्तं स्वाप्ययसंपत्त्योरिति सूत्रे ह्यतिस्फुटम् ॥

भाषार्थ-यह पूर्वोक्त श्रुति सुषुप्तिके विषयमें है वा मुक्ति के विष
प्ययसंपत्योः" इस सूत्रके विषे अत्यंत स्फुट कहा है सूत्रका अर्थ
( अपनाध्वंस ) अर्थात् सुषुप्ति और संपत्ति ( मुक्ति ) अर्थात्
अन्यतर ( कोईसा ) की अपेक्षा श्रुतिको है अर्थात् दोनों अवस्थामें
आदि नहीं बन सकता है ॥ ८३ ॥

अन्यथा याज्ञवल्क्यादेराचार्यत्वं न संभवेत् ॥
द्वैतदृष्टावविद्वत्ता द्वैतादृष्टौ न वाग्वदेत् ॥ ८४ ॥

भाषार्थ-अब पूर्वोक्त श्रुतिको सुषुप्ति और मुक्तिके विषय न
( दोष ) कहते हैं कि अन्यथा याज्ञवल्क्य आदि आचार्य न
याज्ञवल्क्य आदिने द्वैतको देखा तो अद्वैतज्ञानके अभावसे अज्ञानी
न होंगे और यदि द्वैतको नहीं देखा तो बोधनके योग्य शिष्यके नं
की वाणी शिष्य प्रति बोधनके लिये प्रवृत्त न होगी-इससे ज्ञान
भंग होजायगा-इससे पूर्वोक्त श्रुति सुषुप्ति और मुक्तिके विषयमें
योग्य है ॥ ८४ ॥

निर्विकल्पसमाधौ तु द्वैतादर्शनहेतुतः ॥
सैवापरोक्षविद्येति चेत्सुषुप्तिस्तथा न किम् ॥ ८५ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि याज्ञवल्क्य आदि आचार्य अ
थे परंतु उनकी अपरोक्षविद्या द्वैतके देखनेसे न थी किंतु निर्विकल्प
न दीखनेरूप हेतुसे थी निर्विकल्पसमाधि ही अपरोक्षविद्या है सो
द्वैतकी अप्रतीतिसे ही अपरोक्षविद्या मानोंगे तो सुषुप्ति भी अ
जायगी ॥ ८५ ॥

आत्मतत्त्वं न जानाति सुप्तौ यदि तदा त्वया ॥
आत्मधीरेव विद्येति वाच्यं न द्वैतविस्मृतिः ॥ ८

भाषार्थ-अब अतिप्रसंग ( दोष ) के परिहारकी शंकाकरते हैं कि
द्वैतदर्शनके अभाव होने परभी आत्माके ज्ञानका अभाव है इससे

आपको आत्मबुद्धिको अर्थात् आत्माके विवेकज्ञानको ही विद्या कहना चाहिये जगत् ) के विस्मरणको नहीं ॥ ८६ ॥

उभयं मिलितं विद्या यदि तर्हि घटादयः ॥
अर्धविद्याभाजिनः स्युः सकलद्वैतविस्मृतेः ॥ ८७ ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि द्वैतके दर्शनका अभाव आत्मज्ञान ये दोनों विद्या हैं एक २ नहीं तो द्वैतकी विस्मृतिकोभी विद्याका अंश माननेसे घट आदिभी अर्धविद्याके भागी होजायँगे क्योंकि उनको संपूर्ण द्वैतका नहीं है ॥ ८७ ॥

मशकध्वनिमुख्यानां विक्षेपाणां वहुत्वतः ॥
तव विद्या तथा न स्याद्घटादीनां यथा दृढा ॥ ८८ ॥

पार्थ–अव इसी पक्षमें समाधिमें स्थित मनुष्यांको आधी विद्याभी न होगी यह सीसे कहते हैं कि समाधिमेंभी मशक (मच्छर) आदिके बहुतसे शब्दरूप होते रहते हैं इससे समाधिमें स्थित आपकोभी वैसी विद्या न होगी जैसी घट ोंकी होती है ॥ ८८ ॥

आत्मधीरेव विद्येति यदि तर्हि सुखी भव ॥
दुष्टचित्तं निरुंध्याच्चेन्निरुंद्धि त्वं यथासुखम् ॥ ८९ ॥

ार्थ–यदि आत्मज्ञानही विद्या है और द्वैतका विस्मरण विद्या नहीं है वह भी इष्ट है इससे तू भी उसके माननेसे सुखी हो कदाचित् कहो कि वह आत्म- ष्टचित्तमें नहीं हो सकता इससे चित्तवृत्तिका निरोध करना चाहिये सो ठीक दुष्टचित्तको रोकता है तो सुखसे रोक ॥ ८९ ॥

तदिष्टमेष्टव्यमायामयत्वस्य समीक्षणात् ॥
इच्छन्नप्यज्ञवन्नेच्छेत्किमिच्छन्निति हि श्रुतम् ॥ १९० ॥

ार्थ–वह चित्तका रोकना हमकोभी इष्ट है क्योंकि चित्तके दोषोंके दूर होनेपर य आत्मज्ञानके लिये इष्ट जो जगत्का मायामयरूप वह भली प्रकार है और इच्छा करता हुआ भी यह अज्ञ ( मूर्ख वा जड ) के समान इच्छा रता इससे श्रुतिमें क्या इच्छा करता हुआ किसकी कामनाके लिये शरीरको यह सुना है ॥ १९० ॥

रागो लिंगमवोधस्य सन्तु रागादयो बुधे ॥
इति शास्त्रद्वयं सार्थमेवं सत्यविरोधतः ॥ ९१ ॥

भापार्थ-इस प्रकार अभिप्रायके वर्णनमें कारण कहते हैं कि ... भूमियोंमें राग ( प्रीति ) है वही वोधके अभावका लिंग ( चिह्न ) ... वृक्षके कोटरमें अग्नि है वह हरा कहांसे होगा-यह तो तत्त्ववेत्ता ... शास्त्र और शास्त्रार्थके समाप्त होनेसे जो ज्ञान उससे ही मुक्ति हो ... यथेच्छ रहो उनके होनेका निवारण नहीं करते यह ज्ञानीको ही ... वोधक शास्त्र-ये दोनों रागके निपेधक और वोधक शास्त्र सा... तत्त्ववेत्ताको दृढरागके अभावमें दोनों वन सकते हैं क्योंकि ... नहीं आता है भावार्थ-यह है कि अज्ञानका कारण राग है-औ... तो कुछ चिंता नहीं-ये दोनों शास्त्र अविरोधसे चरितार्थ होते हैं ॥ ९...

जगन्मिथ्यात्ववत्स्वात्मासंगत्वस्य समीक्षणात् ।
कस्य कामायेति वचो भोक्त्रभावविवक्षया ॥ ९...

भापार्थ-इस प्रकार किसकी इच्छा करता हुआ इस अंशके ... करके-किसकी कामनाके लिये शरीरको दुःख दे इस अंशका ... कि जैसे जगत्के मिथ्याज्ञानसे वास्तविक काम्यके अभावकी विव... यह मंत्र कहा है इसी प्रकार आत्माको असंग जानकर वास्तविक ( ... अभावकी विवक्षासे 'कस्य कामाय' इस श्रुतिने कहा है ॥ ९२ ॥

पतिजायादिकं सर्वं तत्तद्भोगाय नेच्छति ॥
किंत्वात्मभोगार्थमिति श्रुतावुद्धोषितं वहु ॥ ९...

भापार्थ-कदाचित् कहो कि आत्माको भोक्ताका निपेध आसक्ति... चाहिये और आसक्ति असंग होनेसे आत्मामें है नहीं यह ठीक न... आसक्ति अनुभव सिद्ध है इस अभिप्रायसे आसक्तिकी वोधक ... पढते हैं कि पति और जाया आदि सवकी जो प्राणी इच्छा करता ... आदिके भोगके लिये नहीं करता किंतु अपने भोगके लिये करता है ... श्रुतिमें वहुत वर्णन किया है कि अरे पतिकी कामनाके लिये पति ... किंतु अपनी कामनाके लिये सव प्रिय होते हैं इत्यादि ग्रंथ आत्मा... कहते हैं तिससे आत्मा भोक्ता है ॥ ९३ ॥

किं कूटस्थश्चिदाभासोऽथ वा किं वोभयात्मकः ।
भोक्ता तत्र न कूटस्थोऽसंगत्वाद्भोक्तृतां व्रजेत् ॥

१ न वा अरे पत्युः कामाय पतिः प्रियो भवति-आत्मनस्तु कामाय सर्वं प्रि...

ार्थ–इस प्रकार आत्माको भोक्ता दिखाकर उसके निषेधके लिये भोक्तामें की शंका करते हैं कि क्या कूटस्थ भोक्ता है वा चिदाभासरूप जीव है वा दोनों तीनोंमें प्रथम कूटस्थ तो भोक्ता असंग होनेसे नहीं हो सकता है ॥ ९४ ॥

सुखदुःखाभिमानाख्यो विकारो भोग उच्यते ॥
कूटस्थश्च विकारी चेत्येतन्न व्याहतं कथम् ॥ ९५ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि कूटस्थ असंग भोक्ता दोनोंरूप रहो क्या दोष है नहीं क्योंकि सुखदुःखके विकाररूप अभिमानको भोग कहते हैं इससे है और विकारी है यह वचन किस प्रकार व्याहत ( कहनेके अयोग्य ) होगा अर्थात् अवश्य होगा क्योंकि कूटस्थत्व और विकारित्व ये दोनों धर्म नहीं रह सकते ॥ ९५ ॥

विकारिबुद्ध्यधीनत्वादाभासे विकृतावपि ॥
निरधिष्ठानविभ्रांतिः केवला न हि तिष्ठति ॥ ९६ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि विकारीरूप चिदाभास भोक्ता रहो तो भी ठीक चिदाभासभी विकारी बोधके अधीन है अत एव आभासमें विकारके होने आरोप किये ( माने हुये ) विकारका अधिष्ठानभूत कूटस्थको छोडकर स्वतं- चिदाभासकी स्थितिका असंभव है इससे केवल चिदाभासभी भोक्ता नहीं क्योंकि अधिष्ठानक विना भ्रम कहीं नहीं होता है इससे निरपेक्ष दोनोंकोभी नहीं कह सकते ॥ ९६ ॥

उभयात्मक एवातो लोके भोक्ता निगद्यते ॥
तादृगात्मानमारभ्य कूटस्थः शेषितः श्रुतौ ॥ ९७ ॥

ार्थ–तिससे तीसरा पक्ष ही शेष रहता है उसको दिखाते हैं कि एक नहीं हो सकता इससे कूटस्थरूप अधिष्ठान सहित चिदाभास लोकमें व्यवहारदशामें भोक्ता कहा जाता है परमार्थदृष्टिसे तो उभयरूपभी ट सकता है–कदाचित् कहो कि यह पुरुष असंगरूप है इत्यादिमें के और जो यह प्राणियोंमें विज्ञानरूप है इत्यादिमें बुद्धिसाक्षीके सुननेसे के दोनों रूप पारमार्थिक ( सत्य ) हैं लोकव्यवहारसे ही सिद्ध नहीं सोभी नहीं कि पूर्वोक्त श्रुतिका वह अभिप्राय नहीं इससे उक्त शंकाका निवारण हैं कि बुद्धि है उपाधि जिसकी ऐसे आत्मासे लेकर बुद्धि आदिकी कल्पनाका ानरूप जो कूटस्थ उसको ही बुद्धि आदि अनात्माके निषेधद्वारा बृहदारण्यक श्रुतिमें शेष रक्खा है भावार्थ–यह है कि उभयरूप ही भोक्ता इससे जगतमें

कहा है क्योंकि उसी आत्मासे प्रारंभ करके श्रुतिमें कूटस्थकाही शेष रक्खा है ॥ ९७ ॥

आत्मा कतम इत्युक्ते याज्ञवल्क्यो विबोधयन् ।
विज्ञानमयमारभ्यासंगं तं पर्यशेषयत् ॥ ९८ ॥

भावार्थ-उसमें बृहदारण्यकके वाक्यको संक्षेपसे दिखाते हैं जनकने आत्मा कौनसा है यह पूछा तब याज्ञवल्क्य उनको विबोधन हुये जो यह प्राणोंमें विज्ञानमय है वह है इस प्रकार विज्ञानमयसे पुरुष है इस वचनसे असंग कूटस्थका ही परिशेष किया है अर्थात् शेष रक्खा है अन्य सब मिथ्या कहा है ॥ ९८ ॥

कोऽयमात्मेत्येवमादौ सर्वत्रात्मविचारतः ॥
उभयात्मकमारभ्य कूटस्थः शेष्यते श्रुतौ ॥ ९९ ॥

भावार्थ-इस प्रकार बृहदारण्यकके असंग आत्माके प्रकारको आदि श्रुतियोंमें कहे प्रकारको दिखाते हैं कि जिसकी हम उपासना आत्मा कौन है इत्यादि वचनोंमें सर्वत्र आत्माके विचारसे अर्थात् आत्माके प्रारंभसे प्रज्ञानमात्ररूप कूटस्थको ही श्रुतिमें शेष रक्खा अन्यत्रभी समझना-ऐसे श्रुतियोंके देखनेसे उभयरूप भोक्ताको मि असंग कूटस्थको अभोक्तृत्व है यह सिद्ध भया ॥ ९९ ॥

कूटस्थसत्यतां स्वस्मिन्नध्यस्यात्माऽविवेकतः ॥
तात्त्विकीं भोक्तृतां मत्वा न कदाचिज्जिहासति ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि पूर्वोक्तरीतिसे भोक्ताके मिथ्यात्व प्राणियोंकी सत्य बुद्धि किससे हो जातीहै सो ठीक नहीं कि लोकमें भोक्ता है वह अज्ञानसे अर्थात् मैं कूटस्थसे भिन्न हूं इस ज्ञानके अभाव सत्यताको अपनेमें मान कर और उसीके द्वारा अपनेको सत्य भोक्ता चित् भोगके त्यागकी इच्छा नहीं करता ॥ २०० ॥

भोक्ता स्वस्यैव भोगाय पतिजायादिमिच्छति ॥
एष लौकिकवृत्तांतः श्रुत्या सम्यगनूदितः ॥ १ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि भोक्तारूप आत्माका शेष कैसे प्रतिपा तो ठीक नहीं कि हम कूटस्थ आत्माका शेष प्रतिपादन नहीं करते प्रसिद्ध उभयरूप जो भोक्ता उसका शेष प्रतिपादन करना ही श्रुतिमें कि जगत्में जो भोक्ता है वह अपने ही भोगके लिये पति जाया आदि है अपने लिये नहीं यह लोकका वृत्तांत श्रुतिने भली प्रकार कहा है ॥

**भोग्यानां भोक्तृशेषत्वान्मा भोग्येष्वनुरज्यताम् ॥**
**भोक्तर्येव प्रधानेऽतोनुरागं तं विधित्सति ॥ २ ॥**

ार्थ–अब भोक्तामें ही प्रेमके लिये अनुवादको कहते हैं कि पति जाया आदि की वस्तु हैं वे भोक्ताकी ही उपकरण हैं इससे भोगोंमें अनुराग नहीं करना किंतु प भोक्तामें ही करना इसका विधान श्रुति करती है ॥ २ ॥

**या प्रीतिरविवेकानां विषयेष्वनपायिनी ॥**
**त्वामनुस्मरतः सा मे हृदयान्मापसर्पतु ॥ ३ ॥**

ार्थ–अब भोग्यविषयोंमें त्यागपूर्वक आत्मामें प्रेम करनेमें दृष्टांतसे ईश्वरमें प्रार्थना पूर्वक पुराणके वचनको कहते हैं कि अविवेकी अर्थात् आत्मज्ञानसे शून्य को जैसी दृढप्रीति विषयोंमें होती है हे लक्ष्मीपते वह प्रीति तेरा स्मरण करते हृदयसे चली जाओ अर्थात् मेरा मन विषयोंमें आसक्तिको छोडकर आपमें टिको–अथवा अविवेकियोंकी जैसी दृढप्रीति विषयोंमें है वैसी प्रीति तेरा स्मरण ये मेरे हृदयसे मत जाओ अर्थात् सदा आपमें ही प्रीति बनी रहो ॥ ३ ॥

**इतिन्यायेन सर्वस्माद्भोग्यजाताद्विरक्तधीः ॥**
**उपसंहृत्य तां प्रीतिं भोक्तर्येवं बुभुत्सते ॥ ४ ॥**

ार्थ–इस पुराणोक्त न्यायसे संपूर्ण पति जाया आदि भोगके समूहसे विरक्त है सकी ऐसा मनुष्य उस प्रीतिका भोक्तामें उपसंहार करके इस आत्माके ो इच्छा करता है ॥ ४ ॥

**स्रक्चन्दनवधूवस्त्रसुवर्णादिषु पामरः ॥**
**अप्रमत्तो यथा तद्वन्न प्रमाद्यति भोक्तरि ॥ ५ ॥**

ार्थ–इस प्रकार आत्मामें ही भोगके उपसंहारसे जो फलित हुआ उसको ेक कहते हैं कि पामर ( मूढ ) मनुष्य स्रक् चंदन स्त्री वस्त्र सुवर्ण आदिमें कार अप्रमत्त रहता है अर्थात् सावधान होता है इसी प्रकार मुमुक्षुभी भोक्ता- त्मामें प्रमाद नहीं करता है किंतु सदा आत्मामें ही स्थित रहता है ॥ ५ ॥

**काव्यनाटकतर्कादिमभ्यस्यति निरंतरम् ॥**
**विजिगीषुर्यथा तद्वन्मुमुक्षुः स्वं विचारयेत् ॥ ६ ॥**

ार्थ–अब सावधानीकोही बहुतसे दृष्टांतोंसे स्पष्ट करते हैं कि जैसे विजिगीषु की पराजयका अभिलाषी ) मनुष्य इस लोकमें काव्य नाटक तर्क आदिका अभ्यास करता है इसी प्रकार मुमुक्षुभी सदैव अपने आत्माको विचारे ॥६॥

जपयागोपासनादि कुरुते श्रद्धया यथा ॥
स्वर्गादिवांछया तद्वच्छ्रद्दध्यात्स्वे मुमुक्षया ॥७॥

भाषार्थ-जैसे जप यज्ञ उपासना आदिको श्रद्धासे स्वर्ग आदि है उसी प्रकार मुक्त होनेकी इच्छासे आत्मामें श्रद्धा करै अर्थात् विचार करै ॥ ७ ॥

चित्तैकाग्र्यं यथा योगी महायासेन साधयेत् ॥
अणिमादिप्रेप्सयैवं विविच्यात् स्वं मुमुक्षया ॥८॥

भाषार्थ-जिस प्रकार योगी चित्तकी एकाग्रताको अणिमा आ इच्छासे सिद्ध करता है इसी प्रकार मुमुक्षुभी अपनी आत्माको देह ( पृथक् ) जाने ॥ ८ ॥

कौशलानि विवर्धन्ते तेषामभ्यासपाटवात् ॥
यथा तद्वद्विवेकोऽस्याप्यभ्यासाद्विशदायते ॥९॥

भाषार्थ-अब अभ्यासके फलको दिखाते हैं कि जैसे अभ्यासके से उनकी कुशलता तिस २ विषयमें बढती है इसी प्रकार मुमुक्षुका सते विशद ( स्पष्ट ) हो जाता है ॥ ९ ॥

विविंचता भोक्तृतत्त्वं जाग्रदादिष्वसंगता ॥
अन्वयव्यतिरेकाभ्यां साक्षिण्यध्यवसीयते ॥१०॥

भाषार्थ-अब विवेककी स्पष्टताका फल कहते हैं कि पूर्वोक्त भोक्ताके तत्त्वका अर्थात् परमार्थिक सत्यरूपका विवेक ( भोग्योंसे करते हुये मनुष्यको जाग्रत् आदिमें जो साक्षीकी असंगता है उसका है अर्थात् साक्षीको असंग जान लेता है ॥ २१० ॥

यत्र यद्दृश्यते द्रष्टा जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिषु ॥
तत्रैव तन्नेतरत्रेत्यनुभूतिर्हि संमता ॥ ११ ॥

भाषार्थ-अब अन्वयव्यतिरेकोंको दिखाते हैं कि जाग्रत् आदि स्थानमें द्रष्टा जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति अवस्थामें जिस स्थूल सूक्ष्म आनंद भोग्य पदार्थ को साक्षी होकर देखता है अर्थात् जानता है वह देखने तिसी अवस्थामें टिकता है और दूसरी अवस्थामें नहीं होता और अनुगत ( एकरूप ) है यह अनुभव सबको संमत है ॥ ११ ॥

**स यत्तत्रेक्षते किंचित्तेनानन्वागतो भवेत् ॥**
**दृष्ट्वैव पुण्यं पापं चेत्येवं श्रुतिषु डिंडिमः ॥ १२ ॥**

ार्थ–अब अनुभवको दिखाकर वेदको भी दिखाते हैं कि वह आत्मा जो िस अवस्थामें देखता है अर्थात् भोग्य पदार्थको भोगता है उस भोग्यपदार्थसे त ( आसक्त ) होकर रहता है अर्थात् उसका अनुयायी नहीं होता है उसके ापके सुख दुःखरूप फलको देख ही अर्थात् उसको ग्रहण न करके स्वयं ही अवस्थामें प्राप्त होजाता है यही इत्यादि श्रुतियोंमें डिंडिम ( ढंडोरा ) है कि ं जो कुछ देखता है उसमें अनासक्त असंग यह पुरुष जो है वह इसमें रमकर ापके संबंध विना फिर प्रतियोनिमें गमन करता है ॥ १२ ॥

**जाग्रत्स्वप्नसुषुप्त्यादिप्रपंचं यत्प्रकाशते ॥**
**तद्ब्रह्माहमिति ज्ञात्वा सर्वबंधैः प्रमुच्यते ॥ १३ ॥**

ार्थ–अब भोक्ताके तत्त्वका विवेक जिनसे हो ऐसी अन्य श्रुतियांको हैं कि जो सत्य ज्ञान आनंदरूप ब्रह्म साक्षीरूपसे स्थित होकर जाग्रत् प्रपंचका प्रकाश करता है वही ब्रह्मरूप मैं हूं और बुद्धि चिदाभास रूप नहीं जानकर अर्थात् श्रुति और अनुभवसे निश्चय करके प्रमातृत्व कर्तृत्व आदि बंधनोंसे छुटता है ॥ १३ ॥

**एक एवात्मा मंतव्यो जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तिषु ॥**
**स्थानत्रयव्यतीतस्य पुनर्जन्म न विद्यते ॥ १४ ॥**

ार्थ–जाग्रत् स्वप्न सुषुप्ति इन तीनों अवस्थाओंमें एकही आत्मा मानना ारके विवेक ज्ञानसे तीनों अवस्थाओंसे विविक्त (पृथक्) आत्माका पुनर्जन्म इस शरीरके पातके अनंतर दूसरे शरीरकी प्राप्ति नहीं होती ॥ १४ ॥

**त्रिषु धामसु यद्भोग्यं भोक्ता भोगश्च यद्भवेत् ॥**
**तेभ्यो विलक्षणः साक्षी चिन्मात्रोऽहं सदाशिवः ॥ १५ ॥**

ार्थ–तीनों अवस्थाओंमें जो भोग्य पदार्थ है और भोक्ता और जो भोग है ोंसे विलक्षण जो चिन्मात्र साक्षी सदाशिव अर्थात् सर्वोत्तम आनंदरूपसे ाभायमान है वह आत्मा मैं हूं ॥ १५ ॥

---

१ यत्तत्र किंचित्पश्यत्यनन्वागतस्तेन भवत्यसंगो ह्ययं पुरुषः स वा एष एतस्मिन्संप्रसादे रत्वा च ष्ट्वैव पुण्यं पापं च पुनः प्रतिन्यायं प्रतियोन्यां भवति ।

एवं विवेचिते तत्त्वे विज्ञानमयशब्दितः ॥
चिदाभासो विकारी यो भोक्तृत्वं तस्य शिष्य...

भाषार्थ-इस पूर्वोक्त प्रकारसे जब तत्त्वका विवेक होगया... आत्माका निश्चय होनेपर-विज्ञानमय जिसको कहते हैं ऐसा जो... उसकोही भोक्तृत्व शेष रहता है अर्थात् वही भोक्ता है ॥ १६ ॥

मायिकोऽयं चिदाभासः श्रुतेरनुभवादपि ॥
इंद्रजालं जगत्प्रोक्तं तदंतः पात्ययं यतः ॥ १७ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि चिदाभासको भोक्ता मानोगे तो ... लिये शरीरको दुःख दे यह वचन भोक्ताके अभावकी विवक्षा... पूर्व कहा है वह असंगत होगा-यह शंका करके और उस ... भोक्ताके अभावका बोधक स्वीकार करके चिदाभासरूप भोक्ता... करते हैं कि यह चिदाभास मायिक ( मिथ्या ) है क्योंकि माया... ईश्वरको करती है यह श्रुति है और अनुभवभी है कि यह चिदा... तीनोंके मध्यमें है उसकोही दिखाते हैं कि इस जगत्को इंद्रजाल... जगत्केही मध्यमें यह चिदाभास है अर्थात् इंद्रजालके समान ... गीन होनेसे चिदाभासभी मिथ्या है यह सब विद्वानोंका अनुभव है ॥ ...

विलयोऽप्यस्य सुप्त्यादौ साक्षिणा ह्यनुभूयते ॥
एतादृशं स्वस्वभावं विविनक्ति पुनः पुनः ॥ ...

भाषार्थ-और जगत्के समान चिदाभास विनाशी है यहभी अनु... सुप्ति मूर्च्छा आदिकोंमें इस चिदाभासके विलय ( नाश ) को... और यह चिदाभासभी एतादृश ( मिथ्या ) अपने स्वभावको वारंवार... है अर्थात् कूटस्थसे पृथक् जब चिदाभास को जाना तब मिथ्यारूप... कूटस्थसे पृथक् जानता है ॥ १८ ॥

विविच्य नाशं निश्चित्य पुनर्भोगं न वांछति ॥
मुमूर्षुः शायितो भूमौ विवाहं कोऽभिवांछति ॥ ...

भाषार्थ-कूटस्थसे पृथक् अपने स्वरूपको जानकर और अपने... करके फिर भोगकी इच्छा नहीं करता जैसे मुमूर्षु ( मरनेयोग्य ... कराया कौन मनुष्य अपने विवाहकी वांछा करता है अर्थात्... करता है ॥ १९ ॥

जिह्वेति व्यवहर्तुं च भोक्ताऽहमिति पूर्ववत् ॥
छिन्ननास इव ह्रीतः क्लिश्यन्नारब्धमश्नुते ॥ २२० ॥

र्थ–और पूर्वके समान मैं भोक्ता हूं ऐसा व्यवहार करनेमेंभी लज्जित होता त् कहो कि ज्ञानकी उत्पत्तिके अनंतर प्रारब्धके अंतपर्यंत कैसे व्यवहार सो ठीक नहीं कि छिन्न है नासिका जिसकी ऐसे ( नकटे ) पुरुषके समान कर क्लेशको प्राप्त हुआ कि अब भी प्रारब्धकर्म नष्ट होजाय–यह मानता ब्धकर्मके फलको भोगता है ॥ २२० ॥

यदा स्वस्यापि भोक्तृत्वं मंतुं जिह्वेत्ययं तदा ॥
साक्षिण्यारोपयेदेतदिति कैव कथा वृथा ॥ २१ ॥

र्थ–अब ज्ञानके अनंतर साक्षी भोक्ता नहीं है यह कैमुतिकन्यायसे दिखाते यह चिदाभास अपनेको भी भोक्ता माननेको अर्थात् मैं भोक्ता हूं यह जान- त होता है तब अपनेमें वर्तमान भोक्तृत्वको असंग साक्षीमें आरोप ) करता है यह वृथा कथा कौन है अर्थात् कोई भी नहीं है क्योंकि आरोप ता है ॥ २१ ॥

इत्यभिप्रेत्य भोक्तारमाक्षिपत्यविशंकया ॥
कस्य कामायेति ततः शरीरानुज्वरो न हि ॥ २२ ॥

–अब पूर्वोक्त अर्थको श्रुतिके आरूढ ( अनुकूल ) करते हैं कि किसकी लिये यह पूर्वोक्त श्रुति इसी अभिप्रायसे अर्थात् कूटस्थ वा चिदाभासको भोक्तृत्वके अभावके तात्पर्यसे शंकाको छोडकर भोक्ताका निषेध करती है रिका संताप नहीं है ॥ २२ ॥

स्थूलं सूक्ष्मं कारणं च शरीरं त्रिविधं स्मृतम् ॥
अवश्यं त्रिविधोऽस्त्येव तत्र तत्रोचितो ज्वरः ॥ २३ ॥

र्थ–अब तत्त्वज्ञानीको शरीरके अनुसार ज्वरका अभाव दिखानेके लिये ह और उनमें ज्वरके संभवको दिखाते हैं कि स्थूल सूक्ष्म कारण इन र तीन प्रकारका कहा है और तिस २ शरीरमें उचित ज्वरभी अवश्य ) है अर्थात् सर्वत्र संताप है ॥ २३ ॥

वातपित्तश्लेष्मजन्यव्याधयः कोटिशस्तनौ ॥
दुर्गंधित्वकुरूपत्वदाहभंगादयस्तथा ॥ २४ ॥

भापार्थ-अब स्थूल शरीरके ज्वरोंको कहते हैं कि वात पि... उत्पन्न कोटियों व्याधि और तैसेही दुर्गंधि त्वचाका विरूप ... आदि दुःख स्थूल देहमें होते हैं ॥ २४ ॥

कामक्रोधादयः शांतिदांत्याद्या लिंगदेहगाः ।
ज्वरा द्वयेऽपि वाधंते प्राप्त्याऽप्राप्त्या नरं क्र...

भापार्थ-अब सूक्ष्म शरीरके ज्वरोंको दिखाते हैं कि काम... शांति दांति आदि ज्वर लिंगदेहमें होते हैं-ये दोनों प्रकार... मिलनेसे मनुष्यको क्रमसे वाधते हैं इसीसे ज्वरके तुल्य होनेसे...

स्वं परं च न वेत्त्यात्मा विनष्ट इव कारणे ।
आगामि दुःखवीजं चेत्येतदिंद्रेण दर्शितम् ॥

भापार्थ-कारण शरीरका ज्वर छांदोग्य श्रुतिमें कहा है कि... नष्टके समान अपने और परको नहीं जानता और कारणशरीर... दुःखोंका वीज है यह इंद्रने प्रजापति गुरुके आगे निवेदन इस... कारणशरीरमें यह आत्मा ऐसे नहीं जानता कि यह मैं हूं... जानता है विनाशमें लीन हुआ यह जानता है कि इस... विषयको नहीं देखताहूं-इस मंत्रसे अपने पराये ज्ञानसे शून्यता... आयता और अग्रिम दिनमें भविष्य दुःखोंका हेतु कारणशरीर... आगे निवेदन किया है ॥ २६ ॥

एते ज्वराः शरीरेषु त्रिषु स्वाभाविका मताः ।
वियोगे तु ज्वरैस्तानि शरीराण्येव नासते ॥

भापार्थ-इस प्रकार तीनों देहोंमें ज्वरोंको कहकर उनको... कहते हैं कि तीनों प्रकारकेभी शरीरोंमें प्रतीत हुये ये ज्वर ... शरीरके संग उत्पन्न होनेसे स्वाभाविक माने हैं-अब स्वाभाविक... (निषेध) मुखसे दृढ करते हैं कि जिस कारणसे जब ज्वरोंका... होता है अर्थात् दुःखोंका अभाव होता है तब वे शरीरही नहीं... हैं अर्थात् शरीरके संगही हैं ॥ २७ ॥

तंतोर्वियुज्येत पटो वालेभ्यः कम्बलो यथा ।
मृदो घटस्तथा देहो ज्वरेभ्योऽपीति दृश्यताम् ॥

१ नहि खल्वयमेवं संप्रत्यात्मानं जानात्ययमहमस्मीति नो एवेमानि... भवति नाहमत्र भोग्यं पश्यामि-

–अब वियोगमें दृष्टांतको कहते हैं कि जैसे ततुंओंसे पट और जैसे वालोंसे जैसे मिट्टीसे घट वियुक्त ( पृथक् ) होता है ऐसेही देहभी ज्वरोंसे पृथक् है तुम देखो ॥ २८ ॥

**चिदाभासे स्वतः कोऽपि ज्वरो नास्ति यताश्रितः ॥**
**प्रकाशैकस्वभावत्वमेव दृष्टं न चेतरत् ॥ २९ ॥**

–अब कूटस्थमें कैमुतिकन्यायसे ज्वराभाव दिखानेके अभिलाषी आचार्य भासमें ज्वरका अभाव दिखाते हैं कि चिदाभासमें तीनों शरीरोंमें वर्तमान सके संबंध विना कोईभी ज्वर नहीं है क्योंकि जिससे प्रकाश है एक स्वभाव से चित्को प्रकाशरूप देखा है अन्यरूप नहीं देखा ॥ २९ ॥

**चिदाभासेऽप्यसंभाव्या ज्वराः साक्षिणि का कथा ॥**
**एवमप्येकतां मेने चिदाभासो ह्यविद्यया ॥ २३० ॥**

–अब जिसके लिये चिदाभासमें ज्वरका अभाव कहा उसको दिखाते हैं– दाभासमेंभी ज्वर नहीं हो सक्ते तो साक्षीके विषै ज्वरकी क्या कथा है क्षीमें नहीं हो सक्ते ऐसा होनेपरभी चिदाभास अज्ञानसे एकताको मानलेता मैं ज्वरवान् हूं यह अनुभव होता है ॥ २३० ॥

**साक्षिसत्यत्वमध्यस्य स्वेनोपेते वपुस्त्रये ॥**
**तत्सर्वं वास्तवं स्वस्य स्वरूपमिति मन्यते ॥ ३१ ॥**

–संक्षेपसे कही एकताका विस्तारसे वर्णन करते हैं–चिदाभास अपनेसे शरीरोंमें–साक्षीकी सत्यताका अध्यास करके उन ज्वरवाले तीनों शरीरोंको स्तवरूप मानता है ॥ ३१ ॥

**एतस्मिन् भ्रांतिकालेऽयं शरीरेषु ज्वरस्त्वथ ॥**
**स्वयमेव ज्वरामीति मन्यते हि कुटुंविवत् ॥ ३२ ॥**

–अब पूर्वोक्त भ्रमके फलको दिखाते हैं कि यह चिदाभास इस पूर्वोक्त मयमें शरीरोंके दुःखी होनेपर मैंही दुःखी हूं–ऐसे कुटुंबी मनुष्योंके समान दुःखी समझता है ॥ ३२ ॥

**पुत्रदारेषु तप्यत्सु तपामीति वृथा यथा ॥**
**मन्यते पुरुषस्तद्वदाभासोऽप्यभिमन्यते ॥ ३३ ॥**

भापार्थ-अब दृष्टांतको स्पष्टरीतिसे दिखाते हैं कि जैसे ... इनके तपायमान होनेसे मैं तपताहूं ऐसे अपनेमेंही वृथा दुःख ... चिदाभासभी अपनेमें शरीरोंके दुःखोंको मानता है ॥ ३३ ॥

**विविच्य भ्रांतिमुज्झित्वा स्वमप्यगणयन्सदा ॥**
**चिंतयन्साक्षिणं कस्माच्छरीरमनुसंज्वरेत् ॥ ...**

भापार्थ-इस प्रकार अज्ञानदशामें चिदाभासको भ्रांतिसे ... विवेक अवस्थामें ज्वरके अभावको दिखाते हैं-चिदाभास-पूर्वोक्त ... कर और कूटस्थ-अपनी आत्मा शरीर इनको पृथक् २ जानकर ... कोभी नहीं गिनता हुआ अर्थात् अपनेभी अभावके ज्ञानसे, अपनेको ... करता हुआ और अपने आत्मारूप ज्वर आदिसे रहित साक्षीको ... हुआ किस कारणसे ज्वरवाले शरीरका अनुयायी होकर ज्वरसे ... नहीं होसक्ता ॥ ३४ ॥

**अयथावस्तुसर्पादिज्ञानं हेतुः पलायने ॥**
**रज्जुज्ञानेऽहिधीध्वस्तौ कृतमप्यनुशोचति ॥ ...**

भापार्थ-अब भ्रांतिज्ञान ज्वरका, और तत्त्वज्ञान ज्वरके ... यह वात दृष्टान्तको दिखाकर स्पष्ट करते हैं-जैसे मनुष्यके ... मिथ्या वस्तुरूप सर्प आदिका ज्ञान हेतु है-अर्थात् रज्जुको ... दोडता है और आदिशब्दसे स्थाणुमें कल्पित चौर समझना ... सर्प आदिकी बुद्धि निवृत्त हो गई तव अपने किये पलायनको ... वृथा धावन किया कि यह तो रज्जु है सर्प नहीं ॥ ३५ ॥

**मिथ्याभियोगदोषस्य प्रायश्चित्तप्रसिद्धये ॥**
**क्षमापयन्निवात्मानं साक्षिणं शरणं गतः ॥ ...**

भापार्थ-अब साक्षीकी सदैव चिंता करता हुआ इस पूर्वोक्त ... स्पष्ट करते हैं कि जैसे लोकमें मिथ्या अभियोग (दोष) का कर्ता ... प्रायश्चित्तके लिये जिसको दोष लगाया था उसकी वारंवार ... अर्थात् मेरे अपराधको क्षमा करो यह कहता है इसीप्रकार ... साक्षी असंग आत्मामें भोक्तृत्वका आरोपरूप जो मिथ्या ... उसके प्रायश्चित्तके लिये साक्षीरूप आत्माकी शरण ... समान गया है ॥ ३६ ॥

आवृत्तपापनुत्त्यर्थं स्नानाद्यावर्त्यते यथा ॥
आवर्तयन्निव ध्यानं सदा साक्षिपरायणः ॥ ३७ ॥

र्थ–उसमें ही अन्य दृष्टांतको कहते हैं कि जैसे पापका कर्ता पुरुष आवृत्त स किये ) पापके दूर करनेके लिये शास्त्रोंमें विहित स्नानदान आदिकी करता है तिसी प्रकार यह साक्षीमें तत्पर हुआ चिदाभासभी उसीमें किये संसारित्व दोपकी शांतिके लिये ध्यानकी आवृत्ति करनेवालेके ोता है ॥ ३७ ॥

उपस्थकुष्ठिनी वेश्या विलासेषु विलज्जते ॥
जानतोऽग्रे तथा भासः स्वप्रख्यातौ विलज्जते ॥ ३८ ॥

र्थ–इस प्रकार दृष्टांतोंसे साक्षीमें तत्परताका वर्णन करके चिदाभास अपने थनमें लज्जित होता है इसको दृष्टांतसे स्पष्ट करते हैं कि जिसकी उपस्थ ) में कुष्ठरोग है ऐसी वेश्या जैसे विलासों ( भोगों ) में लज्जित होती है दाभासभी जानते हुये चिदाभासके आगे अपने गुणोंके वर्णनमें लज्जित ॥ ३८ ॥

गृहीतो ब्राह्मणो म्लेच्छैः प्रायश्चित्तं चरन् पुनः ॥
म्लेच्छैः संकीर्यते नैव तथा भासः शरीरकैः ॥ ३९ ॥

र्थ–अब तीनों शरीरोंसे पृथक् किये चिदाभासका फिर उन शरीरोंके संग ( एकता ) भ्रमके अभावमें दृष्टांत कहते हैं कि म्लेच्छोंने ग्रहण किया या ) ब्राह्मण जैसे प्रायश्चित्त करनेके अनंतर फिर म्लेच्छोंमें नहीं मिलता है र चिदाभासभी शरीरोंके संग नहीं मिलता है ॥ ३९ ॥

यौवराज्ये स्थितो राजपुत्रः साम्राज्यवांछया ॥
राजानुकारी भवति तथा साक्ष्यनुकार्ययम् ॥ २४० ॥

र्थ–केवल अपराधकी निवृत्तिके लियेही साक्षीका शरण लेना नहीं किंतु लभी है इस बातको दृष्टांतपूर्वक कहते हैं कि जैसे युवराज पदवीपर स्थित पुत्र साम्राज्य ( चक्रवर्ती होना ) की वांछासे राजाका अनुकारी होता है राजाके समान प्रजाका अनुरंजन करता है तैसेही यह चिदाभासभी अनुकारी हो जाता है ॥ २४० ॥

यो ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवत्येव इति श्रुतिः ॥
श्रुत्वा तदेकचित्तः सन् ब्रह्म वेत्ति न चेतरत् ॥ ४१ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि युवराजको तो राजाके अनुसरणमें ठीक दीखता है ऐसेही साक्षीके अनुसरणमें फलको नहीं देखते इसमें ... अनुसरणमें क्यों प्रवृत्त होता है सो ठीक नहीं कि जो ब्रह्मको जानी है होता है और इसके कुलमें कोई ब्रह्मज्ञानीसे भिन्न नहीं होता ... तरता है-गुहाकी ग्रंथि ( वासना ) ओंसे रहित होकर अमृत ... श्रुतिमें कहे ब्रह्म होनेरूप फलको सुनकर साक्षीमें एकचित्त होकर ... है अन्यको नहीं इससे इस फलकी वांछाके लिये साक्षीका अनुसरण ... यह है-जो ब्रह्मको जाने वह ब्रह्म होता है इस श्रुतिको सुनकर ... चिदाभास ब्रह्मको जानता है अन्यको नहीं ॥ ४१ ॥

देवत्वकामा ह्यग्न्यादौ प्रविशंति यथा तथा ॥
साक्षित्वेनावशेषाय स्वविनाशं स वांछति ॥ ४२ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि ब्रह्मज्ञानसे ब्रह्म होनेपर चिदाभास ... तो कैसे अपने नाशमें चिदाभास प्रवृत्त होता है सो ठीक नहीं कि ... देवता होनेके कामी मनुष्य अग्नि पर्वत प्रयाग गंगाप्रवेश आदिमें ... साक्षीरूपसे स्थितिके लिये और चिदाभासरूपकी निवृत्तिके ... प्रवृत्त होता है ॥ ४२ ॥

यावत्स्वदेहदाहं स नरत्वं नैव मुञ्चति ॥
यावदारब्धदेहं स्यान्नाभासत्वविमोचनम् ॥ ४३ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि तत्त्वज्ञानसे आभासता चली जाती ... भी जीव हैं यह व्यवहार कैसे होताहै सो ठीक नहीं कि जैसे अग्नि ... दाह आदिसे जबतक अपने देहके दाहको नहीं करता तबतक मनुष्य ... छोडता है इसी प्रकार जबतक प्रारब्ध कर्मका क्षय नहीं होता ... रूपकी निवृत्ति नहीं होती है ॥ ४३ ॥

रज्जुज्ञानेऽपि कंपादिः शनैरेवोपशाम्यति ॥
पुनर्मंदांधकारे सा रज्जुः क्षिप्तोरगी भवेत् ॥ ४४ ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि भोक्ताके भ्रमका उपादान कारण ... निवृत्ति होनेसे फिर कैसे भोगोंमें प्रवृत्ति और मैं मर्त्य हूं यह विपरीत ...

१ स यो ह वै तत्परमं ब्रह्म वेद ब्रह्मैव भवति नास्याब्रह्मवित्कुले भवति ... पाप्मानं गुहा ग्रंथिभ्यो विमुक्तोऽमृतो भवति-

ठीक नहीं क्योंकि जैसे रज्जुका ज्ञान होनेपरभी सर्पसे पैदा हुये कंप आदिकी शनैः २ ही होती है और फिरभी मंद अंधकारमें फेंकी हुयी वह रज्जु सी हो जाती है इसी प्रकार तत्त्वज्ञानके होनेपरभी भोगोंमें प्रवृत्ति और मर्त्य हूं ऐसा भान होसकते हैं ॥ ४४ ॥

**एवमारब्धभोगोऽपि शनैः शाम्यति नो हठात् ॥**
**भोगकाले कदाचित्तु मर्त्योऽहमिति भासते ॥ ४५ ॥**

भाषार्थ–सोई दार्ष्टांतिकमें दिखाते हैं कि इसी प्रकार प्रारब्धका भोगभी शनैः २ शांत होता है हठसे नहीं होता और भोगके समयमें कदाचित् यहभी भान होता है कि मैं मर्त्य हूं ॥ ४५ ॥

**नैतावताऽपराधेन तत्त्वज्ञानं विनश्यति ॥**
**जीवन्मुक्तिव्रतं नेदं किन्तु वस्तुस्थितिः खलु ॥ ४६ ॥**

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि फिर मर्त्य बुद्धि होगी तो उससे तत्त्वज्ञानका बाध होजायगा सो ठीक नहीं कि कदाचित् हुये 'मैं मर्त्य हूं' इस ज्ञानके होने रूप अपराधसे आगमरूप प्रमाणोंसे पैदा हुआ तत्त्वज्ञान नष्ट नहीं होता और यह मर्त्यबुद्धिका दूर करना रूप जीवन्मुक्तिका व्रत है वह नियमसे करने योग्य नहीं है किंतु सम्यक् ( यथार्थ ) ज्ञानसे भ्रांति ज्ञानसे निवृत्ति होती है यह वस्तुकी स्थिति ( स्वभाव ) है इससे कदाचित् मर्त्यबुद्धिके उदय होनेपरभी फिर तत्त्वज्ञानान्तरसे मर्त्यबुद्धिकाही बाध होता है मर्त्यबुद्धिसे तत्त्वज्ञानका बाध नहीं होता ॥ ४६ ॥

**दशमोऽपि शिरस्ताडं रुदन्बुद्ध्वा न रोदिति ॥**
**शिरोव्रणस्तु मासेन शनैः शाम्यति नो तदा ॥ ४७ ॥**

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि रज्जुसर्प आदि स्थलमें विपरीत ज्ञानकी निवृत्ति होनेपरभी उसके कार्य कंप आदि होना रहो प्रकरणके ( दशमस्त्वमसि ) दशवां तू है इस दृष्टांतमें–वाक्यके विचारसे उत्पन्न ज्ञानसे भ्रमकी निवृत्ति होनेपर उसके कार्य नहीं देखते सो ठीक नही कि दशवां मैं हूं यह जानकर दशवां मनुष्य अज्ञान समयमें शिरको पीटकर जैसे रोता था उस प्रकार नहीं रोता है परंतु शिरके पीटनेसे पैदा हुआ शिरका घाव तो मासभरसे शनैः २ ही शांत होता है अर्थात् अज्ञानका कार्य शिरका व्रण बना रहता है ॥ ४७ ॥

दशमास्तृतिलाभेन जातो हर्षो व्रणव्यथाम्॥
तिरोधत्ते मुक्तिलाभस्तथा प्रारब्धदुःखिताम्॥४८॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ज्ञानके उत्तरकालमेंभी संसार रहेगा तो किस हेतुसे पुरुपार्थ होगी सो ठीक नहीं कि जैसे दशम मनुष्य अपने से प्रसन्न हुआ वावके दुःखका आच्छादन करता है इसी प्रकार प्रारब्धके दुःखका आच्छादन करता है इससे दुःखका आच्छादन होने भी पुरुपार्थ है॥ ४८॥

व्रताभावाद्यदाऽध्यासस्तदा भूयो विविच्यताम्॥
रससेवी दिने भुंक्ते भूयोभूयो यथा तथा॥४९॥

भापार्थ-जीवन्मुक्तिव्रतके अभावसे जव अध्यास हो तव ऐसे वारं जैसे रसका सेवक मनुष्य एक ही दिनमें वारंवार भोजन करता है इसे व्रतकोभी अध्यासकी निवृत्तिके लिये पुनः २ विवेक करना चाहिये॥

शमयत्यौषधेनायं दशमः स्वं व्रणं यथा॥
भोगेन शमयित्वैतत्प्रारब्धं मुच्यते तथा॥ २५०॥

भापार्थ-कदाचित कहो कि ज्ञानसेभी निवृत्त होनेके अयोग्य किससे निवृत्ति होती है सो ठीक नहीं कि जैसे दशवां मनुष्य अपने औपधसे शांत करता है ऐसे ही यह तत्त्वज्ञानीभी भोगसे प्रारब्धकर्मको मुक्त होजाता है॥ २५०॥

किमिच्छन्निति वाक्योक्तः शोकमोक्ष उदीरितः॥
आभासस्य ह्यवस्थैषा षष्ठी तृप्तिस्तु सप्तमी॥ ५१॥

भापार्थ-अपरोक्षज्ञान और शोकनिवृत्ति ये दोनों अवस्था जीवकी नं चेत्' यह श्रुति कहती है इस पूर्वोक्त श्लोकसे इस मंत्रमें कही हुई मनुष्य इस प्रकार यदि जान ले कि यह आत्मा मैं हूं तो किसकी कामनासे शरीरको दुःख दे इससे पूर्वोक्त दोनों अवस्था जीवकी कह आये-अव उन अवस्थाओंके कथनसे सूचितकी जो जीवकी अवस्था है उसका वृत्तांतपूर्वक वर्णन करते हैं कि क्या इच्छा पीछले आधेवाक्यसे कहा जो शोकका मोक्ष (त्याग) है वह समूहसे कहा और अज्ञान आवरण परोक्षज्ञान अपरोक्षज्ञान शोक मोक्ष तृप्ति इस श्लोकमें कही सातों जीवकी अवस्थाओंके मध्यमें यह शोक

जीवकी छठी अवस्था है और सातवीं तृप्ति अवस्थाका अब वर्णन करते हैं—र्थ यह है कि क्या इच्छा करता हुआ शरीरको दुःख दे इस श्लोकमें कहा शोकका पूर्वोक्त ग्रंथसे वर्णन जो किया है वह चिदाभासकी छठी अवस्था है और सातवीं अवस्थाका अब वर्णन करते हैं कि ॥ ५१ ॥

**सांकुशा विषयैस्तृप्तिरियं तृप्तिर्निरंकुशा ॥**
**कृतं कृत्यं प्रापणीयं प्राप्तमित्येव तृप्यति ॥ ५२ ॥**

भापार्थ—अपरोक्षज्ञानसे उत्पन्न जो तृप्ति उसका निरंकुशरूप प्रतियोगि ( सां- ) को दिखाकर वर्णन करते हैं कि विषयोंके लाभसे जो तृप्ति होती है वह श सहित है क्योंकि उस तृप्तिके समयमें अन्य विषयकी कामना बनी रहती है आत्माके ज्ञानसे जो तृप्ति होती है वह निरंकुश होती है क्योंकि इस तृप्तिमें प्रकार मुमुक्षु तृप्त होता है कि मैं करनेके योग्य सब करलिया और प्राप्त होने य ( ब्रह्म ) मुझे प्राप्त होगया अर्थात् करने वा प्राप्त होने योग्य कुछभी शेष नहीं ॥ ५२ ॥

**ऐहिकामुष्मिकव्रातसिद्ध्यै मुक्तेश्च सिद्धये ॥**
**बहु कृत्यं पुराऽस्याभूत्तत्सर्वमधुना कृतम् ॥ ५३ ॥**

भापार्थ—अब कृतकृत्यताका ही वर्णन करते हैं कि इस विद्वान्को तत्त्वज्ञानक से पहिले इस लोककी इष्ट प्राप्ति और अनिष्टकी निवृत्तिके लिये कृषि वाणिज्य दे और स्वर्ग आदिकी सिद्धिके लिये इन उपासना आदि और मोक्षके साधन की सिद्धिके लिये श्रवण मनन आदि बहुत प्रकारका कृत्य रहा—यह सब अब ह्मज्ञान होने पर ) कर लिया अर्थात् संसारके फलकी इच्छाके अभावसे और नंदकी प्राप्तिसे वह सब कृषि वाणिज्य आदि प्रायः कृतसाही है निदान उसके नेका कुछ फल नहीं है—भावार्थ—यह है कि इस लोक और परलोक और मुक्तिकी द्धिके लिये ज्ञानीको ज्ञानसे पूर्व बहुत कृत्य रहा वह सब अब करलिया ॥ ५३ ॥

**तदेतत्कृतकृत्यत्वं प्रतियोगिपुरःसरम् ॥**
**अनुसंदधदेवायमेवं तृप्यति नित्यशः ॥ ५४ ॥**

भापार्थ—इस प्रकार कृतकृत्यको कह कर उसका फल जो तृप्ति उसका वर्णन ते हैं कि इस प्रकार प्रतियोगीके वर्णनपूर्वक जो यह कृतकृत्यता है उसका अनु- धान ( स्मरण ) करता हुआ यह चिदाभास प्रतिक्षण तृप्त होता है ॥ ५४ ॥

दुःखिनोऽज्ञाः संसरंतु कामं पुत्राद्यपेक्षया ॥
परमानंदपूर्णोऽहं संसरामि किमिच्छया ॥ ५५ ॥

भापार्थ-उसी अनुसंधानको विस्तारसे दिखाते हैं कि दुःखी और अज्ञ पुत्र आदिकी कामनासे संसार ( जन्म मरण ) को यथेच्छ प्राप्त हो परं पूर्ण मैं किसकी इच्छासे संसारको प्राप्त हूं अर्थात् निरपेक्ष मेरा प्रयोजन नहीं है ॥ ५५ ॥

अनुतिष्ठन्तु कर्माणि परलोकयियासवः ॥
सर्वलोकात्मकः कस्मादनुतिष्ठामि किं कथम् ॥ ५६ ॥

भापार्थ-और परलोकमें गमनके अभिलापी पुरुप कर्मोंको करो स्वरूप मैं क्यों किसी कर्मको किस प्रकार करूं अर्थात् परलोक कर्तव्य नहीं है ॥ ५६ ॥

व्याचक्षतां ते शास्त्राणि वेदानध्यापयंतु वा ॥
येऽत्राधिकारिणो मे तु नाधिकारोऽक्रियत्वतः ॥ ५७ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि अपने लिये प्रवृत्तिके न होने परभी पर हो जायगी सोभी ठीक नहीं क्योंकि वे शास्त्रोंकी व्याख्या करो वा वेदों इसमें अधिकारी हैं-मेरा तो इसमें अधिकार नहीं है क्योंकि मैं क्रि अर्थात् वाणीके व्यापारका अकर्ता हूं ॥ ५७ ॥

निद्राभिक्षे स्नानशौचे नेच्छामि न करोमि च ॥
द्रष्टारश्चेत्कल्पयंति किं मे स्यादन्यकल्पनात् ॥ ५८ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि अपने देहके पोपणार्थ भिक्षा लाना और स्नान आदिका करना आपमें देखते हैं इससे क्रियासे रहितरूपकसे आपमें है सोभी ठीक नहीं कि निद्रा भिक्षा स्नान शौच इनकी न मैं इच्छा करता लोग मेरेमें कल्पना करैं तो करो अन्योंकी कल्पनासे मुझे क्या अर्थात् बाधक नहीं है ॥ ५८ ॥

गुंजापुंजादि दह्येत नान्यारोपितवह्निना ॥
नान्यारोपितसंसारधर्मानेवमहं भजे ॥ ५९ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि अन्यकी कल्पनासेभी बाध होता है तो कि गुंजा ( वाहटनी ) के समूहको कोई अग्नि समझे तो उस अग्नि

जैसे नष्ट नहीं होता इसी प्रकार मेरेमें अन्य पुरुषोंने आरोप किये जो संसारके हैं उनको मैंभी नहीं भज सकता हूं ॥ ५९ ॥

श्रृण्वंत्वज्ञाततत्त्वास्ते जानन्कस्माच्छृणोम्यहम् ॥
मन्यंतां संशयापन्ना न मन्येऽहमसंशयः ॥ ६० ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि अन्य फलोंकी इच्छाके अभावसे कर्मका अनुष्ठान हो तत्त्वज्ञानके लिये श्रवण आदि तो करने ही पडेंगे सो भी ठीक नहीं कि जाना है तत्त्व जिन्होंने ऐसे वे अज्ञानी सुनो जानता हुआ मैं क्यों सुनूं और व ऐसा है वा अन्य प्रकारका है ऐसे संशयसे युक्त पुरुष मनन करो पूर्वोक्त यसे रहित मैं क्यों मनन करूं अर्थात् अज्ञानके अभावसे श्रवण मनन आदिका भी मैं नहीं हो सकता–भावार्थ यह है कि अज्ञान है तत्त्वका जिनको वे सुनो मैं नता हुआ क्यों सुनूं और संशयसे युक्त मनुष्य मनन करो असंशय मैं यों करूं ॥ ६० ॥

विपर्यस्तो निदिध्यासेत्किं ध्यानमविपर्ययात् ॥
देहात्मत्वविपर्यासं न कदाचिद्भजाम्यहम् ॥ ६१ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि श्रवण मनन मत हो विपरीतज्ञानकी निवृत्तिके लिये दिध्यासन तो ज्ञानीको अवश्य अपेक्षित है सो ठीक नहीं कि जिसे विपरीतज्ञान वह निदिध्यासन करो विपरीतज्ञानके अभावसे मुझे निदिध्यासन करना निष्फल क्योंकि देह आत्मा है यह जो विपरीतज्ञान उसको मैं कदाचित् भी नहीं भजता अर्थात् वह मुझे कभी भी नहीं होता है ॥ ६१ ॥

अहं मनुष्य इत्यादिव्यवहारो विनाऽप्यमुम् ॥
विपर्यासं चिराभ्यस्तवासनातोऽवकल्पते ॥ ६२ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि विपरीतज्ञानके अभावमें मैं मनुष्य हूं यह व्यवहार से घटेगा सो ठीक नहीं कि मैं मनुष्य हूं यह व्यवहार तो विपरीतज्ञानके विना ी चिरकालसे है अभ्यास जिसका ऐसी वासनासे कल्पना किया जाता है ॥ ६२ ॥

प्रारब्धकर्मणि क्षीणे व्यवहारो निवर्तते ॥
कर्माक्षये त्वसौ नैव शाम्येद्ध्यानसहस्रतः ॥ ६३ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि विपरीतज्ञानके नाशार्थ ध्यान करना चाहिये सो ठीक हीं कि प्रारब्धकर्मके नाश होनेपर ही इस व्यवहारकी निवृत्ति होती है और प्रार-ब्धकर्मके क्षय विना तो यह सहस्र प्रकारके ध्यानसे भी शांत नहीं होता ॥ ६३ ॥

विरलत्वं व्यवहृतेरिष्टं चेद्ध्यानमस्तु ते ॥
आबाधिकां व्यवहृतिं पश्यन् ध्यायाम्यहं कुतः ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि प्रारब्धसे उत्पन्न व्यवहारकी नि के लिये ध्यान करने योग्य है सो ठीक नहीं कि यदि तू व्यवहारको नि तो तू ध्यानको कर अर्थात् ध्यानसे व्यवहारनिवृत्ति तेरे मतमें रको अबाधक ( हानिका न कर्ता ) देखता हुआ मैं क्यों ध्यान क दृष्टिमें ज्ञानीका व्यवहारबाधक नहीं है ॥ ६४ ॥

विक्षेपो नास्ति यस्मान्मे न समाधिस्ततो मम ॥
विक्षेपो वा समाधिर्वा मनसः स्याद्विकारिणः ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि ध्यानका न करना हो परंतु विक्षेपकी समाधि तो करनी ही चाहिये सो ठीक नहीं कि जिससे मुझे विक्षे समाधिभी मुझे नहीं है क्योंकि विक्षेप वा समाधि ये दोनों विकारी इससे विक्षेपकी निवर्तकसमाधिमें भी मेरा अधिकार नहीं है ॥ ६५ ॥

नित्यानुभवरूपस्य को मे वाऽनुभवः पृथक् ॥
कृतं कृत्यं प्रापणीयं प्राप्तमित्येव निश्चयः ॥ ६६ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि समाधिका फल अनुभव तो करना ठीक नहीं कि नित्य अनुभव ( ज्ञान ) रूप जो मैं हूं मेरेसे पृथक् है अर्थात् कोई नहीं–इससे कृत्य ( करनेयोग्य ) कर लिया और प्राप्त होगया यह निश्चय जो मेरा है सो सिद्धभया ॥ ६६ ॥

व्यवहारो लौकिको वा शास्त्रीयो वाऽन्यथाऽपि वा ॥
ममाकर्तुरलेपस्य यथाऽऽरब्धं प्रवर्तताम् ॥ ६७ ॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि सब कर्मोंमें आत्माको कर्ता न मा व्यवहारोंमें नियम न रहेगा कि यही हो अन्य न हो सोभी ठीक नहीं शास्त्रोक्तव्यवहार अर्थात् भिक्षा भोजन और जब समाधि आदि ( हिंसा आदि ) जो व्यवहार है वह कर्ता भोक्तासे भिन्न जो मैं हूं कर्मके अनुसार वर्तो अर्थात् उससे मेरी कुछ हानि नहीं है ॥ ६७ ॥

अथवा कृतकृत्योऽपि लोकानुग्रहकाम्यया ॥
शास्त्रीयेणैव मार्गेण वर्तेऽहं का मम क्षतिः ॥ ६८ ॥

ापार्थ–अथवा कृतकृत्यभी मैं प्राणियोंके अनुग्रहकी कामनासे शास्त्रोक्तमार्गसे ो मेरी क्या हानि है अर्थात् कुछ नहीं है ॥ ६८ ॥

देवार्चनस्नानशौचभिक्षादौ वर्ततां वपुः ॥
तारं जपतु वाक् तद्वत्पठत्वाम्नायमस्तकम् ॥ ६९ ॥
विष्णुं ध्यायतु धीर्यद्वा ब्रह्मानंदे विलीयताम् ॥
साक्ष्यहं किंचिदप्यत्र न कुर्वे नापि कारये ॥ २७० ॥

ापार्थ–कदाचित् कहो कि शास्त्रीयमार्गसे प्रवृत्ति मानोगे तो उसके अभिमा-ी विकार हो जायगा सो ठीक नहीं कि देवपूजन स्नान शौच भिक्षा आदिमें देह हो-और वाणी ओंकारको जपो वा वेदांतशास्त्रको पढो-और बुद्धिसे विष्णु-यान करो वा ब्रह्मानंदमें लय हो-इन सबका साक्षीस्वरूप मैं न करता हूं ाता हूं ॥ ६९ ॥ २७० ॥

एवं च कलहः कुत्र संभवेत्कर्मिणो मम ॥
विभिन्नविषयत्वेन पूर्वापरसमुद्रवत् ॥ ७१ ॥

ापार्थ–इस पूर्वोक्त प्रकारसे कर्मके कर्ताभी मुझे कलह किस प्रकार हो सकता योंकि पूर्व और पश्चिमके समुद्र जैसे भिन्न हैं इसी प्रकार मैं भी इनसे हूं ॥ ७१ ॥

वपुर्वाग्धीषु निर्बंधः कर्मिणो न तु साक्षिणि ॥
ज्ञानिनः साक्ष्यलेपत्वे निर्बंधो नेतरत्र हि ॥ ७२ ॥

ापार्थ–कर्मोंका देह वाणी बुद्धि इनमें आग्रह है साक्षीमें नहीं और ज्ञानीका निर्लेप है इसमें आग्रह है देह आदिमें नहीं ॥ ७२ ॥

एवं चान्योन्यवृत्तांतानभिज्ञौ बधिराविव ॥
विवदेतां बुद्धिमंतो हसंत्येव विलोक्य तौ ॥ ७३ ॥

ापार्थ–इससे परस्परका जो वृत्तांत उसके अज्ञानी, जो ज्ञानी और कर्मी हैं नों बधिर मनुष्योंके समान विवादको करो उनको देखकर बुद्धिमान् मनुष्य हँसे प्रशंसा न करेंगे ॥ ७३ ॥

यं कर्मी न विजानाति साक्षिणं तस्य तत्त्ववित् ॥
ब्रह्मत्वं बुध्यतां तत्र कर्मिणः किं विहीयते ॥ ७४ ॥

भाषार्थ-विना विषय ( निष्प्रयोजन ) कलहके हेतुको कहते हैं
मनुष्य कर्म करनेके उपयोगी जो देह वाणी बुद्धि हैं उनसे भिन्न
साक्षीको नहीं जानता है और तत्त्वका ज्ञाता उस साक्षीको ही
इसमें कर्मीकी क्या हानि है अर्थात् कुछ नहीं ॥ ७४ ॥

देहवाग्बुद्धयस्त्यक्ता ज्ञानिनाऽनृतबुद्धितः ॥
कर्मी प्रवर्तयत्वाभिर्ज्ञानिनो हीयतेऽत्र किम् ॥

भाषार्थ-और ज्ञानीने मिथ्या समझकर त्यागे हुये देह वाणी
मनुष्य प्रवृत्त हो अर्थात् देह आदिका द्वारा कर्मोंको करो
हानि है ॥ ७५ ॥

प्रवृत्तिर्नोपयुक्ता चेन्निवृत्तिः कोपयुज्यते ॥
बोधहेतुर्निवृत्तिश्चेद्बुभुत्सायां तथेतरा ॥ ७६ ॥

भाषार्थ-अब यह शंका करते है कि प्रयोजनसे शून्य होनेसे ज्ञा
छानको नहीं मानते कि प्रवृत्तिका उपयोग नहीं हैं तो निवृत्तिका
कदाचित् कहो कि निवृत्ति बोधका हेतु है तो बोधकी अभिलाषा
उपयोग है ॥ ७६ ॥

बुद्धश्चेन्न बुभुत्सेत नाप्यसौ बुध्यते पुनः ॥
अबाधादनुवर्तेत बोधो न त्वन्यसाधनात् ॥ ७७

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ज्ञानीको बोधकी इच्छाके अभावसे
योग नहीं है सो ठीक नहीं कि ज्ञानीको बोधकी इच्छा न मानोगे तो
बोधके अभावसे ज्ञानीका निवृत्ति भी उपयोग न होगा-कदाचित्
पैदा हुये बोधकी स्थिरताके लिये निवृत्तिकी अपेक्षा है सो ठीक
अभावसेही बोधकी स्थिरता बनी रहैगी अन्य साधनसे नहीं
प्रमाणोंसे पैदा हुआ ज्ञान किसी बलवान् प्रमाणसेभी नहीं बाधा जा
अनुवृत्ति ( स्थिरता ) हो जायगी उसमें अन्य साधनकी अपेक्षा नहीं

नाविद्या नापि तत्कार्यं बोधं बाधितुमर्हति ॥
पुरैव तत्त्वबोधेन बाधिते ते उभे यतः ॥ ७८ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि अन्य प्रमाणसे बाध मत हो परं
अविद्याके कार्य कर्तृत्वके अभ्याससे बोधका बाधा हो जायगा तो
अविद्या और उसके कार्यबोधको नहीं बाध सकते हैं क्योंकि पहिले
तत्त्वबोध बाध कर चुका है ॥ ७८ ॥

बाधितं दृश्यतामक्षैस्तेन बाधो न शक्यते ॥
जीवन्नाखुर्न मार्जारं हंति हन्यात्कथं मृतः ॥ ७९ ॥

षार्थ–कदाचित् कहो कि अविद्याके बाधहोने परभी प्रतीत हुये उसके कार्यका नहीं हो सकता उसकार्यसे बोधका बाध हो जायगा सो ठीक नहीं कि ज्ञानसे हुआ अविद्याका कार्य नेत्रोंसे दीखो परंतु वह बोधको इस प्रकार नहीं बाध जैसे जो मार्जार जीवता हुआ ही मूसेको न मारेगा तो वह मरकर किस मार सकता है ॥ ७९ ॥

अपि पाशुपतास्त्रेण विद्धश्चेन्न ममार यः ॥
निष्फलेषु वितुन्नांगो नंक्ष्यतीत्यत्र का प्रमा ॥ ८० ॥

पार्थ–अब द्वैतके दर्शनसे तत्त्वबोधके बाधका अभाव कैमुतिकन्यायसे दृष्टांतके देखाते हैं कि जो समर्थ पाशुपत अस्त्रसे विंधाभी नहीं मरा तो वह फल ( भाल ) त बाणोंसे पीडाको प्राप्त: है अंग जिसका ऐसा वह नाशको प्राप्त होजायगा क्या प्रमाण है अर्थात् नहीं ॥ ८० ॥

आदावविद्यया चित्रैः स्वकार्यैर्जृंभमाणया ॥
युद्ध्वा बोधोऽजयत्सोऽद्य सुदृढो बाध्यतां कथम् ॥ ८१ ॥

ार्थ–दृष्टांतसे सिद्ध अर्थको दार्ष्टांतिकमें दिखाते हैं–प्रथम विद्याभ्यासके सम- नेक प्रकारके प्रमाता भोक्ता आदि अपने कार्योंसे वृद्धिको प्राप्त हुई अविद्याके द्ध करके जो बोध अविद्याको जीतता भया–अभ्यासकी कुशलतासे भली दृढ हुआ वही बोध अविद्याकी निवृत्ति होने पर निर्मूल उस अविद्याके कार्य नसे किस प्रकार बाधित हो सक्ता है अर्थात् नहीं बाधा जाता है ॥ ८१ ॥

तिष्ठंत्वज्ञानतत्कार्यशवा बोधेन मारिताः ॥
न भीतिर्बोधसम्राजः कीर्तिः प्रत्युत तस्य तैः ॥ ८२ ॥

ार्थ–अब पूर्वोक्त अर्थको श्रोताओंकी बुद्धिमें आरूढ होनेके लिये रूपकसे करते हैं कि अज्ञान और उसके कार्यरूप जो बोधके मारे हुये सब हैं वे भूमिपर –उनसे बोधरूपी चक्रवर्तीका भय नहीं किन्तु प्रत्युत उनसे कीर्ति है ॥ ८२ ॥

य एवमतिशूरेण बोधेन न वियुज्यते ॥
प्रवृत्त्या वा निवृत्त्या वा देहादिगतयाऽस्य किम् ॥ ८३ ॥

भाषार्थ-जो मुमुक्षु पुरुष इस प्रकारके शूरवीर बोधसे विमुक्त अविद्या और उसके कार्योंके नाशक ब्रह्मज्ञानसे युक्त रहता है उस की प्रवृत्ति और निवृत्तिसे क्या इष्ट और क्या अनिष्ट है अर्थात् कु

प्रवृत्तावाग्रहो न्याय्यो बोधहीनस्य सर्वथा ॥
स्वर्गाय वाऽपवर्गाय यतितव्यं यतो नृभिः ॥८

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ज्ञानीके समान अज्ञानीको भी प्रवृ नहीं सो ठीक नहीं कि बोधसे हीन पुरुषको प्रवृत्तिमें आग्रह करना मनुष्योंको स्वर्ग वा नरकके लिये यत्न करना योग्य है ॥ ८४ ॥

विद्वांश्चेत्तादृशां मध्ये तिष्ठेत्तदनुरोधतः ॥
कायेन मनसा वाचा करोत्येवाखिलाः क्रियाः ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि-विद्वान् आग्रह न करै तो कर्मियों उसे क्या करना युक्त है इस लिये कहते हैं कि यदि विद्वान् कर्मियों तो काया मन वाणीसे संपूर्ण कर्मोंको करै और उन कर्मियोंकोभी

एष मध्ये बुभुत्सूनां यदा तिष्ठेत्तदा पुनः ॥
बोधायैषां क्रियाः सर्वा दूषयंस्त्यजतु स्वयम् ॥८

भाषार्थ-अब तत्त्वज्ञानियोंके मध्यमें टिके विद्वान्के कृत्यको क विद्वान् तत्त्वबोधके अभिलाषियोंके मध्यमें टिके-तो उनको बोधके कर्मोंमें दोष देता हुआ आपभी संपूर्ण कर्मोंको त्याग दे ॥ ८६ ॥

अविद्वदनुसारेण वृत्तिर्बुद्धस्य युज्यते ॥
स्तनंधयानुसारेण वर्तते तत्पिता यतः ॥ ८७ ॥

भाषार्थ-इस प्रकार ज्ञानीके कर्तव्यमें हेतुको कहते हैं-ज्ञानीकी अनुसार युक्त है-क्योंकि पिताका वर्ताव बालकके अनुसार होता है

अधिक्षिप्तस्ताडितो वा बालेन स्वपिता तदा ॥
न क्लिश्नाति न कुप्येत बालं प्रत्युत लालयेत् ॥

भाषार्थ-जैसे बालक अपने पिताका अधिक्षेप ( गाली देना ) तो पिता उसका क्लेश नहीं मानता प्रत्युत लाड करता है ॥ ८८ ॥

निंदितः स्तूयमानो वा विद्वानज्ञैर्न निंदति ॥
न स्तौति किंतु तेषां स्याद्यथा बोधस्तथाऽऽचरे

र्थ–अब दृष्टान्तको दार्ष्टान्तिकमें दिखाते हैं अज्ञानी विद्वान्की निन्दा करो वा रो ज्ञानी उनकी न निंदा करता है न स्तुति–किन्तु ऐसा आचरण करता है से अज्ञानियोंको बोध होय ॥ ८९ ॥

येनायं नटनेनात्र बुध्यते कार्यमेव तत् ॥
अज्ञप्रबोधान्नैवान्यत्कार्यमस्त्यत्र तद्विदः ॥ २९० ॥

र्थ–ज्ञानीके इस प्रकार आचरणमें हेतुको कहते हैं कि इस अज्ञानीको जिस आचरणसे इस जगत्में बोध होय उस प्रकारके आचरणको ज्ञानी अवश्य न्य कुछ न करै क्योंकि तत्त्वज्ञानीका इस लोकमें अज्ञानियोंको भली प्रकार रानेसे अन्य कोई कार्य्य नहीं है ॥ २९० ॥

कृतकृत्यतया तृप्तः प्राप्तप्राप्यतया पुनः ॥
तृप्यन्नेवं स्वमनसा मन्यतेऽसौ निरंतरम् ॥ ९१ ॥

र्थ–अब पूर्वोक्त और वक्ष्यमाणके तात्पर्यको कहते हैं कि यह ज्ञानी पूर्वोक्त कृतकृत्यतासे और वक्ष्यमाण प्रकारसे प्राप्तिके योग्यकी प्राप्तिसे तृप्त हुआ नसे निरन्तर इस प्रकार मानता है कि ॥ ९१ ॥

धन्योऽहं धन्योऽहं नित्यं स्वात्मानमंजसा वेद्मि ॥
धन्योऽहं धन्योहं ब्रह्मानंदो विभाति मे स्पष्टम् ॥ ९२ ॥

र्थ–जिससे–मैं सदैवकालमें देशकाल आदिसे असंयुक्त अपने प्रत्यगात्माको जानता हूं–इससे मुझे धन्य है धन्य है–अर्थात् आत्मज्ञानके लाभसे मैं –और ब्रह्मरूप आनंद मुझे स्पष्ट प्रकाशित होता है इससे मुझे धन्यहै धन्य त् आत्मज्ञानका फल जो ब्रह्मानंद उसमें मैं संतुष्ट हूं ॥ ९२ ॥

धन्योऽहं धन्योहं दुःखं सांसारिकं न वीक्षेऽद्य ॥
धन्योऽहं धन्योऽहं स्वस्याज्ञानं पलायितं क्वापि ॥ ९३ ॥

र्थ–इस प्रकार इष्टप्राप्तिके संतोपको कह कर अनिष्ट निवृत्तिके सन्तोपको हैं कि अब मैं संसाररूप दुःखको नहीं देखता इससे मुझे धन्य है धन्य है–और कर्मोंकी वासनाका समूहरूप मेरा अज्ञान कहीं पलायमान होगया–अर्थात् आ–इससे मुझे धन्य है धन्य है ॥ ९३ ॥

धन्योऽहं धन्योऽहं कर्तव्यं मे न विद्यते किंचित् ॥
धन्योऽहं धन्योऽहं प्राप्तव्यं सर्वमद्य संपन्नम् ॥ ९४ ॥

भावार्थ-अब अज्ञान निवृत्तिके फलको दिखाते हैं-अब मुझे ... नहीं है इससे मैं धन्य हूं धन्य हूं-और जो प्राप्त होने योग्य ... होगया इससे मैं धन्य हूं ॥ ९४ ॥

धन्योऽहं धन्योऽहं तृप्तेर्मे कोपमा भवेल्लोके ॥
धन्योऽहं धन्योहं धन्यो धन्यः पुनःपुनर्धन्यः ॥

भावार्थ-इससे परे जगत्में मेरी तृप्तिकी क्या उपमा होसक्ती है ... है धन्यहै-अबसे आगे कोई वक्तव्य ( कहने योग्य ) नहीं दीखता ... है धन्य है-धन्य है धन्य है और फिरभी धन्य है धन्य है ॥ ९५ ॥

अहो पुण्यमहो पुण्यं फलितं फलितं दृढम् ॥
अस्य पुण्यस्य संपत्तेरहो वयमहो वयम् ॥ ९६ ॥

भावार्थ-इस पूर्वोक्त संतोषके कारणरूप पुण्यपुंजका स्मरण ... उसको कहते हैं-बडा पुण्य है बडा पुण्य है जिसका ऐसा दृढ ... प्रकार पुण्यके संपादक जो हम वे भी महान् हैं अर्थात् ऐसे आ-श्चर्यस्वरूप हैं ॥ ९६ ॥

अहो शास्त्रमहो शास्त्रमहो गुरुरहो गुरुः ॥
अहो ज्ञानमहो ज्ञानमहो सुखमहो सुखम् ॥ ९७ ॥

भावार्थ-अब सम्यक् ज्ञानके साधक शास्त्र और उसके उपदेश ... स्मरण करके संतोष करते हैं कि यह शास्त्र आश्चर्यरूप है आश्चर्यरूप ... आश्चर्यरूप है २-और इस शास्त्रसे उत्पन्न हुआ ज्ञान और ज्ञानकी ... आश्चर्यरूप है २ अर्थात् सबसे उत्तम है ॥ ९७ ॥

तृप्तिदीपमिमं नित्यं येऽनुसंदधते बुधाः ॥
ब्रह्मानंदे निमज्जंतस्ते तृप्यंति निरंतरम् ॥ २९८ ॥

भावार्थ-जो बुद्धिमान् मनुष्य इस तृप्तिदीपका नित्य अनुसंधान ... हैं ब्रह्मानंदमें स्नान करते हुए वे निरन्तर तृप्त होते हैं ॥ २९८ ॥

इति श्रीविद्यारण्यकृतपंचदश्यांपंडितमिहिरचंद्रकृतभाषा-विवृतौ तृप्तिदीपविवेकप्रकरणम् ॥ ७ ॥

॥ इति तृप्तिदीपविवेकप्रकरणम् ॥ ७ ॥

# अथ कूटस्थदीपप्रकरणम् ८.



खादित्यदीपिते कुड्ये दर्पणादित्यदीप्तिवत् ॥

कूटस्थभासितो देहो धीस्थजीवेन भास्यते ॥ १ ॥

टीकार्थ—इस कूटस्थ प्रकरणमें मुमुक्षुके मोक्षका साधन जो ब्रह्म और आत्माकी एकताका ज्ञान, उसको त्वं पदार्थके शोधनसे जन्य होनेसे त्वंपदार्थके शोधक कूटस्थ-दीपको प्रारंभ करते हुये आचार्य—त्वंपदके लक्ष्यअर्थ और वाच्यअर्थ जो क्रमसे कूटस्थ जीव है उनको भेदसे दृष्टांत देकर दिखाते हैं कि आकाशमें प्रसिद्ध जो सूर्य उसके प्रकाशसे प्रकाश हुयी भित्तिपर दर्पणमें प्रतिबिंबित सूर्यकी दीप्ति (प्रकाश) के समान अर्थात् दर्पणमें पडकर लौटे सूर्यके और भित्तिपर आकाशके सूर्यके इन दोनोंसे भित्तिके प्रकाशके समान, कूटस्थ (अविकारि चैतन्य) से प्रकाशित देहका बुद्धिमें प्रतिबिंबित चिदाभास प्रकाश करता है इससे यह प्रतीत हुआ कि जैसे भित्तिके प्रकाशक सामान्य विशेषरूप दो प्रकाश सूर्यके हैं इसी प्रकार देहके प्रकाशक दो चैतन्य हैं—भावार्थ यह है कि आकाशके सूर्यसे प्रकाश किये कुड्य (भींत) को जैसे दर्पणका सूर्य प्रकाश करता है इसी प्रकार कूटस्थसे प्रकाश किये देहको बुद्धिमें स्थित जीव प्रकाश करता है ॥ १ ॥

अनेकदर्पणादित्यदीप्तीनां बहुसंधिषु ॥

इतरा व्यज्यते तासामभावेऽपि प्रकाशते ॥ २ ॥

टीकार्थ—कदाचित् कहो कि वहां दर्पणके सूर्यकी दीप्तिके बिना आकाशके सूर्यकी दीप्ति नहीं मिलती है यह शंका करके दर्पणके सूर्यकी दीप्तियोंसे आकाशके सूर्यकी दीप्तिको पृथक् करके दिखाते हैं कि जो अनेक दर्पणोंमें प्रतिबिंबित सूर्योंकी दीप्ति मंडलाकार दीखती है उनकी संधियों (मध्य २) में आकाशके सूर्यकी दीप्ति जो सामान्यरूपसे प्रतीत होती है और दर्पणसे पैदा हुयी प्रभाओंके अभावमें होनेपरभी वह सर्वत्र प्रकाशित होती है इससे वह उनसे भिन्न है—भावार्थ यह है कि अनेक दर्पणके सूर्योंकी दीप्तियोंके मध्य २ की अनेक संधियोंमें आकाशके सूर्यकी दीप्ति स्पष्ट है और उनके अभावमेंभी प्रकाशित होती है ॥ २ ॥

चिदाभासविशिष्टानां तथाऽनेकधियामसौ ॥

संधिं धियामभावं च भासयन् प्रविविच्यताम् ॥ ३ ॥

भाषार्थ-अब दृष्टांतसे सिद्ध अर्थको दार्ष्टांतिकमें घटाते हैं कि... भास विशिष्ट अर्थात् चित्के प्रतिबिंबसे युक्त जो अनेक बुद्धि... आदि शब्दोंके अर्थरूप ) हैं उनकी संधि ( मध्य ) को जाग्रत्... और उन्हीं पूर्वोक्त बुद्धिवृत्तियोंके अभावको सुषुप्ति आदि... करते हुये इस कूटस्थको उन वृत्तियोंसे भिन्न जानो-भावार्थ-यह... युक्त अनेक बुद्धियोंको और बुद्धियोंके अभावको प्रकाश करने... आकाशके सूर्यकी प्रभाके समान भिन्न जानो ॥ ३ ॥

घटैकाकारधीस्था चिद् घटमेवावभासयेत् ॥
घटस्य ज्ञातता ब्रह्मचैतन्येनावभासते ॥ ४ ॥

भाषार्थ-अब देहके मध्यमें कूटस्थ और चिदाभासका भेद दिखा... हैं बाहिरभी चिदाभास और ब्रह्मको पृथक् २ दिखाते हैं कि एक घटके... जिसका ऐसी बुद्धिमें वर्तमान जो चिदाभास वह एक घटको ही... है और उस घटका जो ज्ञातता नामका धर्म है अर्थात् मैं घट जाना इस... हेतु है वह घटकी कल्पनाका अधिष्ठानरूप जो साधनरूप ब्रह्मचैतन्य... प्रकाशित होता है-भावार्थ यह है कि एक घटाकार बुद्धिमें स्थित... प्रकाश करता है और घटकी ज्ञातताका प्रकाश ब्रह्म चैतन्यसे होता...

अज्ञातत्वेन ज्ञातोऽयं घटो बुद्ध्युदयात्पुरा ॥
ब्रह्मणैवोपरिष्टात्तु ज्ञातत्वेनेत्यसौ भिदा ॥ ५ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ज्ञातताके प्रकाशक चैतन्यसेही... जायगी बुद्धिका क्या प्रयोजन है सो ठीक नहीं कि बुद्धिके उदयसे... घटका अज्ञातरूपसे प्रकाश हुआथा और बुद्धिकी उत्पत्तिके... ब्रह्मने प्रकाशित किया है यही भेद है अन्य नहीं ॥ ५ ॥

चिदाभासांतधीवृत्तिर्ज्ञानं लोहांतकुंतवत् ॥
जाड्यमज्ञानमेताभ्यां व्याप्तः कुंभो द्विधोच्यते ॥...

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि एक घटके ज्ञात और अज्ञात दो... ते हैं यह शंका करके उनके ज्ञानार्थ ज्ञातता और अज्ञातताके... अज्ञानके स्वरूपको पृथक् २ दिखाते हैं कि चित्प्रतिबिंबरूप... पुरः ( अग्र ) भागमें जिसके ऐसी जो बुद्धिकी वृत्ति वह ज्ञान... आचार्योंने यह बुद्धिका स्वरूप कहा है कि जो बोधसे इद्ध हो वह...

सी है जैसा लोहेके मध्यमें कुंत (भाला) होता है और जडता अर्थात् स्वतः रहितको अज्ञान कहते हैं इन ज्ञान और अज्ञानोंसे व्याप्त जो घट वह दो प्रकार-कहाता है अर्थात् जाने हुयेको ज्ञात और न जाने हुयेको अज्ञात कहते हैं भावार्थ कि लोहके पूर्वभागमें कुंतके समान चिदाभासके पूर्वभागमें जो बुद्धिकी वृत्ति ान और जडताको अज्ञान कहते हैं इन दोनोंसे व्याप्त घट ज्ञात अज्ञातभेदसे दो का होता है ॥ ६ ॥

अज्ञातो ब्रह्मणा भास्यो ज्ञातः कुंभस्तथा न किम् ॥
ज्ञानत्वजननेनैव चिदाभासपरिक्षयः ॥ ७ ॥

ापार्थ—कदाचित् कहो कि अज्ञात घटका ब्रह्मसे प्रकाश रहो और ज्ञानसे व्याप्त ) जो घट उसका ब्रह्मचैतन्यसे प्रकाश क्यों मानते हो यह शंका करके यह हैं कि जैसे अज्ञतताको पैदा करके अज्ञान उपक्षीण है ऐसे ज्ञातताको पैदा ज्ञानभी उपक्षीण है इससे अज्ञात घटके समान ज्ञात घटकाभी ब्रह्मसे ही प्रकाश है कि जैसे अज्ञात घट ब्रह्मसे भासमान होता है तैसे ही ज्ञात घटभी ब्रह्मसे शमान क्यों न होगा किंतु अवश्य होगा क्योंकि ज्ञातताको पैदा करके ही चिदा-का परिक्षय (नाश) हो जाता है ॥ ७ ॥

आभासहीनया बुद्ध्या ज्ञातत्वं नैव जन्यते ॥
तादृग्बुद्धेर्विशेषः को मृदादेः स्याद्विकारिणः ॥ ८ ॥

ापार्थ—कदाचित कहो कि अज्ञातताके जन्मार्थ जैसे अज्ञानको मानते हो ऐसे ही ताके जन्मार्थ बुद्धि ही बहुत है चिदाभास माननेका क्या प्रयोजन है सो ठीक कि चिदाभाससे रहित जो बुद्धि है वह ज्ञातताको पैदा नहीं कर सकती है क्यों चिदाभाससे रहित बुद्धिमें और विकाररूप मिट्टी आदिमें कुछ विशेष (भेद) है अर्थात् चिदाभाससे रहित बुद्धि घटआदिके समान अप्रकाशरूप है इससे ताको पैदा नहीं कर सकती है ॥ ८ ॥

ज्ञात इत्युच्यते कुंभो मृदा लिप्तो न कुत्र चित् ॥
धीमात्रव्याप्तकुंभस्य ज्ञातत्वं नेष्यते तथा ॥ ९ ॥

भापार्थ—अब चिदाभास रहित बुद्धिसे व्याप्त घटको ज्ञातताका अभाव दृष्टांतसे करते हैं कि जैसे जगत्में शुक्ल वा कृष्णरूप मिट्टीसे व्याप्त (लिपा) घटको ईभी ज्ञात नहीं कहता इसी प्रकार चिदाभास रहित बुद्धिसे व्याप्त घटकोभी ज्ञात ी मानते हैं ॥ ९ ॥

ज्ञातत्वं नाम कुंभेऽतश्चिदाभासफलोदयः ॥
न फलं ब्रह्मचैतन्यं मानात्प्रागपि सत्त्वतः ॥ १० ॥

भाषार्थ-अब फलितका वर्णन करते हैं कि जिससे केवल बुद्धि
करनेमें समर्थ नहीं है इससे कुंभमें चिदाभासरूप फलकी जो उत्पत्ति
नामसे प्रसिद्ध है-कदाचित् कहो कि ब्रह्म चैतन्यरूप फलके
कल्पना न करनी चाहिये सो ठीक नहीं कि ब्रह्म चैतन्यको फल
क्योंकि वह मान ( प्रमाणवृत्ति ) से पूर्व कालमेंभी विद्यमान है औ
उत्तर कालमें ही हुआ करता है-भावार्थ यह है कि इससे घटमें चिदा
उदय ही ज्ञातता प्रसिद्ध है और प्रमाणसे पहिलेभी विद्यमान होनेसे
नहीं हो सकता ॥ १० ॥

परागर्थप्रमेयेषु या फलत्वेन संमता ॥
संवित्सैवेह मेयोऽर्थो वेदांतोक्तिप्रमाणतः ॥ ११ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि यह ( परागर्थप्रमेयेषु ) इत्यादि
वार्तिक उसके विरुद्ध है सो ठीक नहीं कि पराक् ( बाह्य ) जो घट
उन प्रमेयों ( प्रमाणके विषय ) के विद्यमान होतसंते जो प्रमाणका
( ज्ञान ) है वही इस वेदांतशास्त्रमें वेदांतरूप वाक्योंके प्रमाणसे मेय (
अर्थ माना है-अर्थात् उनके फलको ही हम मेय मानते हैं ॥ ११ ॥

इति वार्तिककारेण चित्सादृश्यं विवक्षितम् ॥
ब्रह्मचित्फलयोर्भेदः सहस्र्यां विश्रुतो यतः ॥ १२ ॥

भाषार्थ-और इस पूर्वोक्तसुरेश्वर वार्तिककारने ब्रह्म चैतन्य
प्रमाणका फल माना है ब्रह्म चैतन्य नहीं और यह वार्तिककारका
जानते हैं कि उनके गुरु श्रीमान् आचार्योंने उपदेश सहस्री ग्रंथमें ब्रह्म
चिदाभासका भेद कहा है ॥ १२ ॥

आभास उदितस्तस्माज्ज्ञातत्वं जनयेद् घटे ॥
तत्पुनर्ब्रह्मणाभास्यमज्ञातत्ववदेव हि ॥ १३ ॥

भाषार्थ-जिससे ब्रह्मचित् और फलका भेद प्रसिद्ध है इससे घटमें
चाभास ज्ञातताको पैदा करता है और उस ज्ञातता अज्ञातताके समान
शित होती है यह प्रसिद्ध है ॥ १३ ॥

धीवृत्त्याभासकुंभानां समूहो भास्यते चिदा ॥
कुंभमात्रफलत्वात्स एक आभासतः स्फुरेत् ॥ १४ ॥

र्थ–इस प्रकार ब्रह्मचित् और आभासके कहे हुये भेदको विषयभेद दिखाकर ते हैं कि ब्रह्मचैतन्यसे बुद्धिकी वृत्ति चिदाभास कुंभ इन तीनोंके समूहका प्रकाश और चिदाभास तो केवल कुंभमें वर्तमान फलरूप है इससे चिदाभाससे टका ही स्फुरण ( प्रकाश ) होता है ॥ १४ ॥

चैतन्यं द्विगुणं कुंभे ज्ञातत्वेन स्फुरत्यतः ॥
अन्येऽनुव्यवसायाख्यमाहुरेतद्यथोदितम् ॥ १५ ॥

र्थ–अब कुंभका प्रकाश चिदाभास और ब्रह्म दोनोंसे होता है इसमें लिंगको कि इसीसे घटमें द्विगुणचैतन्य है क्योंकि वह ब्रह्मसे ज्ञान होकर स्फुरता है ब्रह्म चिदाभास दोनोंसे प्रकाशित होता है और इसी घटकी ज्ञातताके अव– प्रकाशक ) चैतन्यको नैयायिक अनुव्यवसाय कहते हैं अर्थात् अनुव्यव- यका अन्य ही ज्ञान मानते हैं ॥ १५ ॥

घटोऽयमित्यसावुक्तिराभासस्य प्रसादतः ॥
विज्ञातो घट इत्युक्तिर्ब्रह्मानुग्रहतो भवेत् ॥ १६ ॥

र्थ–अब व्यवहारके भेदसे भी चिदाभास और ब्रह्मका भेद मानने योग्य है यह रते हैं कि यह घट है यह कथन तो आभासके प्रसादसे होता है और मैं घट ह कथन ब्रह्मके अनुग्रहसे होता है ॥ १६ ॥

आभासब्रह्मणी देहाद्बहिर्यद्वद्विवेचिते ॥
तद्वदाभासकूटस्थौ विविच्येतां वपुष्यपि ॥ १७ ॥

र्थ–जिस प्रकार चिदाभास और ब्रह्मका विवेक देहसे बाहिर उसी प्रकार चिदाभास और कूटस्थका विवेक देहके भीतरभी करना ॥ १७ ॥

अहंवृत्तौ चिदाभासः कामक्रोधादिकासु च ॥
संव्याप्य वर्तते तप्ते लोहे वह्निर्यथा तथा ॥ १८ ॥

र्थ–कदाचित् कहो कि जैसे देहसे बाहिर चिदाभाससे व्याप्य घटाकारवृत्ति देहके भीतर किसी विषयकी वृत्ति नहीं है इससे उसके व्यापक चिदाभास- मानते हो सो ठीक नहीं कि विषयाकारवृत्तिके अभावमें भी अहमाकारवृत्तिके

होनेसे उसके व्यापक चिदाभासका स्वीकार दृष्टांतसे कहते हैं कि
क्रोध आदिकोंमें चिदाभास उस प्रकार व्याप्त होकर वर्तता
लोहेमें अग्नि एकरूप प्रतीत होती है ॥ १८ ॥

स्वमात्रं भासयेत्तप्तं लोहं नान्यत्कदाचन॥
एवमाभाससहिता वृत्तयः स्वस्वभासिकाः॥

भापार्थ-अब अहं आदि वृत्तियोंका चिदाभाससे प्रकाश
कि जैसे तपायमान लोहा अपने स्वरूपहीका प्रकाश करता है अन्य
चित् नहीं करता है-इसी प्रकार चिदाभास सहित अहं आदि वृत्ति
प्रकाश करती है अन्यका नहीं ॥ १९ ॥

क्रमाद्विच्छिद्य विच्छिद्य जायंते वृत्तयोऽखिलाः
सर्वा अपि विलीयंते सुप्तिमूर्च्छासमाधिषु॥

भापार्थ-इस प्रकार चिदाभासको कह कर कूटस्थका स्वरूप
उपयोगी वृत्तियोंके अभावोंका समय दिखाते हैं कि इस प्रकार वि
संपूर्ण वृत्तियां क्रमसे होती हैं और वे संपूर्ण सुषुप्ति मूर्छा समाधि
हो जाती हैं अर्थात् नहीं रहती ॥ २० ॥

संधयोऽखिलवृत्तीनामभावाश्चावभासिताः ॥
निर्विकारेण येनासौ कूटस्थ इति चोच्यते॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि इस प्रकार समाधि आदिकोंमें वृत्ति
इससे कूटस्थकी सिद्धि कैसे हो सकती है सो ठीक नहीं कि संपूर्ण
और अभावोंका जिस निर्विकाररूपसे प्रकाश होता है वह कूटस्थ
साक्षीरूपको कूटस्थ कहते हैं ॥ २१ ॥

घटे द्विगुणचैतन्यं यथा बाह्ये तथांऽतरे ॥
वृत्तिष्वपि ततस्तत्र वैशद्यं संधितोऽधिकम्॥

भापाथ-अब फलितका वर्णन करते हैं कि जैसे बाह्य घटमें द्विगुण
घटमात्रका अवभासक चिदाभास और घटकी ज्ञातताका अव
ये दोहँ तसेही आंतर ( भीतर ) अहंकार आदि वृत्तियां कूटस्थ
वृत्तियोंका अवभासक चिदाभास यह द्विगुण चैतन्य है और जिस
तिन्हींने संधियोंकी अपेक्षा वृत्तियोंमें अधिक वैशद्य ( निर्मलता )

ज्ञातताज्ञातते न स्तो घटवद्वृत्तिषु क्वचित् ॥
स्वस्य स्वेनागृहीतत्वात्ताभिश्चाज्ञाननाशनात् ॥ २३ ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि यहांभी घट आदिकोंके समान ज्ञातता अज्ञातताका कूटस्थ क्यों नहीं मानते सो ठीक नहीं कि घटके समान कहीं भी वृत्तियों [ज्ञा]ता अज्ञातता नहीं होती क्यों कि ज्ञान और अज्ञानकी वृत्तियोंसे ज्ञातता [अज्ञा]ता होती है और वृत्तियोंको स्वप्रकाशरूप होनेसे ज्ञानकी व्याप्ति नहीं होसकती [उ]न वृत्तियोंने उत्पन्न होते ही अपने अज्ञानको नष्ट कर दिया इससे अज्ञानकी [व्या]प्ति नहीं होसकती–भावार्थ यह है कि घटके समान वृत्तियोंमें ज्ञातता अज्ञातता [हो]ती क्योंकि अपना ज्ञान अपनेसे नहीं होता और उन वृत्तियोंसे अज्ञानका [नष्ट हो]जाता है ॥ २३ ॥

द्विगुणीकृतचैतन्ये जन्मनाशानुभूतितः ॥
अकूटस्थं तदन्यत्तु कूटस्थमविकारतः ॥ २४ ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि कूटस्थ और चिदाभास दोनों चित् हैं तो एकको कूटस्थ [दू]सरेको अकूटस्थ यह किस कारणसे कहते हो सो ठीक नहीं कि उस द्विगु[णी कृत] चैतन्यमें चिदाभासके तो जन्म और नाश अनुभवसिद्ध हैं इससे चिदाभास [अकूट]स्थ है और दूसरा अविकारी होनेसे कूटस्थ है ॥ २४ ॥

अंतःकरणतद्वृत्तिसाक्षीत्यादावनेकधा ॥
कूटस्थ एव सर्वत्र पूर्वाचार्यैर्विनिश्चितः ॥ २५ ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि चिदाभाससे भिन्न कूटस्थ स्वकपोलकल्पित (स्वयं [कल्पित]) है सो ठीक नहीं कि अंतःकरण और अंतःकरणकी वृत्तियोंका साक्षी [चैतन्य]रूप आनंदरूप सत्यस्वरूप आत्माकी शरण क्यों नहीं होता इत्यादि शास्त्रोंमें [आचार्य]योंने सर्वत्र कूटस्थका ही वर्णन किया है ॥ २५ ॥

आत्माभासाश्रयाश्चैवं मुखाभासाश्रया यथा ॥
गम्यंते शास्त्रयुक्तिभ्यामित्याभासश्च वर्णितः ॥ २६ ॥

[भाव]ार्थ–और कूटस्थसे भिन्न चिदाभासकाभी वर्णन आचार्योंने ही किया है कि [आत्मा] आभास और आश्रय ये तीनों इस प्रकार होते हैं जैसे मुख आभास और [आश्रय] होते हैं अर्थात् जैसे मुख आभास (प्रतिबिंब) आश्रय ( दर्पण) ये तीनों [इसी] प्रकार आत्मा (कूटस्थ) आभास (चिदाभास जीव) और आश्रय (अंतः[करण] आदि) ये तीनों भी शास्त्र और युक्तियोंसे जाने जाते हैं यहां आभास

शब्दसे कूटस्थसे भिन्न चिदाभासका वर्णन किया है और मनसः साक्षी कूटस्थका प्रतिपादक यह शास्त्र है और रूप २ के प्रति० यह चिदाभासका प्रतिपादक शास्त्र है और एक विकारी दूसरा युक्ति पहिले कह आये हैं भावार्थ यह है कि जैसे मुख-प्रतिबिम्ब हैं इसी प्रकार आत्मा चिदाभास अंतःकरण ये तीन होते हैं इस युक्तियोंसे आभासका वर्णन किया है ॥ २६ ॥

**बुद्ध्यवच्छिन्नकूटस्थो लोकांतरगमागमौ ॥**
**कर्तुंशक्तो घटाकाश इवाभासेन किं वद ॥ २७ ॥**

भापार्थ-अब चिदाभासके विपयमें शंका करते हैं कि अपनेमें अवच्छिन्न ( युक्त ) कूटस्थ ही घटके द्वारा घटाकाशके समान और अगमन करनेको समर्थ है तो चिदाभासकी कल्पना क्यों क्यों मानते हो ॥ २७ ॥

**शृण्वसंगः परिच्छेदमात्राज्जीवो भवेन्नहि ॥**
**अन्यथा घटकुड्याद्यैरवच्छिन्नस्य जीवता ॥ २८ ॥**

भापार्थ-पूर्वोक्त शंकाका समाधान करते हैं, कि सुनो असंग ( बुद्धि ) मात्रसे जीव नहीं हो सकता-यदि परिच्छेदमात्रसे ही घट कुड्य आदिसे अवच्छिन्न कूटस्थभी जीव हो जायगा इससे आवश्यक है ॥ २८ ॥

**न कुड्यसदृशी बुद्धिः स्वच्छत्वादिति चेत्तथा ॥**
**अस्तु नाम परिच्छेदे किंस्वाच्छ्येन भवेत्तव ॥**

भापार्थ-अब बुद्धि और कुड्यकी विपमतामें शंका करते हैं कि ( निर्मल ) है इससे कुड्यके सदृश नहीं हो सकती इससे स्वच्छसे अगमनमें दोष नहीं सो ठीक नहीं क्योंकि यह स्वच्छताका भेद रहो च्छेदके विपे तुझे क्या है अर्थात् स्वच्छता परिच्छेदमें हेतु नहीं होती

**प्रस्थेन दारुजन्येन कांस्यजन्येन वा न हि ॥**
**विक्रेतुस्तंडुलादीनां परिमाणं विशिष्यते ॥ ३० ॥**

भापार्थ-अब पूर्वोक्त अर्थको दृष्टांतसे स्पष्ट करते हैं कि काष्ठ कांसीका प्रस्थ हो उनसे तंडुल आदिका जो विक्रय ( वेचना ) करने

१ मनसः साक्षी बुद्धेः साक्षी रूपं रूपं प्रतिरूपो बभूव.

ण ( तोल ) में कुछ विशेषता नहीं होती है अर्थात् स्वच्छता, अस्वच्छता अधिक भावको पैदा नहीं कर सकते ॥ ३० ॥

**परिमाणाविशेषेपि प्रतिबिंबो विशिष्यते ॥**
**कांस्ये यदि तदा बुद्धावप्याभासो भवेद्बलात् ॥ ३१ ॥**

ार्थ–कदाचित् कहो कि परिमाणकी विशेषता न रहो तोभी कांसीके प्रस्थमें ब पडनेकी अधिकता है सो भी ठीक नहीं क्योंकि प्रतिबिंबकी विशेषता तो बुद्धिमें भी स्वच्छ होनेसे आभास बलसे हो जायगा अर्थात आपने ही को मान लिया ॥ ३१ ॥

**ईषद्भासनमाभासः प्रतिबिंबस्तथाविधः ॥**
**बिंबलक्षणहीनःसन् बिंबवद्भासते स हि ॥ ३२ ॥**

ार्थ–कदाचित् कहो कि हमने प्रतिबिंब माना है चिदाभास नहीं सो ठीक ईषत् ( किंचित् ) प्रकाशको आभास कहते हैं और प्रतिबिंबका भी भास न ही होता है क्योंकि बिंबके लक्षणोंसे हीन वह प्रतिबिंब बिंबके समान भासता बिंबका आभास है ॥ ३२ ॥

**ससंगत्वविकाराभ्यां बिंबलक्षणहीनतां ॥**
**स्फूर्तिरूपत्वमेतस्य बिंबवद्भासनं विदुः ॥ ३३ ॥**

ार्थ–अब आभासके लक्षणोंकी योग्यताको स्पष्ट करते हैं कि यह चिदाभास ( संगसे युक्त ) और विकारी है इससे बिंबके लक्षण जो असंग अविकारि हैं हीन है और जो इसमें स्फुरणरूप है वही बिंबके समान अवभासन है यह ान् मनुष्य जानते हैं और जैसे हेतुके लक्षणोंसे हीन होकर हेतुके समान जो हेत्वाभास होते हैं इसी प्रकार चैतन्यके लक्षणसे हीन होकर चेतनके समान खे वह चिदाभास होता है ॥ ३३ ॥

**न हि धीभावभावित्वादाभासोऽस्ति धियः पृथक् ॥**
**इति चेदल्पमेवोक्तं धीरप्येवं स्वदेहतः ॥ ३४ ॥**

ार्थ–इस प्रकार चिदाभासकी अप्रयोजकताका निराकरण करके अब बुद्धिसे उसकी सिद्धिके लिये पूर्वपक्षको कहते हैं कि जैसे मिट्टीके होत संतेही होता घट मिट्टीसे पृथक् नहीं होता इसी प्रकार बुद्धिकी सत्तासे होनेवाला चिदाभासभी पृथक् नहीं होगा–ऐसा यदि कहोगे तो अल्प ही तुमने कहा क्योंकि ऐसे ही भिन्न बुद्धिभी सिद्ध न होगी ॥ ३४ ॥

देहे मृतेऽपि वुद्धिश्चेच्छास्त्रादस्ति तथासति ।
वुद्धेरन्याश्चिदाभासः प्रवेशंश्रुतिषु श्रुतः ॥ ३५ ॥

भाषार्थ-अव प्रतिवंदीसे छूटनेकी शंका करते हैं कि देहके म... अर्थात् देहसे भिन्न वुद्धि इस शास्त्रसे सिद्ध है कि वह आ... हुआ इस श्रुतिके वलसे देहसे भिन्न वुद्धिको मानते हो तो वुद्धिमें... प्रवेशकी वोधक श्रुतियोंमें सुना है ॥ ३५ ॥

धीयुक्तस्य प्रवेशश्चेन्नैतरेये धियः पृथक् ॥
आत्मा प्रवेशं संकल्प्य प्रविष्ट इति गीयते ॥ ३६ ॥

भाषार्थ-अव यह शंका करते हैं कि वुद्धिसे युक्तका ही प्रवेश... सो ठीक नहीं कि ऐतरेय श्रुतिमें यह कहा है कि वुद्धिसे अतिरिक्त... संकल्प करके प्रविष्ट हुआ ॥ ३६ ॥

कथं न्विदं साक्षदेहं मद्दते स्यादितीरणात् ॥
विदार्य मूर्धसीमानं प्रविष्टः संसरत्ययम् ॥ ३७ ॥

भाषार्थ-अव उस श्रुतिके ही अर्थको पढते हैं कि इंद्रिय... यह जडका समूह मेरे विना कैसे होगा यह विचार कर यह... प्रविष्ट होकर संसारको प्राप्त होता है अर्थात जाग्रत् आदि... भोगता है ॥ ३७ ॥

कथं प्रविष्टोऽसंगश्चेत्सृष्टिर्वाऽस्य कथं वद ॥
मायिकत्वं तयोस्तुल्यं विनाशश्च समस्तयोः ॥ ३८ ॥

भाषार्थ-अव असंग आत्माके प्रवेशमें शंका करते हैं कि क... असंग आत्माका प्रवेश कैसे हो सकता है तो इस आत्माको सृष्टि... यह तुम कहो अर्थात् यह शंका तुम्हारी सृष्टिमेंभी तुल्य है-क... सृष्टिका कर्ता मायिक है तो प्रवेशका कर्ताभी मायिक है अर्थात् दो... मायिक हैं और उनका विनाश तुल्य है अर्थात् दोनोंका नाश होता...

समुत्थायैष भूतेभ्यस्तान्येवानुविनश्यति ॥
विस्पष्टमिति मैत्रेय्यै याज्ञवल्क्य उवाच हि ॥ ३९ ॥

ार्थ–अब प्रज्ञानघन इस श्रुतिके अर्थको पढते हैं कि यह प्रज्ञानघन आत्मा- इंद्रिय आदि पंच भूतोंके कार्यरूप निमित्तोंसे अर्थात् उपाधियोंकी महि- ली प्रकार उठकर अर्थात् मैं जीव हूं इस अभिमानको प्राप्त होकर और ह आदिकोंके नाश होते नष्ट होता है अर्थात् जीव अभिमानको त्याग देता है ार सोपाधिकका विनाश याज्ञवल्क्यने मैत्रेयीके प्रति स्पष्ट कहा है-भावार्थ- कि, यह आत्मा भूतोंकी महिमासे जीवभावको प्राप्त होकर और उनके नेके समय नाशको प्राप्त होता है यह याज्ञवल्क्यने मैत्रेयीके प्रति स्पष्ट ॥ ३९ ॥

अविनाश्ययमात्मेति कूटस्थः प्रविवेचितः ॥
मात्रासंसर्ग इत्येवमसंगत्वस्य कीर्तनात् ॥ ४० ॥

ार्थ–यह आत्मा अविनाशी अनुच्छित्ति ( नाशका अभाव ) धर्मवान् है इस जीवसे भिन्न कूटस्थ दिखाया और मात्रा ( देह आदि विषय ) ओंका संसर्ग ) इस आत्माको नहीं होता है इस श्रुतिमें जीवको असंग कहा है ॥ ४० ॥

जीवापेतं वाव किल शरीरं म्रियते न सः ॥
इत्यत्र न विमोक्षोर्थः किंतु लोकांतरे गतिः ॥ ४१ ॥

ार्थ–कदाचित कहो कि जीवसे रहित यह शरीर मरता है और निश्चय है ोव नहीं मरता इस श्रुतिसे औपाधिकजीवकोभी अविनाशी कहा है सो ठीक ;, वह श्रुति अन्य देहकी प्राप्तिके विषयमें है सर्वथा नाशके अभावको बोधन रती इससे जीवसे रहित शरीरका मरण है जीवका नहीं यहां विमोक्ष त नाशका न होना ) अर्थ नहीं है किंतु लोकांतरमें गति अर्थात् जीवकी अर्थ है ॥ ४१ ॥

नाहं ब्रह्मेति बुध्येत स विनाशीति चेन्न तत् ॥
सामानाधिकरण्यस्य बाधायामपि संभवात् ॥ ४२ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि जीवको अविनाशी माननेमें-मैं ब्रह्म हूं यह अविनाशी संग एकताका ज्ञान न घट सकेगा कि वह जीव विनाशी है तो उसको ास्मि यह बोध न होगा सो ठीक नहीं क्योंकि सामानाधिकरण्य ( एक-

प्रज्ञानघन एवैतेभ्यो भूतेभ्य समुत्थाय तान्येवानुविनश्यति न प्रेत्य संज्ञास्ति। २ अविनाशी ात्मा अनुच्छित्तिधर्मा। ३ मात्रा संसर्गस्त्वस्य भवति। ४ जीवापेतं वाव किल इदं म्रियते ो म्रियते।

ताका ज्ञान ) बाधमेंभी हो सकता है अर्थात् जीवभावके बाद
हो सकता है इससे विनाशी और अविनाशीकी एकता
नहीं है ॥ ४२ ॥

**योऽयं स्थाणुः पुमानेष पुंधिया स्थाणुधीरिव ।**
**ब्रह्मास्मीति धिया शेषाप्यहंबुद्धिर्निवर्त्यते ॥**

भापार्थ–अब बाधमें सामानाधिकरण्य करके वाक्यार्थज्ञान
कारोंने जो दृष्टांतपूर्वक कहा है उसको उदाहरणपूर्वक दिखाते
स्थाणु है वह पुरुष है इस वाक्यमें जैसे पुरुषबुद्धिसे स्थाणुबुद्धि
इसी प्रकार अहंब्रह्मास्मि इस बोधसे अहं बुद्धि ( कर्ता भोक्ता
हो जाती है ॥ ४३ ॥

**नैष्कर्म्यसिद्धावप्येवमाचार्यैः स्पष्टमीरितम् ॥**
**सामानाधिकरण्यस्य बाधार्थत्वमतोऽस्तु तत् ॥**

भापार्थ–इस प्रकार वार्तिककार आचार्योंने नैष्कर्म्य सिद्धि
कि सामानाधिकरण्य बाधके लिये है इसी कारणसे ब्रह्मात्म
बाधके लिये सामानाधिकरण्य रहो ॥ ४४ ॥

**सर्वं ब्रह्मेति जगता सामानाधिकरण्यवत् ॥**
**अहं ब्रह्मेति जीवेन सामानाधिकृतिर्भवेत् ॥**

भापार्थ–कदाचित् कहो कि श्रुतिमें बाधके विषै सामानाधि
देखा सो ठीक नहीं कि सर्वं ह्येतद्ब्रह्म ( यह सब ब्रह्म है ) इस
त्के संग सामानाधिकरण्य है ऐसे ही अहं ब्रह्म ( मैं ब्रह्म हूं )
सामानाधिकरण्य हो जायगा ॥ ४५ ॥

**सामानाधिकरण्यस्य बाधार्थत्वं निराकृतम् ॥**
**प्रयत्नतो विवरणे कूटस्थस्य विवक्षया ॥ ४६ ॥**

भापार्थ–कदाचित् कहो कि विवरणाचार्योंने बाधा सामानाधि
कैसे किया है सोभी ठीक है कि उन्होंने अहं शब्दसे कूटस्थ
नाधिकरण्य बाधके लिये है इसका निराकरण प्रयत्नसे
किया है ॥ ४६ ॥

शोधितस्त्वंपदार्थो यः कूटस्थो ब्रह्मरूपताम् ॥
तस्य वक्तुं विवरणे तथोक्तमितरत्र च ॥ ४७ ॥

पार्थ–अब कूटस्थकी विवक्षासे इस पूर्वोक्तका वर्णन करते हैं कि शोधित (बुद्धि आदिसे पृथक् किया जो त्वंपदका लक्ष्य अर्थ कूटस्थ है उसको ब्रह्म-सत्य आदिरूप ) कहनेके लिये विवरण आदि और अन्य ग्रंथोंमें बाधा सामाना-ण्यके निषेध पूर्वक मुख्य सामानाधिकरण्य कहा है अर्थात् त्वंपदके लक्ष्य और ब्रह्मका सामाधिकरण्य सिद्ध किया है ॥ ४७ ॥

देहेंद्रियादियुक्तस्य जीवाभासभ्रमस्य वा ॥
अधिष्ठानचितिः सैषा कूटस्थात्र विवक्षिता ॥ ४८ ॥

पार्थ–अब कूटस्थ और ब्रह्मकी एकताकी संभावनाके लिये कूटस्थ शब्दके कहते हैं कि देह इंद्रिय मन आदिसे युक्त जो आभासरूप जीव उस भ्रमका न जो चिति ( चेतन ) है वह इस वेदांतशास्त्रमें कूटस्थपदसे विवक्षित ( कहने ) है ॥ ४८ ॥

जगद्भ्रमस्य सर्वस्य यदधिष्ठानमीरितम् ॥
त्रय्यंतेषु तदत्र स्याद्ब्रह्मशब्दविवक्षितम् ॥ ४९ ॥

ार्थ–अब ब्रह्म शब्दके अर्थको कहते हैं कि संपूर्ण जगत्‌रूप जो भ्रम उसका धष्ठान कहा है वह यहां वेदांतोंमें ब्रह्मशब्दसे विवक्षित है अर्थात् उसको ब्रह्म ॥ ४९ ॥

एतस्मिन्नेव चैतन्ये जगदारोप्यते यदा ॥
तदा तदेकदेशस्य जीवाभासस्य का कथा ॥ ५० ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि जीव भ्रमका अधिष्ठान कूटस्थ नहीं हो सकता जीव आरोपित नहीं है सो ठीक नहीं कि जब इसी चैतन्यमें जगत्का आरोप जगत्का एकदेश जो जीवाभास उसकी क्या कथा है अर्थात् उसका आरोप हो सकता है और इससे जीव जगत्का एकदेश हो सकता है कि इस जीवरूपसे प्रविष्ट होकर नामरूप किये ॥ ५० ॥

जगत्तदेकदेशाख्यसमारोप्यस्य भेदतः ॥
तत्त्वंपदार्थौ भिन्नौ स्तो वस्तुतस्त्वेकता चितेः ॥ ५१ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि जगत्का अधिष्ठान चैतन्य एक है तो अर्थका भेद नहीं होगा तो तत त्वंपदके अर्थ भिन्न २ हैं यहां पुनः ठीक नहीं कि आरोप करने योग्य जो जगत् और जगत्का एकदेश भेदसे तत् त्वंपदोंके अर्थ भिन्न २ हैं और वस्तुतः ( सिद्धांतसे ) दोनों की एकता है अर्थात् उपाधिसे भेद है स्वतः नहीं है ॥ ५१ ॥

कर्तृत्वादीन्बुद्धिधर्मान् स्फूर्त्याख्यां चात्मरूपतां
दधद्विभाति पुरत आभासोऽतो भ्रमो भवेत् ॥ ५२ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि चिदाभासमें शुक्ति रजत आदिके और आरोप्य ( भ्रमके योग्य ) दोनों धर्म नहीं देखते इससे आरोप है सो ठीक नहीं कि कर्तृत्व आदि जो बुद्धिके धर्म हैं और आत्माका धर्म है उन दोनोंको धारण करता हुआ चिदाभास दीखता है इससे आभास भ्रम होता है अर्थात् बुद्धिरूप उपाधिमें चैतन्यको धारण करनेसे भ्रमरूप हो सकता है ॥ ५२ ॥

का बुद्धिः कोऽयमाभासः को वात्माऽत्र जगत्कथं
इत्यनिर्णयतो मोहः सोऽयं संसार इष्यते ॥ ५३ ॥

भापार्थ—अब बुद्धि आदिकोंके स्वरूपका जो अज्ञान उसको भ्रम कहते हैं कि बुद्धि कौन है और यह आभास कौन है इसमें आत्मा कैसे हुआ इस प्रकार निर्णयको न करते हुये मनुष्यको जो मोह है उसे संसार कहते हैं ॥ ५३ ॥

बुद्ध्यादीनां स्वरूपं यो विविनक्ति स तत्त्ववित्
स एव मुक्त इत्येवं वेदांतेषु विनिश्चयः ॥ ५४ ॥

भापार्थ—बुद्धि आदिके स्वरूपका जो विवेचन करता है अर्थात् जानता है वही तत्त्ववेत्ता है और वही मुक्त है यह वेदांतोंमें निश्चय है अर्थात् स्वरूपका विवेक ही पूर्वोक्त भ्रमका निवर्तक है और वह विवेकी ही ज्ञानी है

एवं च सति बंधः स्यात्कस्येत्यादिकुतर्कजाः ॥
विडंबना दृढं खंड्याः खंडनोक्तिप्रकारतः ॥ ५५ ॥

भापार्थ—जब बंध और मोक्षका इस पूर्वोक्त प्रकारसे अविवेक विवेकवादमें किसको बंध और किसको मोक्ष होगा इत्यादि कुतर्कजन्य विडंबना हैं वे खंडनमें कहेहुए प्रकारसे भली प्रकार खण्डन करने योग्य हैं

वृत्तेः साक्षितया वृत्तिप्रागभावस्य च स्थितः ॥
बुभुत्सायां तथाऽज्ञोऽस्मीत्याभासाज्ञानवस्तुनः ॥ ५६ ॥

भावार्थ–इस प्रकार श्रुति और युक्तियोंसे बुद्धि आदिसे पृथक् कूटस्थको दिखा- पूर्वोक्त कूटस्थके विवेकको कहतेहैं कि काम आदि वृत्तियोंकी उत्पत्तिके और वृत्तियोंसे पूर्व वृत्तियोंके प्रागभावके समयमें और बोधकी इच्छाके और बोधसे पूर्व मैं अज्ञ हूं–इस प्रकार अनुभूयमान अज्ञानके समयमें एक शिव ( कूटस्थ ) ही टिकताहै ॥ ५६ ॥

असत्यालंबनत्वेन सत्यः सर्वजडस्य तु ॥
साधकत्वेन चिद्रूपः सदा प्रेमास्पदत्वतः ॥ ५७ ॥

भावार्थ–जो मिथ्याभूत जगत्का आलंबन ( अधिष्ठान ) है और जो सत्यरूप संपूर्ण जड पदार्थोंका प्रकाशक सदा प्रेमका आस्पद होनेसे आनंदरूप वह ॥ ५७ ॥

आनंदरूपः सर्वार्थसाधकत्वेन हेतुना ॥
सर्वसंबंधवत्त्वेन संपूर्णः शिवसंज्ञितः ॥ ५८ ॥

भावार्थ–जो आनंदरूप संपूर्ण पदार्थोंका प्रकाशरूप होनेसे और संपूर्ण पदा- संबंधी होनेसे संपूर्णरूप शिव है और यहां यह अनुमान है कि विवादका- शिव, वृत्ति आदिसे भिन्न है वृत्ति आदिका साक्षी होनेसे जो वृत्ति आदि- नहीं वह वृत्ति आदिका साक्षीभी नहीं जैसे वृत्ति आदि विवादका स्थान सत्य होने योग्य है मिथ्याका अधिष्ठान होनेसे असत्य रजतका अधिष्ठान समान विवादका स्थान शिव, चिद्रूप है जडमात्रका आभासक होनेसे जो नहीं होता वह जडका प्रकाशकभी नहीं होता जैसे घट आदि–विवादका शिव, परमानंद रूप है, श्रेष्ठ प्रेमका आश्रय होनेसे जो परमानंद नहीं-वह प्रेमका आस्पद नहीं जैसे घट आदि विवादका स्थान शिव, परिपूर्ण है–सबका होनेसे, आकाशके समान–सबका संबंधी, संपूर्ण अर्थोंके प्रकाश करनेसे विवादका स्थान शिव सबका संबंधी है सबका प्रकाशक होनेसे जो सबका नहीं होता वह सबका प्रकाशकभी नहीं होता जैसे दीप आदि ॥ ५८ ॥

इति शैवपुराणेषु कूटस्थः प्रविवेचितः ॥
जीवेशत्वादिरहितः केवलः स्वप्रभः शिवः ॥ ५९ ॥

भापार्थ-अब पूर्वोक्त पुराणवाक्यके तात्पर्यको कहतेहैं कि इस आदि शैवपुराणोंमें जीव, ईश्वर, आदिकी कल्पनासे रहित केवल प्रकाश, चैतन्यरूप, शिवरूप जो कूटस्थ है उसका विवेचन किया

**मायाभासेन जीवेशौ करोतीति श्रुतत्वतः ॥**
**मायिकावेव जीवेशौ स्वच्छौ तौ काचकुंभवत् ।**

भापार्थ-अब जीव ईशसे भिन्न कूटस्थको दिखाते हैं-कि, माया और ईश्वरको करतीहै इस श्रुतिसे जीव और ईश मायिक हैं अविद्याके अधीन वे दोनों चिदाभास मायिक हैं कदाचित् कहो कि नेसे वे देह आदिसे विलक्षण न होंगे-सो ठीक नहीं क्योंकि वे दोनों स्वच्छ हैं अर्थात् जैसे काचका कुंभ पार्थिव होनेपरभी है इसी प्रकार मायिकभी जीव ईश्वर देह आदिसे स्वच्छ हैं ॥ ६१

**अन्नजन्यं मनो देहात्स्वच्छं यद्वत्तथैव तौ ॥**
**मायिकावपि सर्वस्मादन्यस्मात्स्वच्छतां गतौ ॥**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि घट और काचके कुंभके हेतु जो २ मिट्टी ) हैं उनके भेदसे उनकी विलक्षणता उचित है जगत् भेदका हेतु जो माया है वह एक है इससे जीव ईश्वर जगतसे विलक्षण हैं सो ठीक नहीं क्योंकि जैसे अन्नसे पैदा हुवा मन अन्नसे पैदा है तैसे ही जीव और ईश मायिक होनेपरभी अन्य सबसे स्वच्छ हैं

**चिद्रूपत्वं च संभाव्यं चित्त्वेनैव प्रकाशनात् ॥**
**सर्वकल्पनशक्तायां मायाया दुष्करं न हि ॥ ६२**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि काच आदिके समान स्वच्छ वो चेतन कैसे हो सकते हैं सो ठीक नहीं क्योंकि चिद्रूपसे प्रकाश ईशको चिद्रूप होनेकी संभावना हो सकती है, कदाचित् कहो कि चिद्रूप नहीं हो सक्ते सो ठीक नहीं क्योंकि संपूर्ण कल्पना कौन वस्तु दुष्कर है अर्थात् मायामें सब वस्तु बन सक्ती हैं ॥ ६२

**अस्मन्निद्राऽपि जीवेशौ चेतनौ स्वप्नगौ सृजेत् ।**
**महामाया सृजत्येतावित्याश्चर्यं किमत्र ते ॥**

भापार्थ-अब कैमुतिकन्यायसे पूर्वोक्त अर्थको दृढ करते हैं-कि स्वप्नके चेतन जीव ईशको रच लेती है तो महामाया, जीव ईशको आपको क्या आश्चर्य है ॥ ६३ ॥

सर्वज्ञत्वादिकं चेशे कल्पयित्वा प्रदर्शयेत् ॥
धर्मिणं कल्पयेद्याऽस्याः को भारो धर्मकल्पने ॥ ६४ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि ईश्वरको मायिक मानोगे तो जीवके समान अस- जायगा सो ठीक नहीं क्योंकि वह माया ईश्वरमें सर्वज्ञत्व आदिकोभी कल्पना देखाती है–क्योंकि जिसने धर्मी ( ईश्वर ) की कल्पना की उसको धर्मकी करनेमें कौन भार है अर्थात् सर्वज्ञत्वरूप धर्मकीभी कल्पना माया कर है ॥ ६४ ॥

कूटस्थेऽप्यतिशंका स्यादिति चेन्साऽतिशंक्यताम् ॥
कूटस्थमायिकत्वे तु प्रमाणं न हि विद्यते ॥ ६५ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि यह अतिप्रसंग ( शंका ) कूटस्थमेंभी हो सकती है कूटस्थभी मायिक हो जायगा–सो ठीक नहीं कि कूटस्थमें शंका मत करो कूटस्थभी मायिक है इसमें कोई प्रमाण नहीं है ॥ ६५ ॥

वस्तुत्वं घोषयंत्यस्य वेदांताः सकला अपि ॥
सपत्नरूपं वस्त्वन्यन्न सहंतेऽत्र किंचन ॥ ६६ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि कूटस्थके वास्तवरूपमेंभी कोई प्रमाण नहीं मिलता नहीं कि संपूर्ण वेदांत इस कूटस्थको वस्तु कहते हैं और कूटस्थके पार- होनेमें जो तर्क आदि सपत्न ( शत्रु ) हैं उनको किंचित् भी विद्वान् मनुष्य हते ॥ ६६ ॥

श्रुत्यर्थं विशदीकुर्मो न तर्काद्वच्मि किंचन ॥
तेन तार्किकशंकानामत्र कोऽवसरो वद ॥ ६७ ॥

ार्थ–कदाचित् कहो कि जीव ईशके अवास्तव वास्तवमें श्रुतियोंको पढते तो कहते ही नहीं सो ठीक नहीं कि हम श्रुतिके अर्थको विशद करते हैं तर्कसे भी नहीं कहते तिससे तार्किकोंकी शंकाका यहां कौन अवसर है अर्थात् ॥ ६७ ॥

तस्मात्कुतर्कं संत्यज्य मुमुक्षुः श्रुतिमाश्रयेत् ॥
श्रुतौ तु माया जीवेशौ करोतीति प्रदर्शितम् ॥ ६८ ॥

ार्थ–तिससे मुमुक्षुपुरुष कुतर्कको त्यागकर श्रुतिका आश्रय ले और श्रुतिमें दिखाया ही है कि माया जीव और ईशको करती है ॥ ६८ ॥

ईक्षणादिप्रवेशांता सृष्टिरीशकृता भवेत् ॥
जाग्रदादिविमोक्षांतः संसारो जीवकर्तृकः ॥

भाषार्थ-ईक्षण आदि और प्रवेशपर्यंत सृष्टि तो ईश्वरकी की मोक्षपर्यंत संसार जीवका किया है ॥ ६९ ॥

असंग एव कूटस्थः सर्वदा नास्य कश्चन ॥
भवत्यतिशयस्तेन मनस्येवं विचार्यताम् ॥ ७०

भाषार्थ-कूटस्थकी असंगता और मरण जन्म आदिरूप वर्णन कर चुके इससे मुमुक्षु सदैव अपने मनमें यह विचारे कि है और इस कूटस्थको किंचन ( कोई ) भी व्यवहारका अति आदि ) नहीं है ॥ ७० ॥

न निरोधो न चोत्पत्तिर्न बद्धो न च साधकः ॥
न मुमुक्षुर्न वै मुक्त इत्येषा परमार्थता ॥ ७१ ॥

भाषार्थ-अब कूटस्थमें जन्म आदिका अतिशय नहीं इसमें श्रुति हैं कि न निरोध ( नाश ) है न उत्पत्ति है न कोई बद्ध ( बंधा हुआ ) साधक है और न कोई मुमुक्षु है और न कोई मुक्त है यही पर सिद्धांत है ॥ ७१ ॥

अवाङ्मनसगम्यं तं श्रुतिर्बोधयितुं सदा ॥
जीवमीशं जगद्वापि समाश्रित्य प्रबोधयेत् ॥ ७२

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि जहां तहां श्रुतियोंमें जीव ईश्वरका लिये किया है सो ठीक नहीं कि जीव ईश वा जगत्का आश्रय और मनसे अगम्य कूटस्थके बोधनार्थ मुमुक्षुको बोधन करती है ॥

यया यया भवेत्पुंसां व्युत्पत्तिः प्रत्यगात्मनि ॥
सा सैव प्रक्रियेह स्यात् साध्वीत्याचार्यभाषितम् ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि यदि एक ही तत्त्व श्रुतियोंमें श्रुतियोंमें विगान ( फरक ) क्या दीखता है सो ठीक नहीं कि किंतु उसके बोधनकी रीतियोंमें भेद है और वहभी बोधनके योग्य विषमताके अनुसार होता है यह सुरेश्वराचार्योंने कहा है कि जिस को प्रत्यगात्माका ज्ञान हो वही २ प्रक्रिया यहां श्रेष्ठ हैं यह आचार्यों

श्रुतितात्पर्यमखिलमबुद्ध्वा भ्राम्यते जडः ॥
विवेकी त्वखिलं बुद्ध्वा तिष्ठत्यानंदवारिधौ ॥ ७४ ॥

भावार्थ–कदाचित् कहो कि श्रुति एकरूप है तो उसके वक्ता क्यों विवाद करते हैं? तो ठीक नहीं कि श्रुतिके संपूर्ण तात्पर्यको न जानकर जड मनुष्य भ्रमको प्राप्त होता है और विवेकी तो श्रुतिके संपूर्ण तात्पर्यको जानकर आनंदके समुद्रमें स्थित है ॥ ७४ ॥

मायामेघो जगन्नीरं वर्षत्वेष यथा तथा ॥
चिदाकाशस्य नो हानिर्न वा लाभ इति स्थितिः ॥ ७५ ॥

भावार्थ–अब विवेकीके निश्चयको कहते हैं कि यह मायारूप मेघ चिदाकाशके ऊपर जगद्रूप जलकी वर्षा जैसे तैसे करो न इससे हमें कुछ लाभ है और न हानि है यह सिद्धांत है ॥ ७५ ॥

इमं कूटस्थदीपं योऽनुसंधत्ते निरंतरम् ॥
स्वयं कूटस्थरूपेण दीप्यतेऽसौ निरंतरम् ॥ ७६ ॥

भावार्थ–अब ग्रंथके अभ्यासका फल कहते हैं कि इस कूटस्थदीपका जो मुमुक्षु अनुसंधान करता है वह स्वयं कूटस्थरूपसे सदैव प्रकाशित होता है ॥ ७६ ॥

इति श्रीविद्यारण्यकृतपंचदश्याः पं० मिहिरचंद्रकृतभाषाविवृतौ कूटस्थदीपप्रकरणम् ॥ ८ ॥

इति कूटस्थदीपप्रकरणम् ८.



# अथ ध्यानदीपप्रकरणम् ९.



संवादिभ्रमवद्ब्रह्मतत्त्वोपास्त्याऽपि मुच्यते॥
उत्तरे तापनीयेऽतः श्रुतोपास्तिरनेकधा॥१॥

भाषार्थ–इस वेदांतशास्त्रमें नित्य अनित्य वस्तुके विवेक आदि युक्त और श्रवण, मनन, निदिध्यासन, शील मुमुक्षुको तत् त्वंपदके नाके द्वारा महावाक्योंके अर्थज्ञानसे मोक्ष होता है–यह प्रतिपादन है उसमें उपनिषदोंके सुननेसेभी जिसको बुद्धिकी मंदता आदि से क्योंके अर्थका अपरोक्षज्ञान न हुआ हो उसकोभी महावाक्योंकी उपासनाओंके दिखानेका अभिलाषी आचार्य–प्रथम दृष्टांत सहित ब्रह्मतत्त्वकी उपासनासेभी मुक्ति होती है कि संवादीके भ्रमके समान उपासनासेभी मुक्ति होती है इसीसे उत्तरतापनीयमें अनेक प्रकारकी उपासना सुनी है अर्थात् वर्णन की है ॥ १ ॥

मणिप्रदीपप्रभयोर्मणिबुद्ध्याऽभिधावतोः॥
मिथ्याज्ञानाविशेषेऽपि विशेषोऽर्थक्रियां प्रति॥२॥

भाषार्थ–अब संवादी भ्रमको ही दिखाते हैं कि मणि और दीपककी हैं उनको मणि समझ कर दौडते हुये जो दो मनुष्य हैं उन दोनोंके कोई विशेष नहीं है अर्थात् दोनोंको भ्रम है तथापि अर्थक्रियामें विशेष मणिकी प्रभामें मणिकी बुद्धिसे तो मणि मिलती है और दीपककी लाभ नहीं होता ॥ २ ॥

दीपोऽपवरकस्यांतर्वर्तते तत्प्रभा बहिः॥
दृश्यते द्वार्यथान्यत्र तद्वद्दृष्टा मणेः प्रभा॥३॥

भाषार्थ–अब वार्तिकका व्याख्यान करते हैं कि किसी मंदिरमें (अपवरक दनकर्ता) के मध्यमें दीपक वर्तता है और दीपककी प्रभा बाहिर द्वारमें वर्तुल ( गोल ) दीखती है और तैसे ही दूसरे मंदिरमें अपवरकके मध्यमें ( मणि ) की प्रभा बाहिर द्वारदेशमें दीपककी प्रभाके समान गोल नहीं दीखती है किंतु अन्यथा दीखती है ॥ ३ ॥

**दूरे प्रभाद्वयं दृष्ट्वा मणिबुद्ध्याऽभिधावतोः ॥**
**प्रभायां मणिबुद्धिस्तु मिथ्याज्ञानं द्वयोरपि ॥ ४ ॥**

र्थ–दूसरे इन दोनों प्रभाओंको देखकर दौडते हुये जो दो मनुष्य हैं उन जो प्रभाओंमें मणिबुद्धि है वह दोनोंका मिथ्याज्ञान है अर्थात् दोनों ॥ ४ ॥

**न लभ्यते मणिर्दीपप्रभां प्रत्यभिधावता ॥**
**प्रभायां धावताऽवश्यं लभ्येतैव मणिर्मणेः ॥ ५ ॥**

र्थ–तथापि दीपककी प्रभाके प्रति दौडते हुये मनुष्यको मणिका लाभ है और मणिकी प्रभामें दौडते हुये मनुष्यको तो मणिका लाभ अवश्य ॥ ५ ॥

**दीपप्रभामणिभ्रांतिर्विसंवादिभ्रमः स्मृतः ॥**
**मणिप्रभामणिभ्रांतिः संवादिभ्रम उच्यते ॥ ६ ॥**

र्थ–कदाचित् कहो कि यह वार्तिकका अर्थ रहो प्रकरणमें क्या आया सो कि दीपककी प्रभामें जो मणिकी भ्रांति है वह विसंवादीभ्रम कहा है गकी प्रभामें जो मणिकी भ्रांति है वह संवादी भ्रम कहाता है ॥ ६ ॥

**वाष्पं धूमतया बुद्ध्वा तत्रांगारानुमानतः ॥**
**वह्निर्यदृच्छया लब्धः स संवादिभ्रमो मतः ॥ ७ ॥**

र्थ–इस प्रत्यक्षके विषयमें संवादी भ्रमको दिखाकर अनुमानमेंभी दिखाते सी देशमें टिके वाष्प (भाफ) को धूम जानकर वहां यह अनुमान कोई यह देश अग्निमान् है, धूम होनेसे, महानसके समान–और उस देशमें गये यदि दैवगतिसे अग्नि मिलजाय तो वाष्पमें जो उसका धूमज्ञान है वह संवा-माना है ॥ ७ ॥

**गोदावर्युदकं गंगोदकं मत्वा विशुद्धये ॥**
**संप्रोक्ष्य शुद्धिमाप्नोति स संवादिभ्रमो मतः ॥ ८ ॥**

र्थ–अब वेदमें संवादीभ्रमको कहते हैं कि गोदावरीके जलको गंगाजल मानकर द्धिके लिये अपने देहपर छिडककर मनुष्य शुद्धिको प्राप्त होता है वहभी मम माना है अर्थात् गोदावरीका जलभी वेदमें शुद्धिका हेतु प्रसिद्ध है इससे रोक्षणसेभी शुद्धि है तथापि गोदावरीके जलमें जो गंगाजलकी बुद्धि है वह है ॥ ८ ॥

ज्वरेणाप्तः सन्निपातं भ्रांत्या नारायणं स्मरन्।
मृतः स्वर्गमवाप्नोति स संवादिभ्रमो मतः॥

भाषार्थ-अन्यभी संवादीभ्रमके उदाहरण देते हैं कि ज्वरसे सं... मनुष्य यह नारायणका स्मरण मेरे स्वर्गका साधन है इस ज्ञानके... पैदा हुये भ्रमके वश अन्य सावधान पुरुषके समान नारायणका... मरकर स्वर्गको प्राप्त होता है वह संवादी भ्रम कहाता है-क्योंकि... कियाभी हरि पापोंको हरता है-और पापी अजामिलभी पुत्रके नाम... रण करके मुक्तिको प्राप्त हुआ इत्यादि पुराणके वचनोंसे नारायणके... समझना भ्रम है ॥ ९ ॥

प्रत्यक्षस्यानुमानस्य तथा शास्त्रस्य गोचरे॥
उक्तन्यायेन संवादिभ्रमाः संति हि कोटिशः॥

भाषार्थ-इस प्रकार प्रत्यक्ष अनुमान और शास्त्रके विषयमें पूर्वोक्त... संवादी भ्रम हैं अर्थात् कार्यकारी भ्रम हैं ॥ १० ॥

अन्यथा मृत्तिकादारुशिलाः स्युर्देवताः कथम्॥
अग्नित्वादिधियोपास्याः कथं वा योषिदादयः॥

भाषार्थ-अब विपक्ष ( न मानना ) में बाधकको कह कर पूर्वोक्त... हैं कि अन्यथा ( संवादी भ्रमको न मानोंगे तो ) फल सिद्धिके... शिला, ये देवता मानकर पूजनके योग्य किस प्रकार होते क्योंकि... नहीं हैं और योषित ( स्त्री ) आदिभी अग्नि आदिकी बुद्धिसे उपास्य... होते अर्थात् नहीं होते-जैसे कि पंचाग्निविद्यामें जो यह कहा है कि... गोतमाग्नि हैं और पृथिवी मेघ और यह स्वर्गलोक ये सब गोतमाग्नि हैं... इनकी अग्नि समझ कर जो उपासना करना है उससे ब्रह्मलोक... आदि पदसे ( मनको ब्रह्मरूपसे उपासना करै ) इसका ग्रहण और... नाम है इसका ग्रहण समझना-अर्थात् भ्रमके न माननेमें ये सब... भावार्थ यह है कि उक्त भ्रम न मानोगे तो मिट्टी काठ शिला देवता... स्त्री आदिकोंकी अग्नि आदिकी बुद्धिसे उपासना कैसे होगी इनको... मानना आवश्यक है ॥ ११ ॥

---

१ हरिर्हरति पापानि दुष्टचित्तैरपि स्मृतः-आक्रुश्य पुत्रमघवान्यदजामिल... माण इयाय मुक्तिम् । २ योषा वाव गोतमाग्निः पुरुषो वाव गोतमाग्निः ... पर्जन्यो वाव गोतमाग्निरसौ वाव द्युलोको गोतमाग्निः । ३ मनो ब्रह्मेत्युपासीत...

अयथावस्तुविज्ञानात्फलं लभ्यत ईप्सितम् ॥
काकतालीयतः सोऽयं संवादिभ्रम उच्यते ॥ १२ ॥

ार्थ—अब अनेक ग्रंथोंमें वर्णन किये संवादीभ्रमको संक्षेपसे दिखाते हैं कि यथार्थ वस्तु ( विपरीत ) के ज्ञानसे काकतालीयन्याय ( दैवगति ) से वां- फलकी प्राप्ति हो जाय वह यह संवादी भ्रम माना है और काकके आते ही फलके पडनेसे जो अकस्मात् काकका मरण उसे काकतालीय कहते हैं॥ १२॥

स्वयंभ्रमोऽपि संवादी यथा सम्यक्फलप्रदः ॥
ब्रह्मतत्त्वोपासनाऽपि तथा मुक्तिफलप्रदा ॥ १३ ॥

ार्थ—कदाचित् कहो कि अयथार्थ वस्तु विषयक ब्रह्मकी उपासनासे मुक्ति न ो ठीक नहीं कि जैसे स्वयं भ्रमरूपभी संवादी भ्रम सम्यक् फलका दाता है कार ब्रह्मतत्त्वकी उपासनाभी मुक्तिरूप फलकी दाता है॥ १३ ॥

वेदांतेभ्यो ब्रह्मतत्त्वमखंडैकरसात्मकम् ॥
परोक्षमवगम्यैतदहमस्मीत्युपासते ॥ १४ ॥

ार्थ—कदाचित् कहो कि ब्रह्मतत्त्वको जानकर उपासना करते हो वा बिना ानकर तो नहीं कह सकते क्योंकि मोक्षके हेतु ज्ञानके होतसते उपासनाही ो जायगी और दूसरा पक्ष इससे नहीं घट सकता कि उपासनाके विषयके ना उपासना किसकी होगी—सो ठीक नहीं कि वेदांतोंसे अखंड एक रसरूप को परोक्ष जानकर अहंब्रह्मास्मि ( मैं ब्रह्म हूं ) ऐसी उपासना की जाती है ब्रह्म आत्माकी एकताका जो अपरोक्ष ज्ञान है वह वेदांतोंसे नहीं होता इससे ा व्यर्थ नहीं है और शास्त्रके द्वारा परोक्ष जाना जो ब्रह्म है वह उपासनाका है ॥ १४ ॥

प्रत्यग्व्यक्तिमनुल्लिख्य शास्त्राद्विष्ण्वादिमूर्तिवत् ॥
अस्ति ब्रह्मेतिसामान्यज्ञानमत्र परोक्षधीः ॥ १५ ॥

ार्थ—अब उपासनाके योग्य ब्रह्मतत्त्वके परोक्षज्ञानका स्वरूप वर्णन करते हैं ां बुद्धि आदिके साक्षी आनंदरूप आत्माकी प्रत्यक् व्यक्तिका उल्लेख ( नाम ) ऐसा जो सत्यज्ञान आदि शास्त्रके वाक्योंसे पैदा हुआ ( ब्रह्म है ) यह ज्ञान मान्य ज्ञान इस उपासनामें इस प्रकार परोक्षज्ञान कहा है जैसे विष्णु आदिकी प्रतिपादक शास्त्रसे विष्णुका परोक्षज्ञान होता है ॥ १५ ॥

चतुर्भुजाद्यवगतावपि मूर्तिमनुल्लिखन् ॥
अक्षैः परोक्षज्ञान्येव न तदा विष्णुमीक्षते ॥ १६ ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि शास्त्रसे विष्णु आदिकी चतुर्भुज मूर्ति होनेसे उसका ज्ञान परोक्ष कैसे हो सकता है सो ठीक नहीं कि चतुर्भुज होनेपरभी मूर्तिको नेत्रोंसे विषय नहीं करता हुआ पुरुष उस मूर्तिको देखता इससे परोक्षज्ञानी ही है ॥ १६ ॥

परोक्षत्वापराधेन भवेन्नातत्त्ववेदनम् ॥
प्रमाणेनैव शास्त्रेण सत्त्वमूर्तेर्विभासनात् ॥ १७ ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि विष्णु आदिके परोक्ष ज्ञानमें तत्त्वज्ञानका अभाव होनेसे भ्रमत्व हो जायगा सो ठीक नहीं कि परोक्षताके अपराधसे भ्रम नहीं होता अर्थात् परोक्षज्ञान भ्रमका कारण नहीं होता किंतु प्रमाणरूप शास्त्रसे सत्त्वमूर्तिके भासमान होनेसे यह ज्ञान यथार्थ है क्योंकि भ्रम वही है जिसका विषय असत्य हो ॥ १७ ॥

सच्चिदानंदरूपस्य शास्त्राज्ज्ञानेऽप्यनुल्लिखन् ॥
प्रत्यंचं साक्षिणं तत्तु ब्रह्मसाक्षान्न वीक्षते ॥ १८ ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि सच्चिदानंद व्यक्तिका उल्लेखी ज्ञान शास्त्रसे पैदा होता है वह परोक्ष कैसे हो सकता है सो ठीक नहीं कि सत्य ज्ञान अनंत ब्रह्म है नित्य शुद्ध बुद्ध सत्य मुक्त निरंजन जो है वही सर्व है इत्यादि शास्त्रसे सच्चिदानंदरूप ब्रह्मका भान होनेपरभी प्रत्यक्‌रूप उल्लेखसे उस ब्रह्मके प्रत्यक् आत्मस्वरूपको न जानता हुआ मुमुक्षु ब्रह्मको साक्षात् नहीं देखता—भावार्थ यह है कि शास्त्रसे सच्चिदानंदरूपके साक्षीरूप प्रत्यक् व्यक्तिको विषय न करनेसे वह मुमुक्षु तिस ब्रह्मको नहीं देखता है ॥ १८ ॥

शास्त्रोक्तेनैव मार्गेण सच्चिदानंदनिश्चयात् ॥
परोक्षमपि तज्ज्ञानं तत्त्वज्ञानं न तु भ्रमः ॥ १९ ॥

भावार्थ—कदाचित् कहो कि उस पूर्वोक्त ब्रह्मज्ञानको तत्त्वज्ञान है सो ठीक नहीं कि शास्त्रोक्त मार्गसे ही सच्चिदानंदरूपके निश्चयसे वह तत्त्वज्ञानही है भ्रमरूप नहीं अर्थात् यथार्थ ज्ञान है ॥ १९ ॥

१ सत्यं ज्ञानमनंतं ब्रह्म—नित्यः शुद्धो बुद्धः सत्यो मुक्तो निरंजनः सर्वो

ब्रह्म यद्यपि शास्त्रेषु प्रत्यक्त्वेनैव वर्णितम् ॥
महावाक्यैस्तथाऽप्येतद्दुर्बोधमविचारिणः ॥ २० ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि जैसे सत्यज्ञान आदि वाक्योंसे ब्रह्म सच्चिदानंदरूप जाता है इसी प्रकार तत्त्वमसि आदि वाक्योंसे प्रत्यक् रूपकाभी बोध होजायगा शास्त्रसे जन्य ज्ञानभी प्रत्यक् व्यक्तिको विषय करनेसे अपरोक्षही हो जायगा क नहीं कि यद्यपि वेदांत शास्त्रोंमें महावाक्योंसे ब्रह्मका प्रत्यक् रूपसे किया है तथापि वह वर्णन किया प्रत्यक्रूप अन्वयव्यतिरेकसे उस को जाननेको अशक्य है जिसको तत् त्वं पदके अर्थका विवेक नहीं है केवल वाक्यसे अपरोक्ष ज्ञान नहीं होताहै–भावार्थ यह है कि यद्यपि शास्त्रोंमें वयोंसे प्रत्यक ब्रह्मका वर्णन किया है तथापि विचारहीनको उसका लभ है ॥ २० ॥

देहाद्यात्मत्वविभ्रांतौ जाग्रत्यां न हठात्पुमान् ॥
ब्रह्मात्मत्वेन विज्ञातुं क्षमते मंदधीत्वतः ॥ २१ ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि सम्यक्ज्ञान प्रमाण वस्तुके अधीन है और प्रमा-त्त्वमसि आदि महावाक्यरूप है, और ब्रह्म आत्माकी एकतारूप वस्तुभी विचारके विना प्रत्यक ब्रह्म दुर्बोध कैसे है सो ठीक नहीं कि जबतक देह दिमें आत्मत्व बुद्धि जागती है तबतक मनुष्य हठसे और मंदबुद्धिके कारण आत्मस्वरूप जाननेमें समर्थ नहीं होताहै अर्थात् ब्रह्म आत्माकी एकताका और विचारसे निवृत्त होने योग्य जो देह इंद्रिय आदिमें आत्मत्वका भ्रम लिये विचार अपेक्षित है भावार्थ यह है कि देह आदिमें आत्माका भ्रम मंदबुद्धि मनुष्य हठसे ब्रह्मको आत्मस्वरूप नहीं जान सकता ॥ २१ ॥

ब्रह्ममात्रं सुविज्ञेयं श्रद्धालोः शास्त्रदर्शिनः ॥
अपरोक्षद्वैतबुद्धिः परोक्षाद्वैतबुद्ध्यनुत् ॥ २२ ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि देह इंद्रिय आदि द्वैत भ्रमके रहते अद्वितीय ब्रह्मका ज्ञानभी न होगा सो ठीक नहीं कि जो शास्त्रका द्रष्टा श्रद्धावान् है उसको त्रका ज्ञान भली प्रकार हो सकता है क्योंकि अपरोक्षः द्वैतका ज्ञान परोक्ष ज्ञानका निवर्तक नहीं हो सकता है अर्थात् वे परस्पर विरोधी नहीं हैं ॥२२॥

अपरोक्षशिलाबुद्धिर्न परोक्षेशतां नुदेत् ॥
प्रतिमादिषु विष्णुत्वे को वा विप्रतिपद्यते ॥ २३ ॥

भापार्थ-अब अपरोक्ष भ्रम परोक्ष यथार्थ ज्ञानका अविरोधी है कि प्रत्यक्ष जो शिलाका ज्ञान है वह अपरोक्ष ईश्वरज्ञानको दू क्योंकि प्रतिमा आदिकोंमें विष्णुके स्वरूपमें कौन विवाद क विष्णुरूप मानते हैं ॥ २३ ॥

अश्रद्धालोरविश्वासो नोदाहरणमर्हति ॥
श्रद्धालोरेव सर्वत्र वैदिकेष्वधिकारतः ॥ २४ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि कोई २ विवादभी करते हैं सो अश्रद्धालु जो है उसके अविश्वासमें तो उदाहरण देनाही योग्य नहीं वेदोक्त कर्मोंमें श्रद्धावान् पुरुषकाही अधिकार है ॥ २४ ॥

सकृदाप्तोपदेशेन परोक्षज्ञानमुद्भवेत् ॥
विष्णुमूर्त्युपदेशो हि न मीमांसामपेक्षते ॥ २५ ॥

भापार्थ-एकवारही यथार्थ वक्ता जो आप्त मनुष्य उसके उपदेश होता है क्योंकि विष्णुकी मूर्तिके उपदेशमें कुछ मीमांसा ( वि नहीं है कहतेही विष्णुबुद्धि हो जाती है ॥ २५ ॥

कर्मोपास्ती विचार्येते अनुष्ठेयाविनिर्णयात् ॥
बहुशाखाविप्रकीर्णं निर्णेतुं कः प्रभुर्नरः ॥ २६ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि फिर शास्त्रोंमें विचार क्यों किये करके करने योग्य कर्म और उपासनाके भेदसे संदेहकी निवृत्तिके कर्तव्यताको कहते हैं कि करने योग्यके अनिर्णयसे कर्म और उ करते हैं क्योंकि अनेक शाखाओंसे युक्त जो वेद है उसके निर्णय करने प्रभु ( समर्थ ) है ॥ २६ ॥

निर्णीतोऽर्थः कल्पसूत्रैर्ग्रथितस्तावताऽस्ति कः ॥
विचारमंतरेणापि शक्तोऽनुष्ठातुमंजसा ॥ २७ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि, तो कर्म उपासनाकाभी न करनाही ठीक नहीं कि जैमिनी आदि पूर्वाचार्योंने जिस अर्थका निश्चय क सूत्रोंमें ग्रथित ( संग्रह किया ) है उससेही अर्थात् कल्पसूत्रोंके लेख विश्वास है ऐसा पुरुष विचारके विनाभी कौन पुरुष सुखपूर्वक अ करनेको समर्थ है अर्थात् विचारशीलही कर सकता है अन्य नहीं ॥ २७

**उपास्तीनामनुष्ठानमार्षग्रंथेषु वर्णितम् ॥**
**विचाराक्षममर्त्याश्च तच्छ्रुत्वोपासते गुरोः ॥ २८ ॥**

ार्थ—कदाचित् उपासनाके विचाराभावसे अनुष्ठान न होगा अर्थात् कोई न करेगा ० नहीं कि आर्ष (ऋषियोंके कहे) ग्रंथोंमें उपासनाओंका करना कहा है चारमें असमर्थ मनुष्य कल्पसूत्रोंमें कहे उनके उपासनाको गुरुके मुखसे उपासना करते हैं इससे विचार आवश्यक है ॥ २८ ॥

**वेदवाक्यानि निर्णेतुमिच्छन्मीमांसतां जनः ॥**
**आप्तोपदेशमात्रेण ह्यनुष्ठानं हि संभवेत् ॥ २९ ॥**

ार्थ—कदाचित् कहो कि फिर आजकलकेभी ग्रंथकार वेदवाक्योंका विचार रते हैं सो ठीक नहीं कि वेदोंके वाक्योंका निर्णय करनेके लिये मीमांसा ( ) का अभिलाषी जन आप्त मनुष्योंके उपदेश मात्रसे वह अनुष्ठान कर है इससे आजकलभी विचार आवश्यक है ॥ २९ ॥

**ब्रह्मसाक्षात्कृतिस्त्वेवं विचारेण विना नृणाम् ॥**
**आप्तोपदेशमात्रेण न संभवति कुत्रचित् ॥ ३० ॥**

ार्थ—कदाचित् कहो कि ब्रह्मकी उपासनाके समान ब्रह्मका साक्षात्कारभी चार उपदेशसेही हो जायगा सो ठीक नहीं कि ब्रह्मका साक्षात्कार (प्रत्यक्ष) ारके विना मनुष्योंको आप्तोंके उपदेशमात्रसे कहींभी नहीं होता इससे आवश्यक है ॥ ३० ॥

**परोक्षज्ञानमश्रद्धा प्रतिबध्नाति नेतरत् ॥**
**अविचारोऽपरोक्षस्य ज्ञानस्य प्रतिबंधकः ॥ ३१ ॥**

ार्थ—आप्तोंके उपदेशसेही उपासना करनेका उपयोगी परोक्षज्ञान हो जाता है परोक्ष ज्ञान तो विचारके विना नहीं होता यह कह आये, अब उसमें का वर्णन करते हैं कि जिससे अश्रद्धा ( अविश्वास ) ही परोक्षज्ञानका क है अविचार नहीं इससे अश्रद्धाकी निवृत्ति होनेपर एक बारके उपदेशसेही ान होजायगा और अविचारका है प्रतिबंध जिसमें ऐसे अपरोक्षज्ञानकी तो द्वारा अविचारकी निवृत्तिके विना उत्पत्ति नहीं होती है इससे विचार कर्तव्य ार्य यह है कि अश्रद्धा परोक्षज्ञानकी प्रतिबंधक है अन्यकी नहीं और अविचार ज्ञानका प्रतिबंधक है ॥ ३१ ॥

विचार्याप्यापरोक्ष्येण ब्रह्मात्मानं न वेत्ति चे[illegible]
आपरोक्ष्यावसानत्वाद्भूयो भूयो विचारयेत् ॥ [illegible]

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि विचार करनेपरभी जब अपरोक्ष [illegible] करै सो ठीक नहीं कि विचार करभी अर्थात् तत् त्वंपदके अर्थ[illegible] ब्रह्मआत्माकी एकताका अपरोक्षज्ञान न होय तोभी वारंवा[illegible] क्योंकि विचारसे अन्य कोई अपरोक्ष ज्ञानका हेतु नहीं है ॥ ३[illegible]

विचारयन्नामरणं नैवात्मानं लभेत चेत् ॥
जन्मांतरे लभेतैव प्रतिबंधक्षये सति ॥ ३३ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि वारंवार विचार करनेपरभी साक्षा[illegible] विचार व्यर्थ हो जायगा सो ठीक नहीं कि यदि विचार करता [illegible] आत्माको प्राप्त न होय तो जन्मांतरमें प्रतिबंधका क्षय होनेपर [illegible] अर्थात् उसको आत्मज्ञान हो जायगा ॥ ३३ ॥

इह वाऽमुत्र वा विद्येत्येवं सूत्रकृतोदितम् ॥
शृण्वंतोऽप्यत्र वहवो यन्न विद्युरिति श्रुतिः ॥ [illegible]

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि यह किससे जाना कि जन्मांतरमें [illegible] शंकाका उत्तर ब्रह्मसूत्रके कर्ता व्यासके वचनसे कहते हैं कि [illegible] लोकमें विद्या फल देती है यह सूत्रकारने कहा है और सुनतेहुयेभी [illegible] जन्ममें जिस ज्ञानको नहीं जानते यह श्रुति है ॥ ३४ ॥

गर्भ एव शयानः सन् वामदेवोऽववुद्धवान् ॥
पूर्वाभ्यस्तविचारेण यद्वदध्ययनादिषु ॥ ३५ ॥

भाषार्थ-इस जन्ममें श्रवण आदिका जो कर्ता है उसको जन्मां[illegible] होता है इसमेंभी इस श्रुतिके अर्थको पढते हैं कि गर्भमें सोता [illegible] जन्माभ्यासके विचारसे ब्रह्मको जानता भया कि गर्भसेंही रहता [illegible] जानताहूं जैसे अध्ययन आदिकोंमें फल जन्मांतरमें होता है ॥ ३[illegible]

वहुवारमधीतेऽपि तदा नायाति चेत्पुनः ॥
दिनांतरेऽनधीत्यैव पूर्वाधीतं स्मरेत्पुमान् ॥ ३[illegible]

१ गर्भे नु सन्नन्वेषाम वेदमहं देवानां जनिमानि विश्वा ।

र्थ–अव दृष्टांतको स्पष्ट करते हैं कि यदि बहुतवार पढने परभी न आवें दूसरे दिन विनापढेही पूर्व पढे हुयेका पुरुप स्मरण कर लेता है अर्थात् स्वतः ता है ॥ ३६ ॥

**कालेन परिपच्यंते कृषिगर्भादयो यथा ॥**
**तद्वदात्मविचारोऽपि शनैः कालेन पच्यते ॥ ३७ ॥**

र्थ–अव अन्यभी दृष्टांत दिखाते हैं कि जैसे कृषि, गर्भ आदिका परिपाक होता है ऐसेही आत्मविचारभी शनैः २ काल पाकरही पाकता है ॥ ३७ ॥

**पुनःपुनर्विचारेऽपि त्रिविधप्रतिवंधतः ॥**
**न वेत्ति तत्त्वमित्येतद्वार्तिके सम्यगीरितम् ॥ ३८ ॥**

र्थ–वारंवार विचार करनेपरभी तीन प्रकारके प्रतिवंधसे तत्त्वको नहीं जानता ककारोंने भली प्रकार वर्णन किया है अर्थात् पुनः २ विचारको वाधकर प्रति-साक्षात्कार नहीं होता ॥ ३८ ॥

**कुतस्तज्ज्ञानमिति चेत्तद्धि वंधपरिक्षयात् ॥**
**असावपि च भूतो वा भावी वा वर्ततेऽथ वा ॥ ३९ ॥**

र्थ–अव उनहीं वार्तिकोंको कहते हैं और प्रथम पहिले जिसको ज्ञान न हुआ लमें ज्ञान होनेके कारणको पूछते हैं कि वह ज्ञान कैसे होता है ऐसा यदि तो वह ज्ञान वंधनके परिक्षय (नाश) से होता है और वह वंधभी भूत वर्तमानके भेदसे तीन प्रकारका है ॥ ३९ ॥

**अधीतवेदवेदार्थोऽप्यत एव न मुच्यते ॥**
**हिरण्यनिधिदृष्टांतादिदमेव हि दर्शितम् ॥ ४० ॥**

र्थ–कदाचित् कहो कि प्रतिवंध रहो वह क्या करेगा सो ठीक नहीं कि द और वेदके अर्थको पढ लिया है वह प्रतिवंधके होनेसेही मुक्त नहीं होता वंधके रहते ज्ञान नहीं होता यह वात हिरण्यनिधि (सोनेके खजाना) के दिखाई है कि देवीहुयी हिरण्यकी निधिको ऊपर २ विचरते क्षेत्रकारोंसे अन्य जानते इसी प्रकार य संपूर्ण प्रजा, प्रतिदिन ब्रह्मलोकमें जाती हुयी अस-त हुई–इस ब्रह्मलोकको नहीं जानती ॥ ४० ॥

---

रण्यनिधिं निहितमक्षेत्रज्ञा उपर्युपरि संचरंतो न विंदेयुः एवमेवेमाः सर्वाः प्रजाः अहरहर्ब्र-च्छंत्य एतं ब्रह्मलोकं न विंदंति अनृतेन हि प्रत्यूढाः ।

अतीतेनापि महिषीस्नेहेन प्रतिवंधतः ॥
भिक्षुस्तत्त्वं न वेदेति गाथा लोके प्रगीयते ॥

भापार्थ–अव व्यतीत हुये प्रतिवंधसे ज्ञानके अभावको कहते
पीके स्नेहरूप प्रतिवंधसे कोई भिक्षु तत्त्वको न जानता भया
जाती है वह गाथा यह है कि कोई संन्यासी गृहस्थके समय किसी
फिर संन्यासके अनंतर श्रवणमें प्रवृत्त हुआभी उसी स्नेहरूप प्रति
किये तत्त्वको न जानता भया ॥ ४१ ॥

अनुसृत्य गुरुः स्नेहं महिष्यां तत्त्वमुक्तवान् ।
ततो यथावद्वेदैष प्रतिवंधस्य संक्षयात् ॥ ४२ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि फिर महिषीके स्नेही उसको कैसे
नहीं कि उसको तत्त्वका उपदेश कर्ता गुरु महिषीमें स्नेहके अनुसार
भया अर्थात् महिषीरूप उपाधिवाले ब्रह्मका वर्णन करता भया
प्रतिवंधके नाश होनेपर यथार्थ ब्रह्मको जानता भया अर्थात्
कर ब्रह्मज्ञानी होता भया ॥ ४२ ॥

प्रतिवंधो वर्तमानो विषयासक्तिलक्षणः ॥
प्रज्ञामांद्यं कुतर्कश्च विपर्ययदुराग्रहः ॥ ४३ ॥

भापार्थ–इस प्रकार भूत प्रतिवंधको दिखाकर वर्तमानको
प्रतिवंध ये हैं कि चित्तकी विषयोंमें आसक्ति और बुद्धिकी मंद
बुद्धिका न होना और कुतर्क अर्थात् शुष्कतर्कोंसे श्रुतिके अन्य
विपर्ययमें दुराग्रह अर्थात् आत्माको कर्ता आदि माननेमें
रहित आग्रहको दुराग्रह कहते हैं इन प्रतिवंधोंमें एकके भी होने
करता है ॥ ४३ ॥

शमाद्यैः श्रवणाद्यैश्च तत्र तत्रोचितैः क्षयम् ॥
नीतेऽस्मिन्प्रतिवंधेऽतः स्वस्य ब्रह्मत्वमश्नुते ॥

भापार्थ–अव इस प्रतिवंधकीभी निवृत्तिके हेतुओंको कहते
उपराम–तितिक्षा–सावधानता और श्रवण, मनन, निदिध्यासन
समयमें उचित हैं उनसे इस प्रतिवंधके क्षय होनेपर अपने
प्राप्त होता है ॥ ४४ ॥

आगामिप्रतिबंधश्च वामदेवे समीरितः ॥
एकेन जन्मना क्षीणो भरतस्य त्रिजन्मभिः ॥ ४५ ॥

र्थ—अब भावी प्रतिबंधको दिखाते हैं कि आगामी प्रतिबंध वामदेवमें भली ा कि जन्मांतरका हेतु आगामी प्रतिबंध ( प्रारब्धका शेष ) जिसकी भोगके वृत्ति ही नहीं होती है और निवृत्तिमेंभी कालके नियम नहीं हैं वह प्रतिबंध तो एक जन्मसे नष्ट भया और भरतका तीन जन्ममें क्षीण हुआ ॥ ४५ ॥

योगभ्रष्टस्य गीतायामतीते बहुजन्मनि ॥
प्रतिबंधक्षयः प्रोक्तो न विचारोऽप्यनर्थकः ॥ ४६ ॥

र्थ—कदाचित् कहो कि एक जन्म तीन जन्मके कहनेसे कालका नियम तो कह दिया सो ठीक नहीं कि योगभ्रष्टके प्रतिबंधका क्षय गीतामें बहुत बीतनेपर कहा है इससे विचार भी निष्फल नहीं क्योंकि प्रतिबंधकी निवृत्ति अपरोक्षज्ञानरूप फलका संभव है ॥ ४६ ॥

प्राप्य पुण्यकृतां लोकानात्मतत्त्वविचारतः ॥
शुचीनां श्रीमतां गेहे साभिलाषोऽभिजायते ॥ ४७ ॥

र्थ—अब गीतामें कहे अर्थको ही कहते हैं कि योगसे भ्रष्ट मनुष्य पुण्यात्मा-ओंमें प्राप्त होकर अर्थात् स्वर्ग आदिमें जाकर वहां बहुत कालतक सुख स भोगके अनंतर अभिलाषा होय तो इस लोकमें मातापिताके वीर्यसे लक्ष्मीवालोंका कुल उसमें जन्म लेता है ॥ ४७ ॥

अथवा योगिनामेव कुले भवति धीमताम् ॥
निस्पृहो ब्रह्मतत्त्वस्य विचारात्तद्धि दुर्लभम् ॥ ४८ ॥

र्थ—अथवा वह योगभ्रष्ट निस्पृह अर्थात् विषयोंसे अत्यंत विरक्त होय तो योगियोंके कुलमें ही ब्रह्मतत्त्वके विचारसे पैदा होता है क्योंकि वह योगियोंके म अत्यंत दुर्लभ है और आत्मतत्त्वके विचारसे जिनका चित्त एकाग्र है वे हैं उनके कुलमें जन्म होना पुण्यका फल है ॥ ४८ ॥

तत्र तं बुद्धिसंयोगं लभते पौर्वदेहिकम् ॥
यतते च ततो भूयस्तस्मादेतद्धि दुर्लभम् ॥ ४९ ॥

र्थ—अब उसकी दुर्लभताको कहते हैं कि जिससे तिस जन्ममें पूर्वदेहके उसी योगको अर्थात् तत्त्वविचारके योग्य बुद्धिको प्राप्त होता है और कुछ

यही लाभ नहीं है किंतु उसी पूर्वजन्मके यत्नसे फिर भी आ
यत्न करता है-तिससे यह योगियोंके कुलमें जन्म दुर्लभ
मिलना कठिन है ॥ ४९ ॥

पूर्वाभ्यासेन तेनैव ह्रियते ह्यवशोऽपि सः ।
अनेकजन्मसंसिद्धस्ततो याति परां गतिम् ॥

भावार्थ-अब पुनः अभ्यासमें कारणको कहते हैं कि यो
पूर्वजन्मके अभ्याससे अवश ( पराधीन ) आकर्षण (
अर्थात् वह पूर्वाभ्यास उसी तरफ खींच ले जाता है इस प्र
जन्मोंमें सिद्धिको भली प्रकार प्राप्त हुआ, वह परमगतिको प्रा
मुक्त हो जाता है ॥ ५० ॥

ब्रह्मलोकाभिवांछायां सम्यक् सत्यां निरुध्य
विचारयेद्य आत्मानं न तु साक्षात्करोत्ययम्

भावार्थ-अब अन्यभी आगामी प्रतिबंधको दिखाते हैं कि
होनेपर उसको भली प्रकार रोक कर जो आत्मविचारको क
त्कारको प्राप्त नहीं होता अर्थात् ब्रह्मलोककी वांछारूप प्र
नहीं होता ॥ ५१ ॥

वेदांतविज्ञानसुनिश्चितार्था इति शास्त्रतः ।
ब्रह्मलोके स कल्पांते ब्रह्मणा सह मुच्यते ॥

भावार्थ-कदाचित् कहो कि फिर उसकी कभीभी मुक्ति न
वेदांतके ज्ञानसे भली प्रकार निश्चित किया है अर्थ जिन्होंने ऐसे
करण हुये अंतसमयमें ब्रह्मलोकमें सब मुक्त हो जाते हैं-
प्रलयके समय परंपद परमेश्वरके मध्यमें प्रविष्ट हो जाते हैं इस
ब्रह्मलोककी प्राप्तिके अनंतर तत्त्वको जानकर ब्रह्मके
हो जाती है ॥ ५२ ॥

केषांचित्स विचारोऽपि कर्मणा प्रतिबध्यते ।
श्रवणायापि बहुभिर्यो न लभ्य इति श्रुतेः ॥

---

१ वेदांतविज्ञानसुनिश्चितार्थाः संन्यासयोगाद्यतयः शुद्धसत्त्वाः । ते
मृताः परिमुच्यंति सर्वे ॥ ब्रह्मणा सह ते सर्वे संप्राप्ते प्रतिसंचरे ।
शंति परंपदम् ।

—इस प्रकार तत्त्वविचार करनेपर प्रतिबंधके वश यहां ब्रह्मसाक्षात्कार नहीं कह कर जो मनुष्य महापापी हैं—उनको वह विचारभी दुर्लभ है इसका वर्णन िन्ही २ मनुष्योंके तो उस विचारकाभी कर्मसे प्रतिबंध हो जाता है वणके लियेभी वह ब्रह्म बहुतसे मनुष्योंको लभ्य नहीं अर्थात् ब्रह्मकी वार्ता-गभी दुर्लभ है यह श्रुतिमें लिखा है॥ ५३॥

त्यंतबुद्धिमांद्याद्वा सामग्र्या वाप्यसंभवात्॥
ो विचारं न लभते ब्रह्मोपासीत सोऽनिशम्॥ ५४॥

—इतने ग्रंथसे प्रतिबंधके रहते तत्त्वका साक्षात्कार और उसका हेतु विचार यह कहकर अब यह कहते हैं कि विचारमें असमर्थ मनुष्य पुरुषार्थ चाहै ा करै कि अत्यंत बुद्धिकी मंदतासे वा सामग्रीके न होनेसे जिसको विचा-न हो अर्थात् उपदेशका कर्ता गुरु न मिलै वा देशकालके अभावसे विचार तो वह रात्रिदिन ब्रह्मकी उपासना न करै॥ ५४॥

निर्गुणब्रह्मतत्त्वस्य न ह्युपास्तेरसंभवः॥
गुणब्रह्मणीवात्र प्रत्ययावृत्तिसंभवात्॥ ५५॥

—कदाचित् कहो कि निर्गुणब्रह्मतत्त्वको गुणरहित होनेसे उसकी उपासना ी ठीक नहीं कि निर्गुणब्रह्मतत्त्वकी उपासनाका असंभव नहीं है क्योंकि समान निर्गुणब्रह्ममेंभी प्रत्ययावृत्ति ( ब्रह्माकारवृत्ति ) का संभव है ाकार प्रतीतिको ही उपासना कहते हैं॥ ५५॥

वाङ्मनसगम्यं तन्नोपास्यमितिचेत्तदा॥
वाङ्मनसगम्यस्य वेदनं न च संभवेत्॥ ५६॥

—कदाचित् कहो कि निर्गुणब्रह्म वाणी और मनका अविषय होनेसे उपास-नहीं है सो ठीक नहीं कि यदि वाणी और मनके अविषयकी उपासना न वाणी और मनके अविषयका वेदन ( ज्ञान ) भी न होगा अर्थात् यह दोष मेंभी आसकता है॥ ५६॥

ागाद्यगोचराकारमित्येवं यदि वेत्त्यसौ॥
ागाद्यगोचराकारमित्युपासीत नो कुतः॥ ५७॥

—कदाचित कहो कि ब्रह्म वाणी और मनका अगोचर है यही ज्ञान इस होता है तो वाणी आदिका अविषयाकार ब्रह्म है यह उपासनाभी क्यों न त् अवश्य होगी॥ ५७॥

सगुणत्वमुपास्यत्वाद्यदि वेद्यत्वतोऽपि तत्।
वेद्यं चेल्लक्षणावृत्त्या लक्षितं समुपास्यताम्॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि ब्रह्मको उपासना योग्य मानों तो सोभी ठीक नहीं आपके मतमेंभी ब्रह्मको जानने योग्य होनेसे स[गुणता] है कदाचित् कहो कि वेद्य तो लक्षणावृत्तिसे ब्रह्मको मानते हैं तो उपासना करो इसमें क्या दोष है ॥ ५८ ॥

ब्रह्मविद्धि तदेव त्वं न त्विदं यदुपासते॥
इति श्रुतेरुपास्यत्वं निषिद्धं ब्रह्मणो यदि॥

भाषार्थ–अब यह शंका करते हैं कि ब्रह्मकी उपासना श्रुति... वाणी और मनका अगम्य है वही ब्रह्म जानो, इस प्रकार ... तेहैं उसको तू नहीं जानता इस श्रुतिसे ब्रह्मकी उपासनाका ... मनसे नहीं जानता और मन जिससे मानाजाता है उसीको तू ... उपासना करते हैं वह ब्रह्म नहीं है ॥ ५९ ॥

विदितादन्यदेवेति श्रुतेर्वेद्यत्वमस्य न॥
यथा श्रुत्यैव वेद्यं चेत्तथा श्रुत्याऽप्युपास्यताम्॥

भाषार्थ–अब उपासनाके समान वेद्य ( जानने योग्य ) में भी ... हैं कि वह ब्रह्म विदित ( ज्ञान ) और अविदितसे अन्यहै इस ... ( जानने योग्य ) भी नहीं है कदाचित् कहो कि ऐसे विदित अ... ज्ञान श्रुति कहती है तो वैसेही ब्रह्मकी उपासना करो अर्थात् समाधान तुल्य है ॥ ६० ॥

अवास्तवी वेद्यता चेदुपास्यत्वं तथा न किम्॥
वृत्तिव्याप्तिर्वेद्यता चेदुपास्यत्वेऽपि तत्समम्॥

भाषार्थ–कदाचित् कहो कि ब्रह्मकी वेद्यता वास्तव नहीं है ... कोभी अवास्तववाक्य न मानों कदाचित् कहो ब्रह्मकी वेद्यता ... व्याप्तिसे हो जाती है तो उपासनामेंभी ब्रह्माकार वृत्तिकी व्याप्ति ...

का ते भक्तिरुपास्तौ चेत्कस्ते द्वेषस्तदीरय॥
मानाभावो न वाच्योऽस्यां बहुश्रुतिषु दर्शनात्॥

१ यन्मनसा न मनुते येनाहुर्मनोमतं तदेव ब्रह्म त्वं विद्धि नेदं यदिदमुपासते। अन्यदेव तद्विदितादथोऽविदितादधि।

र्थ—कदाचित् कहो कि ब्रह्मकी उपासनामें आपकी क्या भक्ति है अर्थात
नते हो तो ब्रह्मकी उपासनामें आपका क्या द्वेष है यह तुम कहो कदाचित
निर्गुण ब्रह्मकी उपासनामें कोई प्रमाण नहीं है सोभी ठीक नहीं है क्योंकि
श्रुतियोंमें निर्गुण ब्रह्मकी उपासनाको देखते हैं ॥ ६२ ॥

**उत्तरस्मिंस्तापनीये शैब्यप्रश्नेऽथ काठके ॥**
**मांडूक्यादौ च सर्वत्र निर्गुणोपास्तिरीरिता ॥ ६३ ॥**

र्थ—अब बहुत श्रुतियोंमें उपासनाको दिखाते हैं कि उत्तर तापनीय उपनि-
हा है कि प्रथम देवता प्रजापतिको बोले सूक्ष्मसेभी सूक्ष्म इस ओंकाररूप
को हमारे प्रति कहो इत्यादिसे बहुधा निर्गुणकी उपासना कही है और तैसेंहीं
प्रश्नके विषे प्रश्नोपनिषद्में पंचम प्रश्नके विषे कहा है कि जो इस ब्रह्मको
त्रावाले ओं इस अक्षरसेही कहता है—इस काठकमें अर्थात् कठवल्लीमें और
द जिस पदको मानते हैं यह प्रारंभ करके यही अक्षर ब्रह्म है यही श्रेष्ठ
है इत्यादिसे ओंकारकी उपासना कही है—और मांडूक्य उपनिषद्में भी
अक्षरही संपूर्ण जगत्‌रूप है इत्यादिसे अवस्थाओंसे अतीत तुरीय ब्रह्मकी
कही है आदि पदसे तैत्तिरीय मुंडक आदि उपनिषद् समझने—भावार्थ यह
त्तर तापनीय और शैब्य और कठवल्ली और मांडूक्य आदि संपूर्ण उपनिषदोंमें
ब्रह्मकी उपासना कही है ॥ ६३ ॥

**अनुष्ठानप्रकारोऽस्याः पंचीकरण ईरितः ॥**
**ज्ञानसाधनमेतच्चेन्नेति केनात्र वारितम् ॥ ६४ ॥**

ार्थ—अब निर्गुण उपासना करनेका प्रकार कहते हैं कि निर्गुण उपासना
प्रकार पंचीकरणके विषे कहा है कदाचित् कहो कि वह तो ज्ञानका साधन
का साधन नहीं सोभी ठीक नहीं क्योंकि ब्रह्मतत्त्वकी उपासनासेभी मुक्त होता
कहते हुये हमको वहभी अनुकूल है अर्थात् वह ज्ञानसाधन नहीं यह कौन
करता है ॥ ६४ ॥

**नानुतिष्ठति कोऽप्येतदिति चेन्माऽनुतिष्ठतु ॥**
**पुरुषस्यापराधेन किमुपास्तिः प्रदुष्यति ॥ ६५ ॥**

---

१ तावद्देवा ह वै प्रजापतिमब्रुवन्नणोरणीयांसमिममात्मानमोंकारं नो व्याचक्ष्व । २ यः पुनरेतं
ओमित्यनेनैवाक्षरेण परं पुरुषमभिधीयीत । ३ सर्वे वेदा यत्पदमामनंति एतद्ध्येवाक्षरं ब्रह्म
ह्येवं श्रेष्ठम् । ४ ओमित्येतदक्षरमिदं सर्वम् ।

भापार्थ-कदाचित् कहो कि निर्गुण उपासनाको कोई भी नहीं सगुणोपासना करते हैं तो मतकरो क्या पुरुषोंके अपराध (दोषसे) उपासनामें दोष हो सकता है अर्थात् नहीं होता ॥ ६५ ॥

इतोऽप्यतिशयं मत्वा मंत्रान्वश्यादिकारिणः।
मूढा जपंतु तेभ्योऽतिमूढाः कृषिमुपासताम् ॥

भापार्थ-अव प्रमाण सिद्धके न करनेसे त्याग नहीं होता इसमें कि-जैसे कालांतरमें फलकी दाता सगुणउपासनाओंसे वशीकरण आदि लोकके फलकी अधिकताको देखकर मूढोंकी वशीकरण मंत्रके जपमें होनेपरभी विवेकी पुरुष सगुण उपासनाको नहीं त्यागते-और जैसे है अपेक्षा जिनको ऐसे वशीकरण आदि मंत्रोंसे भी कृपि आदिके नियमकी अपेक्षाके अभावको मानकर अत्यंत मूढोंकी प्रवृत्ति होनेपर अनुष्ठानको कोई नहीं त्यागते-तैसे संसारके फलाभिलापी पुरुष निर्गुण नभी करो तोभी मुमुक्षु पुरुष निर्गुण उपासनाको नहीं त्यागते-और इनसेभी अधिकताको मानकर मूढपुरुष वशीकरण मंत्रोंको जपो मूढपुरुष कृपिको करो ॥ ६६ ॥

तिष्ठंतु मूढाः प्रकृता निर्गुणोपास्तिरीर्यते ॥
विद्यैक्यात्सर्वशाखास्थान् गुणानत्रोपसंहरेत् ॥ ६७ ॥

भापार्थ-अव प्रासंगिकको समाप्त करके प्रकरणमें आते हैं कि अव प्रकृत जो निर्गुण उपासना उसका वर्णन करते हैं कि विद्या एकतासे संपूर्ण शाखाओंके गुणोंका एकस्थानमें ही उपसंहार अर्थात् निर्गुण उपासनाको एक होनेसे तिस २ शाखामें सुने जो गुण हैं उनको एक निर्गुणमें ही समाप्त करके उपासना करनी ॥ ६७ ॥

आनंदादेर्विधेयस्य गुणसंघस्य संहृतिः ॥
आनंदादय इत्यस्मिन् सूत्रे व्यासेन वर्णिता ॥ ६८ ॥

भापार्थ-वे गुण दो प्रकारके हैं कि विधेय और निपेध्य अर्थात् कर्तव्य हैं उनमें आनंद ब्रह्म है-विज्ञान आनंदब्रह्म है नित्य शुद्ध निरंजन विभु अद्वय आनंदपर प्रत्यक् एकरस है इत्यादि जो विधान हैं उनका उपसंहार आनंद आदि गुण प्रधानके हैं इस अधिकरणमें

१ आनंदो ब्रह्म विज्ञानमानंदं ब्रह्म नित्यः शुद्धः बुद्धः सत्यो मुक्तः निरंजनो विभुरद्वय आनंदः परः प्रत्यगेकरसः ।

र्थ—यह है कि विधानके योग्य आनंद आदि गुणोंका उपसंहार आनंदादयः में व्यासजीने वर्णन किया है ॥ ६८ ॥

अस्थूलादेर्निषेध्यस्य गुणसंघस्य संहृतिः ॥
तथा व्यासेन सूत्रेऽस्मिन्नुक्ताऽक्षरधियां त्विति ॥ ६९ ॥

र्थ—और जो अस्थूल अनणु अह्रस्व अदृश्य अग्राह्य अशब्द अस्पर्श अरूप आदि निषेधके योग्य गुण हैं उनके समूहका उपसंहार—'अक्षरधियां त्ववरोधः' में व्यासजीने वर्णन किया है अर्थात् जिनकी अक्षररूप ब्रह्ममें बुद्धि को सामान्यरूप और उनकी भावनासे अवरोध होता है अर्थात् उपसंहार ा है ॥ ६९ ॥

निर्गुणब्रह्मतत्त्वस्य विद्यायां गुणसंहृतिः ॥
न युज्येतेत्युपालंभो व्यासं प्रत्येव मां न तु ॥ ७० ॥

र्थ—कदाचित् कहो कि निर्गुण विद्यामें गुणोंका उपसंहार उचित नहीं है उसकी निर्गुणता ही न रहेगी सो ठीक नहीं कि निर्गुणब्रह्मतत्त्वकी विद्या ) में गुणोंका उपसंहार उचित नहीं यह आपकी शंका व्यासजीके प्रति ही है प्रति नहीं क्योंकि हम तो व्यासजीके कहे हुयेका ही वर्णन करते हैं अपनी नहीं कहते ॥ ७० ॥

हिरण्यश्मश्रुसूर्यादिमूर्तीनामनुदाहृतेः ॥
अविरुद्धं निर्गुणत्वमिति चेत्तुष्यतां त्वया ॥ ७१ ॥

र्थ—कदाचित् कहो कि सुवर्णके समान हैं श्मश्रु जिसकी ऐसी जो सूर्य ी मूर्ति हैं उनके न कहनेसे यहभी निर्गुणकी ही उपासना है सो ठीक नहीं ा मानोगे तो निर्गुण माननेमें कोई विरोध नहीं इससे आपकोभी संतोष चाहिये ॥ ७१ ॥

गुणानां लक्षकत्वेन न तत्त्वेंऽतःप्रवेशनम् ॥
इति चेदस्त्वेवमेव ब्रह्म तत्त्वमुपास्यताम् ॥ ७२ ॥

ार्थ—कदाचित् कहो कि आनंद आदि और अस्थूल आदि गुणोंका उपास- योग्य ब्रह्मतत्त्वके मध्यमें अप्रवेश है तो उन गुणोंसे विशिष्टकी उपासना कैसे तो ठीक नहीं कि उनका तत्त्वके मध्यमें प्रवेश न हो तो भी वे गुण लक्षक हैं लक्षित जो ब्रह्म वही उपासनाके योग्य है ॥ ७२ ॥

---

अस्थूलमनण्वह्रस्वं यत्तदद्रेश्यमग्राह्यमशब्दमस्पर्शमरूपमव्ययम् ।

आनंदादिभिरस्थूलादिभिश्चात्माऽत्र लक्षितः ॥
अखंडैकरसः सोऽहमस्मीत्येवमुपासते ॥ ७३ ॥

भाषार्थ-अब उसी उपासनाके प्रकारको दिखाते हैं कि इ[illegible] आनंद आदि और अस्थूल आदि गुणोंसे जो आत्मा लक्षित कि[illegible] एकरसरूप मैं हूं इस प्रकार मुमुक्षुजन उपासना करते हैं-॥ ७३ ॥

बोधोपास्त्योर्विशेषः क इति चेदुच्यते शृणु ॥
वस्तुतंत्रो भवेद्बोधः कर्तृतंत्रमुपासनम् ॥ ७४ ॥

भाषार्थ-अब विद्या और उपासनाके भेदको कहते हैं कि बोध [illegible] भेद क्या है ऐसा कहोगे तो सुनो कि बोध वस्तुके अधीन है और [illegible] अधीन है ॥ ७४ ॥

विचाराज्जायते बोधोऽनिच्छायां न निवर्तयेत् ॥
स्वोत्पत्तिमात्रात्संसारे दहत्यखिलसत्यताम् ॥ [illegible]

भाषार्थ-अब अन्य विशेषताके लिये बोधके हेतु आदिको दि[illegible] तत्त्वविचारसे वह बोध होता है जिसको, बोध मत हो, य[illegible] (नष्ट) नहीं करसकती और उत्पन्न होता ही वह बोध संसार[illegible] सत्यताको नष्ट करदेता है अर्थात् उस ज्ञानसे संसारमें मिथ्या[illegible] होजाता है ॥ ७५ ॥

तावता कृत्यकृत्यः सन्नित्यतृप्तिमुपागतः ॥
जीवन्मुक्तिमनुप्राप्य प्रारब्धक्षयमीक्षते ॥ ७६ ॥

भाषार्थ-उतने ही तत्त्वज्ञानकी उत्पत्तिमात्रसे कृतकृत्यताको [illegible] सदैव तृप्त मुमुक्षु जीवन्मुक्तिको प्राप्त होकर प्रारब्धके क्षयको देख[illegible]

आप्तोपदेशं विश्वस्य श्रद्धालुरविचारयन् ॥
चिंतयेत् प्रत्ययैरन्यैरनंतरितवृत्तिभिः ॥ ७७ ॥

भाषार्थ-अब उपासनाको बोधसे विलक्षणताकी सिद्धिके लिये [illegible] क्षणताको दिखाते हैं कि आप्त जो गुरु उनके उपदेशको अर्थात् [illegible] स्वरूपके प्रतिपादक जो वाक्य उनके समूहको विश्वाससे मान[illegible] पुरुष उपासनाके योग्य तत्त्वको इस प्रकार चिंतन करै जो विजातीय [illegible] हित न हो अर्थात् तदाकार वृत्ति ही रक्खे ॥ ७७ ॥

यावच्चिंत्यस्वरूपत्वाभिमानः स्वस्य जायते ॥
तावद्विचिंत्य पश्चाच्च तथैवामृति धारयेत् ॥ ७८ ॥

भाषार्थ—अब चिंताके कालकी अवधिको कहते हैं कि जबतक चिंताके योग्य रूप ( ब्रह्म ) का अभिमान अपनेको न हो अर्थात् वह ब्रह्म मैं हूं यह बुद्धि न हो तबतक चिंताको करके उसी प्रकारकी वृत्तिको मरणपर्यंत धारण करै ॥ ७८ ॥

ब्रह्मचारी भिक्षमाणो युतः संवर्गविद्यया ॥
संवर्गरूपतां चित्ते धारयित्वा ह्यभिक्षत ॥ ७९ ॥

भाषार्थ—अब उपासकको तद्रूपताका अभिमान उदाहरण दिखाकर स्पष्ट करते हैं कि कोई संवर्गविद्यासे युक्त ब्रह्मचारी अर्थात् प्राणका उपासक भिक्षा मांगता हुआ चित्तमें संवर्ग रूपताको धार कर भिक्षाको मांगता भया कि हे अभिप्रतारिन् चार महात्माओंको ( उदान व्यान समान अपान ) कौन एक वह देव लता भया और वह भुवनका रक्षक है और देहमें टिके और बसते हुये उसको मनुष्य नहीं देखते हैं अर्थात् उदान आदिका लय जिसमें हो ऐसे प्राणको जानते हैं इस मंत्रको पढकर ही उक्त ब्रह्मचारीने भिक्षाटन किया ॥ ७९ ॥

पुरुषस्येच्छया कर्तुमकर्तुं कर्तुमन्यथा ॥
शक्योपास्तिरतो नित्यं कुर्यात्प्रत्ययसंततिम् ॥ ८० ॥

भाषार्थ—मरणपर्यंत धारण करनेमें निमित्तको दिखाते हुये—अनिच्छा ( इच्छाका व ) जिसका निवारण नहीं कर सकती यह जो बोधका धर्म, उससे विलक्षणता ते हैं कि उपासना पुरुषकी इच्छासे करनेको न करनेको और अन्यथा करनेको य है अर्थात् चाहे जैसे कर सकते हैं इससे पुरुषकी इच्छाके अधीन से उपासना सर्वदा करने योग्य है अर्थात् सदैव ब्रह्माकार प्रतीतियोंको तार करै ॥ ८० ॥

वेदाध्यायी ह्यप्रमत्तोधीते स्वप्नेधिवासतः ॥
जपिता तु जपत्येव तथा ध्याताऽपि वासयेत् ॥ ८१ ॥

भाषार्थ—अब सदा चिंतनका फल कहते हैं कि अप्रमत्त ( सावधान ) वेदका पाठी र्थात् सदैव पढनेवाला और सदैव जपका कर्ता ये दोनों स्वप्नमेंभी अधिवास ( दृढ- सना ) से पढना और जपको ही करते रहैं इसी प्रकार उपासकभी वासनाकी दृढ- से स्वप्न आदिमेंभी ध्यानको ही करता है ॥ ८१ ॥

---

१ महात्मनश्चतुरो देव एकः कः स जगार भुवनस्य गोपास्तं कापेयं नाभिपश्यंति मर्त्याः अभिप्रतारिन् बहुधा वसंतम् ।

विरोधिप्रत्ययं त्यक्त्वा नैरंतर्येण भावयन्॥
लभते वासनावेशात्स्वप्नादावपि भावनाम्॥८

भाषार्थ-अव स्वप्नआदिमेंभी ध्यानके अनुवर्तनमें कारणको कहते जो प्रत्यय ( प्रतीति ) उसको छोडकर निरंतर भावना करता हुआ दृढतासे स्वप्नआदिमेंभी भावना ( ध्यान ) को प्राप्त होता है ॥ ८२॥

भुंजानोऽपि निजारब्धमास्थातिशयतोऽनिशम्॥
ध्यातुं शक्तो न संदेहो विषयव्यसनी यथा॥८

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि प्रारब्धकर्मके वश विषयोंको भो भावनाकी सिद्धि होगी सो ठीक नहीं कि विषयोंके व्यसनीके अतिशय ( अधिकता ) होनेपर ध्यानकी सिद्धिको कहते हैं कि तासे रात्रिदिन अपने प्रारब्धको भोगता हुआ विषयोंके व्यसनवालेके सकता है इसमें संदेह नहीं ॥ ८३ ॥

परव्यसनिनी नारी व्यग्राऽपि गृहकर्मणि॥
तदेवास्वादयत्यंतः परसंगरसायनम् ॥ ८४ ॥

भाषार्थ-अव दृष्टांतका विवरण करते हैं-कि परपुरुषमें है व्यसन स्त्री घरके कार्यमें व्यग्र ( लगी ) भी हुयी उसी परपुरुषके संगरूप रसा का अपने मनमें स्वाद लेती है ॥ ८४ ॥

परसंगं स्वादयंत्या अपि नो गृहकर्म तत्॥
कुंठीभवेदपि त्वेतदापातेनैव वर्तते ॥ ८५ ॥

भाषार्थ-परपुरुषके संगका स्वाद लेती हुयीभी उसका वह घरका होता अर्थात् ज्योंका त्यों मरणपर्यंत चला जाता है परंतु उसकी संगमें ही रहती है ॥ ८५ ॥

गृहकृत्यव्यसनिनी यथा सम्यक्करोति तत्॥
परव्यसनिनी तद्वन्न करोत्येव सर्वथा ॥ ८६ ॥

भाषार्थ-अव मरणपर्यंत गृहके कार्यकी स्थितिका वर्णन करते हैं कि जिसे व्यसन है वह स्त्री गृहकार्यको जैसे भली प्रकार करती है उस जिसको व्यसन है वह सर्वथा नहीं करती ॥ ८६ ॥

एवं ध्यानैकनिष्ठोऽपि लेशाल्लौकिकमारभेत्॥
तत्त्ववित्त्वविरोधित्वाल्लौकिकं सम्यगाचरेत् ॥ ८

भापार्थ–अब दार्ष्टांतिकमें घटाते हैं कि इसी प्रकार एक ध्यानमें ही निष्ठा जिसकी पुरुषभी लेशमात्र ( थोडासा ) लौकिक कर्म करता है–कदाचित् कहो कि ज्ञानी लौकिक व्यवहारको लेशमात्रसे करता है वा भली प्रकारसे, सो ठीक नहीं त्त्वज्ञानी तो लौकिकव्यवहारको भली प्रकार करता है क्योंकि व्यवहार तत्त्वज्ञा-विरोधी नहीं है ॥ ८७ ॥

मायामयः प्रपंचोऽयमात्मा चैतन्यरूपधृक् ॥
इतिवोधे विरोधः को लौकिकव्यवहारिणः ॥ ८८ ॥

भापार्थ–अविरोधको ही दिखाते हैं कि यह प्रपंच मायामय है और आत्मा चैत-पधारी है ऐसा वोध होनेपर लौकिक व्यवहारके कर्ताका कौन विरोध है अर्थात् नहीं ॥ ८८ ॥

अपेक्षते व्यवहृतिर्न प्रपंचस्य वस्तुताम् ॥
नाप्यात्मजाड्यं किं त्वेषा साधनान्येव कांक्षति ॥ ८९ ॥

भापार्थ–व्यवहारको प्रपंचकी सत्यताकी अपेक्षा नहीं है और न आत्माकी जडता-अपेक्षा है अर्थात् ऐसा नहीं है कि प्रपंच सत्य और आत्मा जड होय तो व्यव-चले किंतु व्यवहार अपने साधनोंकी ही अपेक्षा करता है ॥ ८९ ॥

मनोवाक्कायतद्वाह्यपदार्थाः साधनानि तान् ॥
तत्त्वविन्नोपमृद्नाति व्यवहारोऽस्य नो कुतः ॥ ९० ॥

भापार्थ–अब व्यवहारके साधनोंको दिखाते हैं कि मन वाणी देह और गृह क्षेत्र दे वाह्यपदार्थ ये साधन हैं इनको तत्त्वज्ञानी निवारण नहीं करता है तो तत्त्वज्ञानीका हार क्यों न होगा अर्थात् अवश्य होगा ॥ ९० ॥

उपमृद्नाति चित्तं चेद्ध्याताऽसौ न तु तत्त्ववित् ॥
न बुद्धिमर्दयन् दृष्टो घटतत्त्वस्य वेदिता ॥ ९१ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि विपयका निवारण तत्त्वज्ञानीको मत हो चित्तकी त्ति तो होनी ही चाहिये सो ठीक नहीं कि यदि तत्त्वज्ञानी चित्तका उपमर्दन करता ो वह ध्यानी है तत्त्वज्ञानी नहीं क्योंकि घटके तत्त्वका ज्ञाता कोईभी बुद्धिको र्दत करता नहीं देखा ॥ ९१ ॥

सकृत्प्रत्ययमात्रेण घटश्चेद्भासते सदा ॥
स्वप्रकाशोऽयमात्मा किं घटवच्च न भासते ॥ ९२ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि स्थूल घटके दर्शनमें चित्तकी पी[illegible] है-सूक्ष्मरूप ब्रह्मके ज्ञानमें चित्तकी पीडा अवश्य चाहिये सो ठी[illegible] एकवार ही प्रतीतिमात्रसे घट भासता है तो सदैव स्वप्रकाशरू[illegible] घटके समान नहीं भासता अर्थात् स्वप्रकाश आत्मा घटसे[illegible] तिसे भासता है ॥ ९२ ॥

**स्वप्रकाशतया किं ते तद्बुद्धिस्तत्त्ववेदनम्॥**
**बुद्धिश्च क्षणनाश्येति चोद्यं तुल्यं घटादिषु॥ ९३ ॥**

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ब्रह्म स्वप्रकाश रहो ब्रह्मविषयक [illegible] तत्त्वज्ञान है और वह बुद्धि क्षणिक है इससे ब्रह्ममें पुनः २ ([illegible] अपेक्षा करेगी सो ठीक नहीं कि स्वप्रकाशरूपब्रह्म बुद्धिको तत्त्वज्ञान[illegible] क्षणिक मानोगे तो यह शंका घट आदिमेंभी तुल्य है ॥ ९३ ॥

**घटादौ निश्चिते बुद्धिर्नश्यत्येव यदा घटः॥**
**इष्टो नेतुं तदा शक्य इति चेत्समात्मनि॥ ९४ ॥**

भापार्थ-यदि घटका ज्ञान क्षणिकभी है तोभी एकवार निश्चि[illegible] व्यवहार कर सकते हैं उसमें चित्तकी स्थिरताका कुछ प्रयोजन नहीं [illegible] यदि घट आदिके निश्चय होनेपर बुद्धि नष्ट हो जाती है और उस घट[illegible] ले जा सकते हैं तो यह वात आत्मामेंभी तुल्य है ॥ ९४ ॥

**निश्चित्य सकृदात्मानं यदापेक्षा तदैव तम्॥**
**वक्तुं मंतुं तथा ध्यातुं शक्नोत्येव हि तत्त्ववित्॥ ९५ ॥**

भापार्थ-अव आत्मामें समताकाही वर्णन करते हैं कि एकवार आ[illegible] को करके तत्त्वज्ञानी जिस समय अपेक्षा हो उसीसमय उस आत्मा[illegible] नेमें और ध्यान करनेमें समर्थ है अर्थात् कथन आदि कर सकता है॥

**उपासक इव ध्यायँल्लौकिकं विस्मरेद्यदि॥**
**विस्मरत्वेव सा ध्यानाद्विस्मृतिर्न तु वेदनात्॥ ९६ ॥**

भापार्थ-कदाचित् कहो कि तत्त्वज्ञानीकोभी उपासकके समान [illegible] वश जगत्का अनुसंधान नहीं देखते सो ठीक नहीं कि यदि उपासक[illegible] कोभी लौकिक पदार्थोंका विस्मरण हो जायगा तो वह विस्मरण हो[illegible] रण ध्यानसे होता है ज्ञानसे नहीं ॥ ९६ ॥

ध्यानं त्वैच्छिकमेतस्य वेदनान्मुक्तिसिद्धितः ॥
ज्ञानादेव तु कैवल्यमिति शास्त्रेषु डिंडिमः ॥ ९७ ॥

...पार्थ–कदाचित् कहो कि तत्त्वज्ञानीकोभी मुक्तिके लिये ध्यान कर्तव्य है सो ...हीं कि इस तत्त्वज्ञानीको ध्यान तो इच्छाके अनुसार कर्तव्य है क्योंकि मुक्ति ...से ही सिद्ध है और वेदांतशास्त्रोंमें यह डिंडिम ( प्रसिद्धि वा ढंडोरा ) है ...नसे ही इन श्रुतियोंके अनुसार मोक्ष होता है कि ज्ञानसे वह कैवल्य होता ...से मुक्ति होती है–उस ब्रह्मको जानकर मृत्युका अवलंघन करता है अन्य ...ोक्षके लिये नहीं है–देवको जानकर सब पापोंसे छुटता है ॥ ९७ ॥

तत्त्वविद्यदि न ध्यायेत्प्रवर्तेत तदा बहिः ॥
प्रवर्ततां सुखेनायं को बाधोऽस्य प्रवर्तने ॥ ९८ ॥

...पार्थ–कदाचित् तत्त्वज्ञानीको ध्यानकी आवश्यकता न मानोगे तो वह बाह्य ...में प्रवृत्त हो जायगा सो ठीक नहीं कि यदि यह कहोगे कि तत्त्वज्ञानी ध्यान ... तो बाह्य विषयोंमें प्रवृत्त हो जायगा तो सुखसे प्रवृत्त हो इसकी प्रवृत्तिमें ...बाध ( हानि ) नहीं है ॥ ९८ ॥

अतिप्रसंग इति चेत् प्रसंगं तावदीरय ॥
प्रसंगो विधिशास्त्रं चेन्न तत्तत्त्वविदं प्रति ॥ ९९ ॥

...पार्थ–कदाचित् कहो कि बाह्य विषयोंमें प्रवृत्ति माननेमें अतिप्रसंग ( दोष ) ...सो ठीक नहीं कि यदि अतिप्रसंग कहोगे तो प्रथम उस अति प्रसंगको कहो- ...ास्त्रको प्रसंग कहोगे तो सो भी नहीं कह सकते क्योंकि वह विधिशास्त्र तत्त्व- ...के लिये नहीं है किंतु विधि और निषेध दोनोंभी अज्ञानीके लिये हैं ॥ ९९ ॥

वर्णाश्रमवयोवस्थाभिमानो यस्य विद्यते ॥
तस्यैव च निषेधाश्च विधयः सकला अपि ॥ १०० ॥

...पार्थ–विधि और निषेध शास्त्रको अज्ञानीके विषयमें ही दिखाते हैं कि वर्ण...म वय ( आयुः ) की स्थिति इनका अभिमान जिसको है उसके लियेही संपूर्ण ... और निषेध हैं ज्ञानीके लिये तो न विधि है और न निषेध है ॥ १०० ॥

वर्णाश्रमादयो देहे मायया परिकल्पिताः ॥
नात्मनो बोधरूपस्येत्येवं तस्य विनिश्चयः ॥ १ ॥

---

... ज्ञानादेव तु कैवल्यं प्राप्यते येन मुच्यते । तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पंथा विद्यतेऽ ... ॥ ज्ञात्वा देवं मुच्यते सर्वपापैः ।

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि तत्त्वज्ञानीकोभी देहधारी होनेसे अभिमान है सो ठीक नहीं कि वर्ण आश्रम आदि देहके विषे हैं बोधरूप आत्मामें नहीं है इस प्रकारका निश्चय तत्त्वज्ञानीको होता

समाधिमथ कर्माणिं मा करोतु करोतु वा ॥
हृदयेनास्तसर्वास्थो मुक्त एवोत्तमाशयः ॥ २ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि ज्ञानीको पूर्वोक्त तत्त्वका निश्चय उसकेभी कर्म कहे हैं सो ठीक नहीं कि जिस ज्ञानीने हृदयसे (आसक्ति विशेष) ओंका त्याग कर दिया है और उत्तम है ज्ञान) जिसका ऐसा मुक्त पुरुष समाधि वा कर्मको मत करो वा उसकी नहीं है ॥ २ ॥

नैष्कर्म्येण न तस्यार्थस्तस्यार्थोऽस्ति न कर्मभिः
न समाधानजप्याभ्यां यस्य निर्वासनं मनः ॥

भाषार्थ-अब विद्वानको कुछभी कर्तव्य नहीं इसमें अन्य देते हैं कि नैष्कर्म्य (कर्मके त्याग) से उसका कुछ अर्थ नहीं है और न समाधिसे और न जपसे कुछ अर्थ है जिसका रहित है ॥ ३ ॥

आत्मासंगस्ततोऽन्यत्स्यादिंद्रजालं हि मायिकम्
इत्यचंचलनिर्णीते कुतो मनसि वासना ॥ ४ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि विद्वान्कोभी वासना निवृत्तिके है सो ठीक नहीं कि आत्मा असंग है और उससे अन्य सब है इस प्रकार अचंचल निर्णय किये मनमें वासना कहांसे हो सकती होसकती है ॥ ४ ॥

एवं नास्ति प्रसंगोऽपि कुतोऽस्यातिप्रसंजनम् ॥
प्रसंगो यस्य तस्यैव शंक्येतातिप्रसंजनम् ॥ ५ ॥

भाषार्थ-इस प्रकार जब ज्ञानीको प्रसंग ही नहीं तो अति क्योंकि जिसके प्रसंग (विषयोंका संग) होता है उसको ही अति हुआ करती है ॥ ५ ॥

विध्यभावान्न बालस्य दृश्यतेऽतिप्रसंजनम् ॥
स्यात्कुतोऽतिप्रसंगोऽस्य विध्यभावे समे सति ॥

[भावा]र्थ–अब इसका उदाहरण देते हैं कि जैसे बालकको विधिके अभावसे अति-[प्रसंग] (दोष) नहीं देखते हैं इसी प्रकार विधिका अभाव समान होनेपर ज्ञानीकोभी [अतिप्र]संग कैसे हो सकता है ॥ ६ ॥

न किंचिद्वेत्ति बालश्चेत्सर्वं वेत्त्येव तत्त्ववित् ॥
अल्पज्ञस्यैव विधयः सर्वे स्युर्नान्ययोर्द्वयोः ॥ ७ ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि बालकको तो विधिके अभावमें अज्ञता हेतु है विद्वा-[नमें] अज्ञता नहीं है सो भी ठीक नहीं कि यदि बालक किंचित्भी नहीं जानता [तो त]त्त्वज्ञानी सबको जानता है अर्थात् उसकी सर्वज्ञता ही विधिके अभावमें हेतु [है] कि अल्पज्ञको ही सब विधि होती हैं अन्य जो अज्ञ सर्वज्ञ दोनों हैं उनके [वि]धि नहीं होती हैं ॥ ७ ॥

शापानुग्रहसामर्थ्यं यस्यासौ तत्त्वविद्यदि ॥
तन्न शापादिसामर्थ्यं फलं स्यात्तपसो यतः ॥ ८ ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि व्यास आदिके समान शाप और अनुग्रहमें जिसकी [साम]र्थ्य हो वही तत्त्वज्ञानी है अन्य नहीं सो ठीक नहीं क्योंकि शाप आदिका जो [सामर्थ्]य है वह तपका फल है ॥ ८ ॥

व्यासादेरपि सामर्थ्यं दृश्यते तपसो बलात् ॥
शापादिकारणादन्यत्तपो ज्ञानस्य कारणम् ॥ ९ ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि व्यास आदि ज्ञानियोंकोभी शापआदिका सामर्थ्य [है] सो भी ठीक नहीं कि व्यासआदिका जो शाप और अनुग्रहका सामर्थ्य [त]पके बलसे है तत्त्वज्ञानसे नहीं कदाचित् कहो कि तपसे ब्रह्मको जाननेकी [इच्छा] कर इस श्रुतिसे तपसे हीनको तत्त्वज्ञानभी न होना चाहिये सोभी ठीक नहीं [शा]पआदिके कारण तपसे भिन्न जो तप वह ज्ञानका कारण होता है अर्थात् [तप] अनेकप्रकारका है ॥ ९ ॥

द्वयं यस्यास्ति तस्यैव सामर्थ्यज्ञानयोर्जनिः ॥
एकैकं तु ततः कुर्वन्नेकैकं लभते फलम् ॥ ११० ॥

[भाव]ार्थ–कदाचित् कहो कि तो उन व्यासआदिकोंको तत्त्वज्ञानी होनेपर शाप[आदि]की कारणता कैसे देखते हैं सो ठीक नहीं कि दोनों प्रकारका तप जिसने किया [उस]को ही शापआदिका सामर्थ्य और ज्ञान दोनों पैदा होते हैं और एक २ तपको [करता] हुआ मनुष्य एक २ फलको ही प्राप्त होता है दोनोंको नहीं ॥ ११० ॥

---

[१] तपसा ब्रह्म विजिज्ञासस्व।

सामर्थ्यहीनो निंद्यश्चेद्यतिभिर्विधिवर्जितः ॥
निंद्यंते यतयोऽप्यन्यैरनिशं भोगलंपटैः ॥ ११ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि सामर्थ्यसे हीन जो विधिवर्जित ... है उसकी संन्यासी निंदा करेंगे तो करो उन संन्यासियोंकीभी तो ... निंदा करते हैं ॥ ११ ॥

भिक्षावस्त्रादि रक्षेयुर्यद्येते भोगतुष्टये ॥
अहो यतित्वमेतेषां वैराग्यभरमंथरम् ॥ १२ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि तो संन्यासीभी भोगोंसे संतोष ... संचय करैं सो ठीक नहीं कि यदि ये संन्यासीभी भोगोंसे प्रसन्न ... और वस्त्र आदिकी रक्षा करैं तो इनका संन्यासी होना आश्चर्य है ... ग्यके भारसे मंद हैं अर्थात् वैराग्यरहित हैं ॥ १२ ॥

वर्णाश्रमपरान्मूढा निंदंत्वित्युच्यते यदि ॥
देहात्ममतयो बुद्धं निंदंत्वाश्रममानिनः ॥ १३ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि विपयोंमें लंपट पामरोंकी की हुई ... कर्ताओंकी कुछ हानि नहीं-सो भी ठीक नहीं कि यदि वर्ण आश्रम ... निंदा करेंगे ऐसा कहोगे तो देहाभिमानी, कर्ममें तत्पर, मूर्ख, आ... ज्ञानीकीभी निंदा करो उससे तत्त्वज्ञानीकी कुछ हानि नहीं ॥ १३ ॥

तदित्थं तत्त्वविज्ञाने साधनानुपमर्दनात् ॥
ज्ञानिनाऽऽचरितुं शक्यं सम्यग्राज्यादि लौकिकम् ॥

भापार्थ-अत्र प्रसंगसे कहेकी समाप्तिकरके प्रकरणमें आते ... इस पूर्वोक्त प्रकारसे तत्त्वविज्ञानके होनेपर लौकिक व्यवहार... मन आदि हैं उनके लयका जो अभाव उससे ज्ञानी मनुष्य ... आदिको भली प्रकार कर सकता है अर्थात् राज्य आदि ... कुछभी हानि नहीं है ॥ १४ ॥

मिथ्यात्वबुद्ध्या तत्रेच्छा नास्ति चेत्तर्हि माऽस्तु ...
ध्यायन्वाऽथ व्यवहरन्यथाऽरब्धं वसत्वयम् ॥ १५ ॥

भापार्थ-कदाचित कहो कि तत्त्वज्ञानीकी प्रपंचके मिथ्याज्ञान... इच्छा ही न होगी सो ठीक नहीं कि यदि मिथ्यात्वबुद्धिसे उनमें ... मत हो क्योंकि यह ज्ञानी ध्यान वा व्यवहारको करता हुआ अपने ... वसो कुछ चिंता नहीं है ॥ १५ ॥

उपासकस्तु सततं ध्यायन्नेव वसेद्यतः ॥
ध्यानेनैव कृतं तस्य ब्रह्मत्वं विष्णुतादिवत् ॥ १६ ॥

ापार्थ–अब उपासककी ज्ञानीसे विषमताको दिखाते हैं कि जिससे उपासकको ाव ध्यानसे ही हुआ है अन्य प्रमाणोंसे नहीं इससे उपासक निरंतर ध्यान ा हुआ ही वसै उसमें यह दृष्टांत है कि जैसे अपनेमें ध्यानसे संपादनकिया त्व पारमार्थिक ( सत्य ) नहीं होता है ऐसे ही उपासकका ब्रह्मत्वभी ार्थिक नहीं है ॥ १६ ॥

ध्यानोपादानकं यत्तद्ध्यानाभावे विलीयते ॥
वास्तवीब्रह्मता नैव ज्ञानाभावे विलीयते ॥ १७ ॥

ापार्थ–कदाचित् कहो कि ध्यानसे संपादन किया ब्रह्मभावभी पारमार्थिक हो ा सो ठीक नहीं कि ध्यान जिसका उपादान कारण है ऐसे वाग्धेनु आदि का अभाव होनेपर नष्ट हो जाते हैं और जिससे ब्रह्मता वास्तव है इससे ज्ञानके में लय नहीं होती ॥ १७ ॥

ततोऽभिज्ञापकं ज्ञानं न नित्यं जनयत्यदः ॥
ज्ञापकाभावमात्रेण न हि सत्यं विलीयते ॥ १८ ॥

पार्थ–और वास्तव होनेसे ही ब्रह्मत्व, ज्ञानसे पैदाभी नहीं होता यह कहते हैं ससे यह ब्रह्मत्व नित्य है तिससे ज्ञान उसका अवबोधक ( जनानेवाला ) है नहीं है क्योंकि ज्ञापकके अभावमात्रसे सत्यताका नाश नहीं होता है अर्थात् जो पैदा होता तो ज्ञानके नाश होनेपर ब्रह्मत्वभी लयको प्राप्त हो जाता इससे ज्ञानसे ब्रह्मत्व नहीं है ॥ १८ ॥

अस्त्येवोपासकस्यापि वास्तवी ब्रह्मतेति चेत् ॥
पामराणां तिरश्चां च वास्तवी ब्रह्मता न किम् ॥ १९ ॥

पार्थ–अब ज्ञानीके समान उपासकके ब्रह्मत्वकीभी सत्यतामें शंका करते हैं कि उपासककीभी ब्रह्मता वास्तवी ( सच्ची ) है तो क्या पामर ( मूर्ख ) और तिरछे आदि ) इनकी ब्रह्मता सत्य नहीं है ॥ १९ ॥

अज्ञानादपुमर्थत्वमुभयत्रापि तत्समम् ॥
उपवासाद्यथा भिक्षा वरं ध्यानं तथान्यतः ॥ १२० ॥

पार्थ–कदाचित् कहो कि विद्यमानभी वह ब्रह्मत्व अज्ञानसे पामरोंके पुरुषार्थका ी नहीं होता सो ठीक नहीं कि यह दोष तो दोनों पक्षमें तुल्य है अर्थात् उपा-

सकके भी पुरुषार्थका उपयोगी अज्ञातब्रह्म नहीं है-कदाचित् कहो कि क्या फल है सोभी ठीक नहीं कि उपवाससे जैसे भिक्षा श्रेष्ठ है तैसे ध्यानभी श्रेष्ठ है ॥ १२० ॥

पामराणां व्यवहृतेर्वरं कर्माद्यनुष्ठितिः ॥
ततोऽपि सगुणोपास्तिर्निर्गुणोपासना ततः ॥ २१ ॥

भापार्थ-अन्य कर्मोंसे श्रेष्ठताको ही दिखाते हैं कि पामरोंके कर्मोंका करना श्रेष्ठ है और कर्मोंसे सगुणब्रह्मकी उपासना और तिसे पासना तिसी प्रकार श्रेष्ठ है ॥ २१ ॥

यावद्विज्ञानसामीप्यं तावच्छ्रैष्ठ्यं विवर्द्धते ॥
ब्रह्मज्ञानायते साक्षान्निर्गुणोपासनं शनैः ॥ २२ ॥

भापार्थ-अव उत्तरोत्तर श्रेष्ठतामें कारण कहते हैं कि जबतक ज्ञान है तवतक श्रेष्ठताकी वृद्धि होती है क्योंकि शनैः २ निर्गुणकी जो साक्षात् ब्रह्मज्ञानरूप है ॥ २२ ॥

यथा संवादिविभ्रांतिः फलकाले प्रमायते ॥
विद्यायते तथोपास्तिर्मुक्तिकालेतिपाकतः ॥ २३ ॥

भापार्थ-अव पूर्वोक्त अर्थको दृष्टांत देकर दृढ करते हैं कि जैसे संवा होनेपर प्रमाणरूप हो जाता है इसी प्रकार उपासनाभी मुक्तिके पाकसे विद्या (ज्ञान) रूप होजाती है अर्थात् उपासना ही ज्ञानरूप हो

संवादिभ्रमतः पुंसः प्रवृत्तस्यान्यमानतः ॥
प्रमेति चेत्तथोपास्तिर्मांतरे कारणायताम् ॥ २४ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि संवादीभ्रम स्वयं प्रमाणरूप भ्रमसे प्रवृत्त हुये मनुष्यको इंद्रिय और विषयके संबंधसे प्रमा ठीक नहीं कि कदाचित् कहो कि संवादिभ्रमसे प्रवृत्त हुये मनुष्य णसे यदि प्रमा होती है तो उपासनाभी निदिध्यासनरूप होकर हुये अपरोक्षज्ञानमें कारण हो जायगी ॥ २४ ॥

मूर्तिध्यानस्य मंत्रादेरपि कारणता यदि ॥
अस्तु नाम तथाप्यत्र प्रत्यासत्तिर्विशिष्यते ॥ २५ ॥

भापार्थ-कदाचित् कहो कि इस प्रकार मूर्तिके ध्यानआदिमें ताके संपानद्वारा अपरोक्षज्ञानके कारण हो जानेसे सो ठीक नहीं कि

ग्रान और मंत्रआदिभी ज्ञानके कारण होजायंगे तो हो तथापि उपासनामें ज्ञानकी मीपताका विशेष है अर्थात् उपासनाके अनंतर ही ब्रह्मज्ञान होता है और मूर्ति-ादिके ध्यानआदिसे विलंबसे होता है ॥ २५ ॥

निर्गुणोपासनं पक्कं समाधिः स्याच्छनैस्ततः ॥
यः समाधिर्निरोधाख्यः सोऽनायासेन लभ्यते ॥ २६ ॥

भावार्थ–अब समीपताके प्रकारको ही दिखाते हैं कि जब निर्गुण उपासना पक-ाती है तब सविकल्पक समाधि हो जाती है फिर शनैः २ निरोध नामकी समाधि ो जाती है और उस निरोध नामकी समाधिकेभी निरोध होनेपर निर्बीज समाधि जो बका निरोधरूप इसे सूत्रमें कही है उसका अनायाससे लाभ होता है ॥ २६ ॥

निरोधलाभे पुंसोऽन्तरसंगं वस्तु शिष्यते ॥
पुनःपुनर्वासितेऽस्मिन्वाक्याज्जायेत तत्त्वधीः ॥ २७ ॥

भावार्थ–अब निर्विकल्पक समाधिके फलको कहते हैं कि निरोधसमाधिका लाभ ोनेपर मनुष्यके अंतर्गत असंग वस्तु ( ब्रह्म ) का शेष रह जाता है और पुनः २ वारंवार ) इस असंग वस्तुकी भावना करनेपर तत्त्वमसि आदि महावाक्योंसे तत्त्व-ान होजाता है अर्थात् मैं ब्रह्म हूं यह ज्ञान होता है ॥ २७ ॥

निर्विकारासंगनित्यस्वप्रकाशैकपूर्णता ॥
बुद्धौ झटिति शास्त्रोक्ता आरोहंत्यविवादतः ॥ २८ ॥

भावार्थ–अब तत्त्वज्ञानके स्वरूपको स्पष्ट करते हैं कि निर्विकार–असंग–नित्य–स्वप्रकाश–एक–पूर्ण ये जो ब्रह्मके रूप शास्त्रोंमें कहे हैं वे शीघ्र ही विना विवादके बुद्धिमें जम जाते हैं–अर्थात् निर्विकार आदि स्वरूप ब्रह्मका ज्ञान हो जाता है ॥ २८ ॥

योगाभ्यासस्त्वेतदर्थोऽमृतविंद्वादिषु श्रुतः ॥
एवं च दृष्टद्वारापि हेतुत्वादन्यतो वरम् ॥ २९ ॥

भावार्थ–कदाचित् कहो कि निर्विकल्पक समाधिसे अपरोक्षज्ञान होता है इसमें क्या प्रमाण है सो ठीक नहीं कि योगाभ्यासका फल ज्ञान है यह अमृतविंदुआदि श्रुतियोंमें कहा है–इससे दृष्टके द्वारा अर्थात् निर्विकल्पक समाधिके लाभसे, और निर्गुण उपासना, अपरोक्षज्ञानके समीप होनेसे सगुण उपासनासे श्रेष्ठ है ॥ २९ ॥

उपेक्ष्य तत्तीर्थयात्राजपादीनेव कुर्वताम् ॥
पिंडं समुत्सृज्य करं लेढीति न्याय आपतेत् ॥ १३० ॥

१ सर्वनिरोधान्निर्बीजः समाधिः ।

भाषार्थ—इस प्रकार जब अपरोक्षज्ञानका साधन है तो उसे अन्यकर्मोंमें प्रवृत्त हैं उनके श्रमको वृथा दिखाते हैं कि निर्गुण कर जो तीर्थयात्रा और जप आदिको करते हैं उनमें यह न्याय मनुष्य पिंडको त्यागकर अपने हाथको चाटने लगै ऐसे ही वे हैं॥

उपासकानामप्येवं विचारत्यागतो यदि ॥
बाढं तस्माद्विचारस्यासंभवे योग ईरितः ॥ ३१ ॥

भाषार्थ—कदाचित् कहो कि जो आत्मतत्त्वविचारको त्याग करते हैं उनकोभी यह न्याय समान है सो ठीक है कि यदि विचारके सकोंकोभी ऐसा ही मानोगे तो सत्य आपका कथन है कि जिससे उक्त न्याय घटता है तिसीसे विचारके असंभवमें योग कहा है विधान है ॥ ३१ ॥

बहुव्याकुलचित्तानां विचारात्तत्त्वधीर्नहि ॥
योगो मुख्यस्ततस्तेषां धीदर्पस्तेन नश्यति ॥ ३२ ॥

भाषार्थ—अब विचारके असंभवमें कारण कहते हैं कि बहुत व्याकुल है उनके विचारसे तत्त्वज्ञान नहीं होता है इससे योग ही मुख्य है क्योंकि तिस योगसे बुद्धिका दर्प ( अभिमान ) नष्ट हो जाता है॥ ३२॥

अव्याकुलधियां मोहमात्रेणाच्छादितात्मनाम् ॥
सांख्यनामा विचारः स्यान्मुख्यो झटिति सिद्धिदः ॥

भाषार्थ—इस प्रकार व्याकुल चित्तोंको योगकी मुख्यताको कहकर चित्तोंको विचारकी ही मुख्यताको कहते हैं कि जिनकी बुद्धि तो और केवल मोहसे मन आच्छादित है उनको सांख्य नामका विचार क्योंकि वही मुख्य और शीघ्र सिद्धिका दाता है ॥ ३३ ॥

यत्सांख्यैः प्राप्यते स्थानं तद्योगैरपि गम्यते ॥
एकं सांख्यं च योगं च यः पश्यति स पश्यति॥

भाषार्थ—अब सांख्य योग दोनों मुक्तिके कारण हैं इसमें गीताका देते हैं कि जिस स्थानको सांख्य प्राप्त होते हैं उसी स्थानमें इस प्रकार फलके द्वारा सांख्य और योगको जो एक देखता है वही भली प्रकार देखता है ॥ ३४ ॥

तत्कारणं सांख्ययोगाधिगम्यमिति हि श्रुतिः ॥
यस्तु श्रुतेर्विरुद्धः स आभासः सांख्ययोगयोः ॥

भापार्थ–केवल गीताका वाक्य ही नहीं है किंतु उस वाक्यकी मूल श्रुतिकोभी ाते हैं कि मुक्तिके कारण सांख्य योग हैं क्योंकि श्रुतिमें यह लिखा है कि ख्ययोगसे आत्मा प्राप्त होने योग्य है कदाचित् कहो कि सांख्य योग दोनोंको ज्ञानके द्वारा मुक्तिका कारण मानोगे तो सांख्यशास्त्रमें कहे तत्त्वभी कारण जाँयगे सो ठीक नहीं कि सांख्य और योगमें जो श्रुतिसे विरुद्ध है वह आभास र्थात् प्रतीतिमात्र है और जो आभास होता है उसका बाध हो जाता है ॥ ३५ ॥

उपासनं नापि पक्वमिह यस्य परत्र सः ॥
मरणे ब्रह्मलोके वा तत्त्वं विज्ञाय मुच्यते ॥ ३६ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो यदि उपासक तत्त्वज्ञानसे पहिले मर जाय तो उसका र न होगा सो ठीक नहीं कि जिसकी उपासना अत्यंत पक्की न हो वह इस में वा परलोकमें मरणके समय वा ब्रह्मलोकमें तत्त्वको जानकर मुक्त हो ा है ॥ ३६ ॥

यं यं वाऽपि स्मरन् भावं त्यजत्यंते कलेवरम् ॥
तं तमेवैति यच्चित्तस्तेन यातीति शास्त्रतः ॥ ३७ ॥

भापार्थ–अब मरणसमयमें ज्ञानसे मुक्तिके लाभमें प्रमाण कहते हैं कि जिस २ का स्मरण करता हुआ मनुष्य अंतसमयमें देहको त्यागता है उसी २ भावको होता है क्योंकि शास्त्रमें यह लिखा है जिसमें चित्त हो उसी मार्गसे जाता है ॥ ३७ ॥

अंत्यप्रत्ययतो नूनं भावि जन्म तथा सति ॥
निर्गुणप्रत्ययोऽपि स्यात्सगुणोपासने यथा ॥ ३८ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि पूर्वोक्त श्रुति और स्मृतिके वाक्योंसे अंतसमयकी तिसे भाविजन्म कहा है ज्ञानसे मुक्ति नहीं कही सो ठीक है कि अंतके निश्चयसे विजन्म अवश्य होता है कदाचित् कहो कि मरणकालमें ज्ञानसे मोक्ष होता है में ये दोनों वाक्य प्रमाण क्यों दिये सो ठीक नहीं कि जब अंतकी प्रतीतिसे वेजन्मका निश्चय है तो जैसे सगुण उपासनामें मरणके समय पूर्व अभ्यासके सगुणब्रह्माकार प्रतीति होती है तैसे ही निर्गुण उपासककोभी निर्गुणब्रह्म विप- प्रतीति हो जाती है ॥ ३८ ॥

नित्यनिर्गुणरूपं तन्नाममात्रेण गीयताम् ॥
अर्थतो मोक्ष एवैष संवादिभ्रमवन्मतः ॥ ३९ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि निर्गुणप्रतीतिके अभ्याससे निर्गुणब्रह्मकी प्राप्ति ही ा मुक्ति न होगी सो ठीक नहीं कि यह ब्रह्म नित्यनिर्गुणरूप है ऐसे नाममात्रसे

कहो अर्थात् शब्दका ही भेद है अर्थसे तो यही मोक्ष है क्योंकि ... मोक्ष कहते हैं जैसे संवादिभ्रम नाममात्रसे भ्रम है वस्तुतः ... यह मोक्षहै ॥ ३९ ॥

तत्सामर्थ्याज्जायते धीर्मूलाविद्यानिवर्तिका ॥
अविमुक्तोपासनेन तारकब्रह्मबुद्धिवत् ॥ ४० ॥

भावार्थ–कदाचित् कहो कि मनकी क्रियारूप निर्गुण उपासना ... नहीं होसकती सो ठीक नहीं कि निर्गुण उपासनाके सामर्थ्य ( ... द्याका निवर्त्तक ब्रह्मज्ञान होता है जैसे अविमुक्त सगुणब्रह्मकी ... ब्रह्मविद्या होती है इसीप्रकार निर्गुण उपासनासे निर्गुणब्रह्मज्ञान हो...

सोऽकामो निष्काम इति ह्यशरीरो निरिंद्रियः ॥
अभयं हीति मुक्तत्वं तापनीये फलं श्रुतम् ॥ ...

भावार्थ–कदाचित् कहो कि निर्गुण उपासनाका मोक्ष फल है ... है सो ठीक नहीं कि वह अकाम है निष्काम है आत्मकाम है उस ... निकसते किंतु वहां ही लीन होजाते हैं ब्रह्मरूप हुआ वह ब्रह्म... वह शरीर, इंद्रिय, प्राण, मन, इनसे रहित है सच्चिदानंदरूप स्वराट् ... होता है–और जो इस प्रकार जानता है वह चिन्मयओंकाररूप ... जगत् चिन्मय है तिससे परमेश्वर एक ही वह होता है यही ... ब्रह्म अभय है–इससे जो ऐसे जानता है वह ब्रह्मरूप ही होता ... ( गुप्त ) है इत्यादिवाक्योंसे तापनीय उपनिषद्में निर्गुण ... फल सुना है–भावार्थ–यह है कि वह कामनाओंसे रहित है ... है अभयरूप है ऐसा मुक्तरूप फल तापनीयउपनिषद्में सुना है ॥ ४१ ॥

उपासनस्य सामर्थ्याद्विद्योत्पत्तिर्भवेत्ततः ॥
नान्यः पंथा इति ह्येतच्छास्त्रं नैव विरुध्यते ॥ ...

१ सोऽकामो निष्काम आप्तकाम आत्मकामो न तस्य प्राणा उत्क्रामंति ... सन्ब्रह्माप्येति अशरीरो निरिंद्रियोऽप्राणो ह्यमनाः सच्चिदानंदमात्रः स्वराट् ... चिन्मयो ह्ययमोंकारश्चिन्मयमिदं सर्वं तस्मात्परमेश्वर एवैकमेव तद्भवति ... ब्रह्म भवति य एवं वेदेति रहस्यम् ।

पार्थ–कदाचित् कहो कि उपासनाके सामर्थ्यसे मुक्ति हो जायगी तो ज्ञानसे मार्ग मोक्षका नहीं है इस श्रुतिका विरोध होगा सो ठीक नहीं कि उपासनाके ज्ञान होता है और ज्ञानसे मोक्ष होता है अर्थात् उपासना ज्ञानके द्वारा मोक्षका है साक्षात् नहीं इससे ज्ञानसे अन्य कोईभी मोक्षका पंथा ( मार्ग ) नहीं है त्रकाभी विरोध नहीं है ॥ ४२ ॥

निष्कामोपासनान्मुक्तिस्तापनीये समीरिता ॥
ब्रह्मलोकः सकामस्य शैव्यप्रश्ने समीरितः ॥ ४३ ॥

पार्थ–मरणके समय वा ब्रह्मलोकमें तत्त्वको जानकर मुक्त होता है इस पूर्वोक्त श्रुतिका प्रमाण देते हैं कि तापनीय उपनिषद्में निष्काम उपासनासे मुक्ति है और सकाम मनुष्यको ब्रह्मलोककी प्राप्ति शैव्यप्रश्नमें भलीप्रकार कही है ४३

य उपास्ते त्रिमात्रेण ब्रह्मलोके स नीयते ॥
स एतस्माज्जीवघनात्परं पुरुषमीक्षते ॥ ४४ ॥

पार्थ–अब शैव्यप्रश्नोपनिषद्के अर्थको पढते हैं कि जो त्रिमात्र ॐ इस अक्षर पुरुषका ध्यान करता है वह सूर्यरूप तेजमें संपन्न हुआ इस प्रकार पापसे होता है जैसे त्वचासे सर्प फिर वह सामवेदोंकी महिमासे ब्रह्मलोकमें जाता इन मंत्रोंसे सकामको ब्रह्मलोककी प्राप्ति सुनी है कदाचित् कहो कि शैव्य- सकामको ब्रह्मलोकमें गमन ही कहा है सो ठीक नहीं क्योंकि वहां तत्त्वका कारभी सुना है कि ब्रह्मलोकमें गया वह उपासक यह जो जीवघन है अर्थात् समष्टिरूप हिरण्यगर्भ है उससे श्रेष्ठ जो पुरुष है अर्थात् निरुपाधि चैतन्यरूप मा है उसको साक्षात् देखता है. भावार्थ–यह है कि जो ओंकारसे उपासना है वह ब्रह्मलोकमें जाता है और वह हिरण्यगर्भसे परम ( श्रेष्ठ ) परमात्माको है ॥ ४४ ॥

अप्रतीकाधिकरणे तत्क्रतुन्याय ईरितः ॥
ब्रह्मलोकफलं तस्मात्सकामस्येति वर्णितम् ॥ ४५ ॥

नान्यः पंथा विद्यतेऽयनाय । २ यः पुनरेतं त्रिमात्रेणोमित्यनेनैवाक्षरेण परं पुरुषमभिध्यायीत सि सूर्ये संपन्नो यथा पादोदरस्त्वचा विनिर्मुच्यत एवं ह वै स पाप्मना विनिर्मुक्तः स सामभि- ब्रह्मलोकं स एतस्माज्जीवघनात्परं पुरिशयं पुरुषमीक्षते ।

भाषार्थ-और बादरायण (व्यास) ने कहा है कि अर्चि... वनसे ब्रह्मलोकमें जाता है और दोनों पक्षोंमें दोष है इससे ... कअधिकरणमें कहा है अर्थात् जिस कामनासे क्रतु (यज्ञ) ... प्राप्ति होती है तिससे सकामपुरुषकोभी ब्रह्मलोकरूप फल होता है ... वर्णन किया है ॥ ४५ ॥

निर्गुणोपास्तिसामर्थ्यात्तत्र तत्त्वमवेक्षते॥
पुनरावर्तते नायं कल्पांते च विमुच्यते ॥ ४६॥

भाषार्थ-अब सकामको तत्त्वज्ञानमें कारणको कहते हैं कि ... सामर्थ्यसे उस ब्रह्मलोकमें तत्त्वको देखता है और इस जगत्... यह फिर नहीं आता है किंतु कल्पके अंतमें ब्रह्माके संग मुक्त ... श्रुतिस्मृतियोंसे उसका फिर जन्म नहीं होता ॥ ४६ ॥

प्रणवोपास्तयः प्रायो निर्गुणा एव वेदगाः॥
क्वचित्सगुणताप्युक्ता प्रणवोपासनस्य हि ॥ ...॥

भाषार्थ-अब प्रणव (ओं) की उपासनाके प्रसंगसे ओंकारके ... भेद बुद्धिमें स्थित हैं उनको कहते हैं कि प्रायः वेदमें प्रणवकी ... और कहीं २ प्रणवकी उपासना सगुणभी कही है ॥ ४७ ॥

परापरब्रह्मरूप ओंकार उपवर्णितः ॥
पिप्पलादेन मुनिना सत्यकामाय पृच्छते ॥ ४...॥

भाषार्थ-अब दोनों भेदोंमें प्रमाण कहते हैं कि पिप्पलाद... सत्यकामके प्रति परब्रह्म अपरब्रह्मरूप ओंकारका वर्णन किया है ... यह ओंकार पर और अपर ब्रह्मरूप है तिससे विद्वान् इसी मार्ग... को प्राप्त होता है ॥ ४८ ॥

एतदालंबनं ज्ञात्वा यो यदिच्छति तस्य तत्...
इति प्रोक्तं यमेनापि पृच्छते नचिकेतसे ॥ ...॥

भाषार्थ-कठवल्लीमें यमनेभी इस आलंबन (आश्रय) ... मंत्रोंसे जो जिसकी इच्छा करता है तिसको वही होता है ... ताके प्रति कहा है ॥ ४९ ॥

१ अप्रतीकालंबनान्नयतीति बादरायणः । २ इमं मानवमावर्तं ... न स पुनरावर्त्तते-ब्रह्मणा सह ते सर्वे० । ३ एतद्वै सत्यकामपरं चापरं ... विद्वानेतेनैवायतनेन एकतरमन्वेति ।

इह वा मरणे वाऽस्य ब्रह्मलोकेऽथ वा भवेत् ॥
ब्रह्मसाक्षात्कृतिः सम्यगुपासीनस्य निर्गुणम् ॥ १५० ॥

र्थ—अब पूर्वोक्त अर्थका उपसंहार करते हैं कि इसी लोकमें मरणके समय वा
में ब्रह्मका साक्षात्कार भली प्रकार निर्गुणके उपासकको होता है ॥ १५० ॥

अर्थोऽयमात्मगीतायामपि स्पष्टमुदीरितः ॥
विचाराक्षम आत्मानमुपासीतेति संततम् ॥ ५१ ॥

र्थ—और जो विचारसे तत्त्वज्ञानमें असमर्थ है उसको निर्गुणब्रह्मके ध्यानमें
है यह अर्थ आत्मगीतामेंभी स्पष्ट कहा है अर्थात् विचार न होसके तो
ात्माकी उपासना करे ॥ ५१ ॥

साक्षात्कर्तुमशक्तोऽपि चिंतयेन्मामशंकितः ॥
कालेनानुभवारूढो भवेयं फलितो ध्रुवम् ॥ ५२ ॥

र्थ—अब आत्मगीताके वाक्योंकोही कहते हैं कि जो मुमुक्षु साक्षात्करनेको
है वह शंकाको छोडकर मेरी चिंता करे तो समयपर अनुभव ( ज्ञान )
हुआ मैं निश्चयसे फलित होता हूं अर्थात् कालांतरमें मेरा ज्ञान हो
॥ ५२ ॥

यथाऽगाधनिधेर्लब्धौ नोपायः खननं विना ॥
मल्लाभेपि तथा स्वात्मचिंतां मुक्त्वा न चापरः ॥ ५३ ॥

र्थ—अब ध्यान सम्यक्ज्ञानका उपाय है इसमें दृष्टांत कहते हैं कि जैसे अगा-
लाभमें खनन ( खोदने ) से अन्य कोई उपाय नहीं है इसी प्रकार मेरे लाभ-
ने आत्माकी चिंतासे अन्य उपाय नहीं है ॥ ५३ ॥

देहोपलमपाकृत्य बुद्धिकुद्दालकात्पुनः ॥
खात्वा मनोभुवं भूयो गृह्णीयान्मां निधिं पुमान् ॥ ५४ ॥

र्थ—बुद्धिरूप कुद्दालकसे देहरूप पत्थरको दूर करके और फिर खोदकर मनमें
जो निधिरूप मैं हूं मुझे पुरुष ग्रहण करे अर्थात् जाने ॥ ५४ ॥

अनुभूतेरभावेऽपि ब्रह्मास्मीत्येव चिंत्यताम् ॥
अप्यसत्प्राप्यते ध्यानान्नित्याप्तं ब्रह्म किं पुनः ॥ ५५ ॥

भाषार्थ-ज्ञानमें असमर्थका ध्यानमें अधिकार है इसमें अन्य अनुभवके अभावमेंभी मैं ब्रह्म हूं इसी प्रकार चिंता करै और ध्यान प्रथम अविद्यमानभी देवत्व आदिकी प्राप्ति जब ध्यानसे होती प्राप्त सर्वरूपब्रह्मकी प्राप्ति होनेमें कौन आश्चर्य है ॥ ५५ ॥

अनात्मबुद्धिशैथिल्यं फलं ध्यानाद्दिनेदिने। पश्यन्नपि न चेद्ध्यायेत्कोऽपरोऽस्मात्पशुर्वद॥

भाषार्थ-अब ब्रह्मध्यानके प्रत्यक्ष सिद्ध फलको कहते हैं अनात्मबुद्धिकी शिथिलता होती है और शिथिलता ध्यान न करै उससे परे पशु कौन है यह तुम कहो ॥ ५६ ॥

देहाभिमानं विध्वस्य ध्यानादात्मानमद्वयं पश्यन्मर्त्योऽमृतो भूत्वा ह्यत्र ब्रह्म समश्नुते

भाषार्थ-अब पूर्वोक्त अर्थको संक्षेपसे दिखाते हैं कि देहमें अभिमान है इसका विध्वंस करके अर्थात् त्यागकर और ध्यानसे हुआ मर्त्य अमृत होकर इसी शरीरमें अपना निजरूप जो प्राप्त होता है ॥ ५७ ॥

ध्यानदीपमिमं सम्यक्परामृशति यो नरः। मुक्तसंशय एवायं ध्यायति ब्रह्म संततम्।

इतिश्रीपरमहंसपरिव्राजकाचार्यविद्यारण्य पंचदश्यां ध्यानदीपप्रकरणम् ॥ ९

भाषार्थ-अब ध्यानदीपके अनुसंधानका फल कहते हैं कि मनुष्य भलीप्रकार परामर्श ( स्मरण ) करता है वह मुक्त ब्रह्मका ध्यान करता है ॥ १५८ ॥

इति श्रीविद्यारण्यकृतपंचदश्यां पं० मिहिरचंद्र विवृतौ ध्यानदीपप्रकरणम् ॥ ९ ॥

॥ इति ध्यानदीपप्रकरणम् ॥ ९ ॥

# अथ नाटकदीपप्रकरणम् १०.

श्रीगणेशाय नमः ।

परमात्माऽद्वयानंदपूर्णः पूर्वं स्वमायया ॥
स्वयमेव जगद्भूत्वा प्राविशज्जीवरूपतः ॥ १ ॥

र्थ–करनेको इष्ट ग्रंथकी निर्विघ्नसमाप्तिके लिये अपनेको अभिमत जो देवता त्वका स्मरणरूप मंगलको करता हुआ ग्रंथकार, मंदबुद्धि जो अधिकारी हैं अनायाससे प्रपंचरहित ब्रह्मात्मतत्त्वकी प्रतिपत्ति ( ज्ञान ) की सिद्धिके ध्यारोप और अपवादसे निष्प्रपंचका विस्तार करते हैं क्योंकि शिष्योंके त्त्वके ज्ञाताओंने यही क्रम कल्पित किया है, इसे न्यायके अनुसार आत्मामें पका वर्णन प्रथम करते हैं कि सृष्टिसे पूर्व अद्वयआनंदपूर्ण जो इन श्रुतियोंमें है कि हे सोम्य यह जगत् सृष्टिसे पूर्व सत्रूप ही हुआ एक, अद्वितीय, विज्ञान, ह्म, पूर्ण है–और जो स्वगत आदि भेदसे शून्य है परमानंद परिपूर्ण परमात्मा ईश्वर माया ( प्रकृति ) से अर्थात् अपनेमें वर्तमान अपनी मायारूप शक्तिसे गतरूप होकर जीवरूपसे उस जगत्में प्रविष्ट हुआ अर्थात् जीवभावको प्राप्त वार्थ–यह है कि अद्वयआनंद पूर्णरूप परमात्मा अपनी मायासे जगत्रूप जीवरूपसे प्रविष्ट हुआ ॥ १ ॥

विष्णवाद्युत्तमदेहेषु प्रविष्टो देवता भवेत् ॥
मर्त्याद्यधमदेहेषु स्थितो भजति मर्त्यताम् ॥ २ ॥

र्थ–कदाचित् कहो कि यदि परमात्माही एक सब शरीरोंमें प्रविष्ट है तो पूजक, आदि भेदसे उत्तम, अधमभाव, न होगा सो ठीक नहीं कि विष्णु उत्तम देहोंमें प्रविष्ट हुआ परमात्मा देवता हो जाता है और मनुष्य आदिके देहोंमें स्थित हुआ मर्त्यभावको प्राप्त होता है. अर्थात् यह उत्तम अधम-स्वाभाविक नहीं है किंतु शरीररूप उपाधिके भेदसे है इससे कुछ विरोध ॥ २ ॥

---

अध्यारोपापवादाभ्यां निष्प्रपंचं प्रपंच्यते । शिष्याणां बोधसिद्ध्यर्थं तत्त्वज्ञैः कल्पितः क्रमः ।२ सोम्येदमग्र आसीत् एकमेवाद्वितीयं विज्ञानमानंदं ब्रह्म पूर्णमदः पूर्णम्–मायां तु प्रकृतिं विद्या तु महेश्वरम्–स्वयमेव जगद्भूत्वा तदात्मानं स्वयमकुरुत सचत्यच्चाभवत्–तत्सृष्ट्वा तदेवानु-(–अनेन जीवेनात्मनाऽनुप्रविश्य ।

अनेकजन्मभजनात् स्वविचारं चिकीर्षति ॥
विचारेण विनष्टायां मायायां शिष्यते स्वयम् ॥

भाषार्थ-इस प्रकार आत्मामें संक्षेपसे अध्यारोपको दिखाकर उसके अपवाद ( निषेध ) को संक्षेपसे दिखाते हैं कि अनेकजन्म हैं उनके ब्रह्ममें समर्पणरूप भजनसे जब अपने आत्मारूप ब्रह्म श्रवण मनन आदि विचार है उसको करना चाहता है तब असे ज्ञानसे अपने आनंद आदिरूपकी आच्छादक मायाके नष्ट होने रह जाता है-भावार्थ-यह है कि अनेक जन्मोंके भजनसे जब चाहता है तो विचारसे मायाके नष्ट होनेपर स्वयं आ जाता है ॥ ३ ॥

अद्वयानंदरूपस्य सद्वयत्वं च दुःखिता ॥
वंधः प्रोक्तः स्वरूपेण स्थितिर्मुक्तिरितीर्यते ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि सो ब्रह्म मैं हूं ऐसे जानकर संपूर्ण इत्यादि श्रुतियोंने वंधकी निवृत्तिरूप मोक्ष ज्ञानका फल कहा शेषको ज्ञानका फल कैसे कहते हो सो ठीक नहीं कि अद्वितीय न वंध है और न मोक्ष है किंतु अद्वयानंदरूपमें द्वैत और दुःख भ्रम है वही वंध कहा है और स्वरूपसे स्थितिं अर्थात पूर्वोक्त है उसकोही मुक्ति कहते हैं इससे पूर्वोक्त श्रुतिका विरोध नहीं है ॥

अविचारकृतो वंधो विचारेण निवर्तते ॥
तस्माज्जीवपरात्मानौ सर्वदैव विचारयेत् ॥ ५ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि जनक आदि कर्मसे ही संसिद्धि स्मृतिसे मोक्षका साधन कर्म कहा है विचारसे पैदा हुये ज्ञान ठीक नहीं कि अविचारसे अर्थात् अज्ञानसे किया जो वंधन है उस रसे पैदा हुये ज्ञानसे होती है और पूर्वोक्तस्मृतिमें संसिद्धिपदसे वि तिससे जीव और परमात्माके स्वरूपका सदैव विचार करे ॥ ५ ॥

अहमित्यभिमंता यः कर्ताऽसौ तस्य साधनम् ॥
मनस्तस्य क्रिये अंतर्वहिर्वृत्ती क्रमोत्थिते ॥ ६

१ तद्ब्रह्माहमिति ज्ञात्वा सर्ववंधैः प्रमुच्यते । २ कर्मणैव हि संसिद्धिमा

पार्थ–अव प्रथम जीवरूपका वर्णन करते हैं कि जो चिदाभासविशिष्ट अहं-
व्यवहार दशामें देह आदिमें अहं ( मैं हूं ) यह अभिमान करता है वह कर्ता
र्तात् जीव है उसका साधन ( करण ) मन है और उस मनकी अर्थात् काम
वृत्तिवाले अंतःकरणकी अंतः और वहिः ( भीतर वाहिरकी ) दो वृत्ति क्रमसे
हैं ॥ ६ ॥

**अंतर्मुखाऽहमित्येषा वृत्तिः कर्तारमुल्लिखेत् ॥**
**वहिर्मुखेदमित्येषा बाह्यं वस्त्विदमुल्लिखेत् ॥ ७ ॥**

ार्थ–अव उन दोनों वृत्तियोंके स्वरूप और विषयको पृथक् २ दिखाते हैं
न मनकी जो अंतर्मुख (अहं) (मैं) यह वृत्ति है वह कर्ताका उल्लेख
प ) करती है और वहिर्मुख जो इदं ( यह है ) वृत्ति है वह बाह्य घट आदि
का उल्लेख करती है ॥ ७ ॥

**इदमो ये विशेषाः स्युर्गंधरूपरसादयः ॥**
**असांकर्येण तान् भिंद्याद् घ्राणादींद्रियपंचकम् ॥ ८ ॥**

ार्थ–कदाचित् कहो कि मनसे ही संपूर्ण व्यवहार सिद्ध हो जायगा नेत्र
इंद्रिय व्यर्थ हो जायगी सो ठीक नहीं कि इदंके जो विशेषरूप–गंधरूप रस
हैं उनको असांकर्यसे ( पृथक् २ ) घ्राण आदि पांचों इंद्रिय भेदन करती
ती ) हैं अर्थात् मन सामान्यमात्रका ग्राहक है विशेषका नहीं ॥ ८ ॥

**कर्तारं च क्रियां तद्वद्व्यावृत्तविषयानपि ॥**
**स्फोरयेदेकयत्नेन योऽसौ साक्ष्यत्र चिद्वपुः ॥ ९ ॥**

पार्थ–इस प्रकार जीवके स्वरूपका निरूपण करके परमात्माका निरूपण
हैं कि जो पूर्वोक्त अहंकाररूप कर्ताको, और–अहम् इदम् आदि मनकी वृत्तिरूप
को और परस्पर विलक्षण गन्धादि इंद्रियोंके विषयको, एकयत्नसे ( एकवार )
करै वह इस वेदान्तशास्त्रमें चिद्रूपसाक्षी कहाता है ॥ ९ ॥

**ईक्षे श्रृणोमि जिघ्रामि स्वादयामि स्पृशाम्यहम् ॥**
**इति भासयते सर्वं नृत्यशालास्थदीपवत् ॥ १० ॥**

पार्थ–अव साक्षीको एक यत्नसे सबके प्रकाशको दिखाते हैं मैं रूपको देखता
को सुनता हूं गन्धको सूंघता हूं रसका स्वाद लेता हूं और त्वचाका स्पर्श
हूं इत्यादि ज्ञानोंमें ज्ञाता ज्ञान और ज्ञेयरूप त्रिपुटीका एकयत्नसे जो नृत्य
में स्थित दीपकके समान प्रकाश करता है वह साक्षी है ॥ १० ॥

नृत्यशालास्थितो दीपः प्रभुं सभ्यांश्च नर्तकीम्॥
दीपयेदविशेषेण तदभावेऽपि दीप्यते ॥ ११ ॥

भाषार्थ-अब दृष्टांतको स्पष्ट करते हैं जैसे नृत्यशालामें स्थित दीपक स्वामी सभासद और नर्तकी ( वेश्या ) इन सबको अविशेषसे प्रकाशित करता है और उनके न होनेपर स्वयंभी प्रकाशित रहता है इसी प्रकार साक्षी स्वप्रकाशरूप है ॥ ११ ॥

अहंकारं धियं साक्षी विषयानपि भासयेत्
अहंकाराद्यभावेऽपि स्वयं भात्येव पूर्ववत् ॥ १२ ॥

भाषार्थ-अब दृष्टांतको दार्ष्टांतिकमें घटाते हैं कि पूर्वोक्तदीपककी समान साक्षी अहंकार, बुद्धि, और विषय, इनका प्रकाश करता है आसुषुप्ति आदिमें अहंकार आदिके अभावमें स्वयंभी पूर्वके समान भासता है ॥ १२ ॥

निरंतरं भासमाने कूटस्थे ज्ञप्तिरूपतः ॥
तद्भासा भास्यमानेयं बुद्धिर्नृत्यत्यनेकधा ॥ १३ ॥

भाषार्थ-कदाचित् कहो कि प्रकाशरूप बुद्धिको ही अहंकार आदि विषयोंका प्रकाशक माननेसे निर्वाह हो जायगा उससे भिन्न साक्षीके माननेका क्या प्रयोजन है, सो ठीक नहीं है, कि निर्विकार कूटस्थ, स्वप्रकाश चैतन्यरूपसे प्रकाशमान होते हैं यह बुद्धि उस प्रकाशमान चैतन्यकी प्रकाश की हुई स्पष्ट है, ऐसे अनेक प्रकार नृत्य करती है अर्थात् अनेक प्रकारके विकारोंवाली है-निदान, विकाररूप बुद्धि जड होनेसे स्वयं प्रकाशरूप नहीं है इससे बुद्धिसे भिन्न सबका प्रकाशक साक्षी स्वीकार करने योग्य है ॥ १३ ॥

अहंकारः प्रभुः सभ्या विषया नर्तकी मतिः ॥
तालादिधारीण्यक्षाणि दीपः साक्ष्यवभासकः ॥ १४ ॥

भाषार्थ-अब पूर्वोक्त अर्थको श्रोताओंकी बुद्धिमें सुखसे आनेके लिये वर्णन करते हैं अहंकार प्रभु ( राजा ) के तुल्य है अर्थात् उस राजाके समान विषयोंका भोग और अल्पविषयोंके भोगके अभिमानसे आनंद और दुःखवाले अभिमानीपुरुषके समान होते हैं इससे अहंकार प्रभुकी तुल्य है और विषय सभासद हैं और बुद्धि अनेक प्रकारके विकारवाली होनेसे नर्तकी है इन्द्रिय विकार उनके अनुकूल व्यापार करनेसे ताल आदिके धारी जो

य हैं–और इन सबका प्रकाशक होनेसे साक्षीदीपकके समान है–भावार्थ–यह है अहंकार प्रभु है और विषय सभासद, बुद्धि–नर्तकी, इंद्रिय–ताल आदिधारी पुरुष साक्षी दीपकके समान सबका प्रकाशक है ॥ १४ ॥

स्वस्थानसंस्थितो दीपः सर्वतो भासयेद्यथा ॥
स्थिरस्थायी तथा साक्षी वहिरंतः प्रकाशयेत् ॥ १५ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि साक्षीकोभी अहंकार आदिका प्रकाशक मानोगे तिस २ विषयके संग सम्बंधहोने और न होनेसे साक्षीभी विकारी हो जायगा ठीक नहीं है कि जैसें दीपकगमन आदिको न करता हुआ अपने देशमें त ही अपने समीपके सम्पूर्ण पदार्थोंको प्रकाश करता है इसी प्रकार स्थिर है ति जिसकी ऐसा साक्षीभी बाहिर और भीतरके सम्पूर्ण विषयोंको प्रकाश ता है ॥ १५ ॥

वहिरंतर्विभागोऽयं देहापेक्षो न साक्षिणि ॥
विषया बाह्यदेशस्था देहस्यांतरहंकृतिः ॥ १६ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि साक्षी बाहिर और भीतरका प्रकाशक नहीं हो सक्ता क्योंकि साक्षीपूर्व, अपर, अंतरबाह्य, इनसे रहित है इस श्रुतिसे साक्षीको र और भीतरके विभागका अभाव कहा है सो ठीक नहीं, कि बाहिर भीतरका यह विभाग है वह देहकी अपेक्षासे है साक्षीमें नहीं और रूप आदि विषय प्रदेशमें स्थित हैं और अहंकार देहके मध्यमें स्थित है ॥ १६ ॥

अंतःस्था धीः सहैवाक्षैर्वहिर्याति पुनः पुनः ॥
भास्यबुद्धिस्थचांचल्यं साक्षिण्यारोप्यते वृथा ॥ १७ ॥

भापार्थ–कदाचित् कहो कि स्थिर साक्षी बाहर भीतर प्रकाश करता है यह बात वकारी साक्षीको अयुक्त है क्योंकि मैं घटको देखता हूं यहां प्रथम अहं ( मैं ) अहंकारका साक्षी होकर भासे हुयेका फिर घटको देखता हूं घटाकारवृत्तिको रतिसे साक्षीका बाहिरगमन प्रतीत होता है सो ठीक नहीं देहके भीतर स्थित बुद्धिरूप आदि ग्रहणके लिये नेत्र आदिके द्वारा वारंवार बाहिर जाती है तिससे क्षीके द्वारा प्रकाशमान बुद्धिकी जो चंचलता है उसका वृथा आरोप साक्षीमें मनुष्य करते हैं इससे साक्षीमें वास्तविक चंचलता नहीं है ॥ १७ ॥

---

१ अपूर्वमनपरमनन्तरमबाह्यम् ।

गृहांतरगतः स्वल्पो गवाक्षादातपोऽचलः ॥
तत्र हस्ते नर्त्यमाने नृत्यतीवातपो यथा ॥ १८ ॥

भाषार्थ—अब प्रकाशकमें प्रकाश किये कि चंचलताका आरो… गवाक्ष ( झरोखा ) में से घरके भीतर आया जो निश्चल और स्वं… उसमें मनुष्य अपने हस्तको नचावे तो उसके संग आतपभी नृ… करनेके समान जैसे प्रतीत होता है ॥ १८ ॥

निजस्थानस्थितः साक्षी बहिरंतर्गमागमौ ॥
अकुर्वन् बुद्धिचांचल्यात् करोतीव तथा तथा ॥

भाषार्थ—अब दार्ष्टांतिकको कहते हैं कि इसी प्रकार अपने स्थान… बाहिर और भीतर गमन और आगमनको न करताभी बुद्धिकी… हुयेके समान प्रतीत होता है ॥ १९ ॥

न बाह्यो नांतरः साक्षी बुद्धेर्देशौ हि तावुभौ ॥
बुद्ध्याद्यशेषसंशांतौ यत्र भात्यस्ति तत्र सः ॥

भाषार्थ—कदाचित् कहो कि अपने स्थानमें स्थित साक्षी इ… बाह्यदेशमें स्थित साक्षीको मानते हो सो ठीक नहीं कि साक्षी न… न भीतर है क्योंकि वे दोनों देश बुद्धिके हैं जब बुद्धि इंद्रिय आ… हो जाते हैं ऐसी सुषुप्ति आदि अवस्थामें जो भासता है उ… साक्षी है ॥ २० ॥

देशः कोऽपि न भासेत यदि तर्ह्यस्त्वदेशभाक् ॥
सर्वदेशप्रक्लृप्त्यैव सर्वगत्वं न तु स्वतः ॥ २१ ॥

भाषार्थ—कदाचित् कहो कि संपूर्ण व्यवहारोंके शांत होनेपर… मिलेगा तो साक्षीकी स्थिति कहां होती सो ठीक नहीं कि यदि… भासेगा तो न भासो, साक्षीका अदेशभास ही मानेंगे कदाचि… आदिके अभावमें सर्वगत सर्वसाक्षी कहना विरुद्ध होयगा सो ठी… सब देशोंकी कल्पनासे ही सर्वगत है स्वतः नहीं अर्थात् अद्वितीय… उसका यह स्वाभाविक धर्म नहीं ॥ २१ ॥

अंतर्बहिर्वा सर्वं वा यं देशं परिकल्पयेत् ॥
बुद्धिस्तद्देशगः साक्षी तथा वस्तुषु योजयेत् ॥

भावार्थ–सर्वगतके समान सर्वसाक्षी भी वास्तविक नहीं इसका वर्णन करते हैं कि
: वा बाहिर वा संपूर्ण जिस देशकी कल्पना बुद्धि करती है उसी देशमें गामी
ताहुआ ) साक्षी तिसी प्रकार वस्तुओंमें युक्त होता है अर्थात् बुद्धिके द्वारा ही
का संबंध है स्वभावसे नहीं ॥ २२ ॥

**यद्यद्रूपादि कल्प्येत बुद्ध्या तत्तत्प्रकाशयन् ॥**
**तस्य तस्य भवेत्साक्षी स्वतो वाग्बुद्ध्यगोचरः ॥ २३ ॥**

भावार्थ–अब वस्तुओंके योगको ही विस्तारसे दिखाते हैं कि बुद्धि जिस २ रूप
की कल्पना करती है तिस २ का प्रकाश करता हुआ साक्षी, तिस २ का साक्षी
है और स्वतः ( स्वयं ) तो बुद्धि वाणीका अगोचर ( अविषय ) है अर्थात्
आदिका अविषय उसका निजरूप है ॥ २३ ॥

**कथं तादृङ् मया ग्राह्य इति चेन्मैव गृह्यताम् ॥**
**सर्वग्रहोपसंशांतौ स्वयमेवावशिष्यते ॥ २४ ॥**

भावार्थ–कदाचित् कहो कि वाणी मनके अगोचरको मुमुक्षु कैसे ग्रहण करेगा सो
नहीं कि उसका न ग्रहण करनाही हमको इष्ट है कि पूर्वोक्तसाक्षीको हम कैसे
कर सकते हैं तो मत ग्रहण करो कदाचित् कहो कि आत्माको अग्राह्य मानोगे
चारसे मायाके नष्ट होनेपर स्वयं परमात्माका जो शेष कहा है वह न घटेगा सो
नहीं कि संपूर्णके ग्रह ( जानने ) की शांति होनेपर अर्थात् द्वैतके मिथ्यात्वनि-
उसकी प्रतीतिके न होनेपर स्वयं परमात्मा ही शेष रहता है उसके शेष रखनेमें
यत्न नहीं करना पडता है भावार्थ–यह है कि तादृश ( वैसे ) साक्षीको हम
ग्रहण करें ( जानें ) तो मत ग्रहण करो क्योंकि संपूर्ण ग्रहों ( ज्ञान ) की शांति
रें वह स्वयं ही शेष रह जाता है ॥ २४ ॥

**न तत्र मानापेक्षाऽस्ति स्वप्रकाशस्वरूपतः ॥**
**तादृग्व्युत्पत्त्यपेक्षा चेच्छ्रुतिं पठ गुरोर्मुखात् ॥ २५ ॥**

भावार्थ–यद्यपि पूर्वोक्तन्यायसे स्वात्मा शेष रहता है तथापि उसके अपरोक्ष-
र्थ कोई प्रमाण तो चाहिये सोभी नहीं कि उस परमात्माको स्वप्रकाशरूप
उसमें किसी प्रमाणकी अपेक्षा नहीं है और स्वप्रकाशकी स्वयं स्फूर्ति ( भान )
माणकी अपेक्षा नहीं है इस व्युत्पत्तिकी अपेक्षा है तो गुरुके मुखसे श्रुतिको
अर्थात् श्रुतिसे प्रतीत हो जायगा कि स्वप्रकाशके भासनेके लिये किसीभी

प्रमाणकी आवश्यकता नहीं है—भावार्थ—यह है कि स्वतः प्रमाणकी अपेक्षा नहीं है यदि इस व्युत्पत्तिकी अपेक्षा है तो श्रुतिको पढ ॥ २५ ॥

यदि सर्वग्रहत्यागोऽशक्यस्तर्हि धियं व्रज ॥
शरणं तदधीनोंतर्बहिर्वैषोऽनुभूयताम् ॥ २६ ॥

भावार्थ—इस प्रकार उत्तम अधिकारीको आत्माके ज्ञानका उ अधिकारीकोभी वह उपाय दिखाते हैं कि यदि संपूर्ण ग्रहका त्याग है तो बुद्धिकी शरण जाओ क्योंकि वह बुद्धि जिस २ बाह्य कल्पना करती है तिस २ का साक्षीरूप होनेसे तिसके अधीन य भव करने योग्य है भावार्थ—यह है कि सबका ज्ञान नहीं त्याग बुद्धिकी शरण जाओ उस बुद्धिसे बाहिर वा भीतरके विषयोंका भ जानने योग्य है ॥ २६ ॥

इति श्रीविद्यारण्यकृतपंचदश्याः पं० मिहिरचंद्रकृतभाषाविवृतौ नाट

॥ इति नाटकदीपप्रकरणं दशमम ॥ १० ॥



# अथ ब्रह्मानन्दे योगानन्दप्रकरणम् ११.

श्रीगणेशाय नमः ।

ब्रह्मानंदं प्रवक्ष्यामि ज्ञाते तस्मिन्नशेषतः ॥
ऐहिकामुष्मिकानर्थव्रातं हित्वा सुखायते ॥ १ ॥

ापार्थ–करनेको इष्ट ग्रंथकी निर्विघ्नसमाप्ति और समाप्तिके विरोधी पापकी त्तिके लिये अपनेको अभिमत जो देवता उसके तत्त्वका स्मरणरूपमंगल हुये–और श्रोताओंकी प्रवृत्तिके लिये प्रयोजन और अभिधेयको प्रगट करते आचार्य ग्रंथारंभकी प्रतिज्ञा करते हैं कि निर्विशेष परब्रह्मको साक्षात् करनेको असमर्थ मंदबुद्धि हैं उनपरभी सविशेषब्रह्मके निरूपणसे दया की जाती है त् उनके लिये सविशेष ब्रह्मका निरूपण है, इस वचनसे सविशेषब्रह्मरूप देवतां- तत्त्वको निर्विशेषब्रह्मरूप कहा है और ब्रह्मानंदको कहता हूं यहां आनंदरूप के वाचकशब्दके प्रयोगसे–और जो मनसे ध्यान करता है उसको ही वाणीसे क- है इस श्रुतिमें कहे न्यायसे ब्रह्मका स्मरणरूप मंगल सिद्धहुआ और ब्रह्म संपूर्ण तोंसे प्रतिपादन किया जाता है और वेदांतके प्रकरणरूप इस ग्रंथकाभी ब्रह्म वपय है इससे ब्रह्मशब्दके प्रयोगसे विषयभी सूचित किया और उत्तरके (पिछले) श्लोकसे अनिष्टकी निवृत्ति और इष्टकी प्राप्तिरूप दो प्रयोजनभी मुखसे सूचित –कि ब्रह्म जो आनंद उसको कहता हूं यहां वाच्य (अर्थ) वाचक (शब्द) अभेदसे ग्रंथभी ब्रह्मानद है जिस ब्रह्मानंदके अर्थात् प्रतिपाद्यप्रतिपादकरूपके होनेपर इस लोकके और परलोकके जो अनर्थोंका समूह है अर्थात् देह पुत्र देमें अहं ममके अभिमानसे जो आध्यात्मिकदुःख हैं और परलोकमें होने- जो अनर्थ हैं उनका समूह अशेषरूपसे जो है उसको त्याग कर सुखरूपब्रह्म ही है–भावार्थ–यह है कि ब्रह्मानंदको कहता हूं क्योंकि तिसका ज्ञान होनेपर गी इस लोक और परलोकके अनर्थोंका जो समूह है उसको त्यागकर सुखरूप- ही होता है अर्थात् ब्रह्मज्ञान हो जाता है ॥ १ ॥

ब्रह्मवित्परमाप्नोति शोकं तरति चात्मवित् ॥
रसो ब्रह्मरसं लब्ध्वाऽऽनंदीभवति नान्यथा ॥ २ ॥

१ निर्विशेषं परं ब्रह्म साक्षात्कर्तुमनीश्वराः । ये मंदास्तेनुकंप्यंते सविशेषनिरूपणैः । आनंदो ब्रह्म । द्धि मनसा ध्यायति तद्वाचा वदति ।

भाषार्थ–ब्रह्मज्ञान अनिष्टनिवृत्ति और इष्टप्राप्तिका हेतु है इसमें स्मृतियोंके वचन प्रमाण हैं यह दिखानेका अभिलाषी ग्रंथकार प्रथम परं ब्रह्मको प्राप्त होता है ऐसे ही भगवान्‌के ज्ञाताओंसे सुना है शोकको तरता है–हे भगवन् सो मैं शोचता हूं तिससे मुझे आप शोकसे दो वचनोंके अर्थको पढते हैं कि ब्रह्मको वेत्ता ( ज्ञाता ) परम ब्रह्मको प्राप्त होता है–और आत्मवित् जो है अर्थात् भूमा शब्दके वस्तु के परिच्छेदसे शून्य आत्माको जो जानता है वह शोकको अपने संसर्गीपुरुषको शोच जो दे उस शोकरूप संसारको तरता है है–कदाचित् कहो कि, पूर्वोक्त तैत्तिरीय श्रुतिके वाक्यमें ब्रह्मज्ञानकी हेतुता प्रतीत होती है आनंद प्राप्तिकी हेतुता नहीं, यह शंका प्राप्तिकी हेतुताके प्रतिपादनपूर्वक–वह ब्रह्मरस है यह मनुष्यरसको होता है इस तैत्तिरीय वाक्यको अर्थसे पढते हैं कि सत्य ज्ञान इस आत्मासे आकाश हुआ–इस श्रुतिमें प्रकरणकी आदिमें ब्रह्म शब्दोंसे कहा जो आत्मा वह रस ( सार ) है अर्थात् आनंदरूप रसको प्राप्त होकर अर्थात् ब्रह्म मैं हूं ऐसे जानकर आनंदवाला अपरिच्छिन्न सबसे उत्तम सुखको प्राप्त होता है और अन्यथा अर्थात् एकताके ज्ञान विना अन्यसाधनोंके करनेसे आनंदका भागी नहीं होता यह है कि ब्रह्मज्ञानी परब्रह्मको प्राप्त होता है और आत्मज्ञानी शोकको और ब्रह्मरस है और रसको प्राप्त होकर आनंद होता है अन्यथा नहीं

**प्रतिष्ठां विंदते स्वस्मिन् यदा स्यादथ सोऽभयः ।**
**कुरुतेऽस्मिन्नंतरं चेदथ तस्य भयं भवेत् ॥ ३ ॥**

भाषार्थ–इस प्रकार अन्वयके मुख ( रीति ) से इष्टप्राप्ति और अनिष्टनिवृत्तिके बोधक वाक्योंको दिखाकर अन्वय और व्यतिरेकसे बोधक इन दो वाक्योंके अर्थको पढते हैं कि जिसकालमें यह मुमुक्षु अनुभवसे जानने योग्य इस इंद्रियोंके अविषय और अनात्मीय

१ तावद्‌ब्रह्मविदाप्नोति परं श्रुतं ह्येवमेव भगवद्दृशेभ्यस्तरति शोकमात्मविदिति सोऽहं भगवः शोचामि तं मा भगवान् शोकस्य पारं तारयतु । २ रसो वै सः रसं ह्येवायं लब्ध्वानन्दी भवति । सत्यं ज्ञानमनंतं ब्रह्म, तस्माद्वा एतस्मादात्मन आकाशः संभूतः । ३ यदा ह्येवैष एतस्मिन्नदृश्येऽनात्म्येऽनिरुक्तेऽनिलयनेऽभयं प्रतिष्ठां विंदतेऽथ सोऽभयं गतो भवति यदा ह्येवैष एतस्मिन्नुदरमन्तरं कुरुतेऽथ तस्य भयं भवति ।

अपना नहीं है और शब्दसे कहनेके अयोग्य और अनिलयन अर्थात् निराधार पनी महिमामें स्थित ) ब्रह्ममें अभय ( अद्वितीय ) को जानता है क्योंकि मं लिखो है कि द्वितीयसे भय होता है यहां भयशब्दसे भयका हेतुभेद लखा ता है अर्थात् जिसमें भय ( भेद ) न हो ऐसी प्रतिष्ठा अर्थात् संशय विपर्यय रहित मैं हूं इस स्थिति को गुरुके समीप वास आदिसे श्रवण आदिके द्वारा प्राप्त है उसी समय वह विद्वान् भयरहित मोक्षरूप अद्वितियब्रह्मको प्राप्त होता है कि इस श्रुतिमें लिखा है कि जो ब्रह्मको जानता है वह ब्रह्म ही होता है- जिसकालमें यह पूर्वोक्त मुमुक्षु इस अदृश्य प्रत्यग्से अभिन्न ब्रह्ममें अल्पभी (भेद ) को करता है अर्थात् अपनेको उपासक और ब्रह्मको उपास्य ता है उसीसमयमें उसको संसारसंबंधि दुःखरूप भय होता है-भावार्थ-यह कि जब यह मुमुक्षु अपने आत्मामें स्थितिको प्राप्त होता है तब तो यह अभय है और जब इस ब्रह्ममें किंचित् भी भेद करता है तो तिस मुमुक्षुको भय है ॥ ३ ॥

**वायुः सूर्यो वह्निरिंद्रो मृत्युर्जन्मांतरेंतरम् ॥**
**कृत्वा धर्मं विजानंतोऽप्यस्माद्भीत्या चरंति हि ॥ ४ ॥**

भावार्थ-भेदके द्रष्टाओंको भय होता है इसको दृढ करनेके लिये ब्रह्म आत्माकी ताके ज्ञानसे जो रहित है उन वायु आदिकोंको भयके दिखानेवाले इत्यादि मंत्रके को पढते हैं कि इस ब्रह्मके भयसे पवन चलता है-वायु सूर्य अग्नि इंद्र मृत्यु ये के नियामक पांचोंभी देवता अतीत ( वीते ) जन्ममें इष्ट पूर्त आदि धर्मको ते हुयेभी अर्थात् जानकर करतेभी अंतरको अर्थात् प्रत्यक्ब्रह्मके भेदको करके ब्रह्मकी भीतिसे वायु आदिके जन्ममें चरते हैं अर्थात् अपने २ व्यापारोंमें त होते हैं-यहां हि शब्दके पढनेसे इसे कठ श्रुतिमें जो यमने प्रसिद्धि है उसको दिखाया है कि इस ब्रह्मके भयसे अग्नि तपती है सूर्य तपता और भयसे इंद्र वायु और पांचवां मृत्यु धावता है-भावार्थ-यह है कि वायु सूर्य इंद्र मृत्यु ये सब पूर्वजन्ममें भेदको करके और धर्मको भली प्रकार जानते हुयेभी ब्रह्मकी भीतिसे अपने २ कार्योंको करते हुये विचरते हैं ॥ ४ ॥

**आनंदं ब्रह्मणो विद्वान्न बिभेति कुतश्चन ॥**
**एवमेव तपेन्नैषा चिंता कर्माग्निसंभृता ॥ ५ ॥**

---

१ द्वितीयाद्वै भयं भवति । २ ब्रह्मवेद ब्रह्मैव भवति । ३ भीषास्माद्वातः पवते । ४ भयादग्निस्तपति भयात्तपति सूर्यः भयादिंद्रश्च वायुश्च मृत्युर्धावति पंचमः ।

भापार्थ–कदाचित् कहो कि आत्मज्ञानी शोकको तरता है इन वाक्योंमें यह स्पष्ट नहीं भासता है कि ब्रह्मानंदका ज्ञान अनर्थनिवृत्तिका शंका करके उस वाक्यको कहते हैं जिसमें ब्रह्मानंदका ज्ञान अनर्थ प्रतीत हो कि ब्रह्मके आनंदको जो जानता है अर्थात् अपरोक्षरूप ब्रह्म पुरुष किंसीसेभी भयको प्राप्त नहीं होता अर्थात् इस लोकके व्याघ्र परलोकके भय हेतु पापआदिसे भयभीत नहीं होता–कदाचित् कहो कि पाप आदिसे भय नहीं यह किससे जानते हो सो ठीक नहीं कि इस ज्ञानी नहीं होता कि मैं क्या साधु नहीं किया क्या मैं पाप किया इसे वाक्य पढते हैं कि कर्माग्निसे संभृत ( की ) जो यह चिंता अर्थात् कर्मरूप अर्थात् कर्मरूंप जो न करने और करनेसे अग्निके समान संतापका हेतु जो यह चिंता कि मैं पुण्य नहीं किया पाप क्यों किया वह चिंता ( ज्ञानी ) को ही नहीं तपाती और अज्ञानी तो उस चितासे सदैव तपता यह है कि आनंदरूप ब्रह्मको जानता हुआ किसे भय नहीं मानता है और ग्निसे पैदा हुयी चिंताभी इसी ज्ञानीको तपायमान नहीं करती ॥ ५ ॥

एवं विद्वान्कर्मणी द्वे हित्वाऽऽत्मानं स्मरेत्सदा ॥
कृते च कर्मणी स्वात्मरूपेणैवैष पश्यति ॥ ६ ॥

भापार्थ–पुण्यपापको दुःखके न देनेमें हेतुके दिखानेवाले इन दो वाक्यों को पढते हैं कि जो इस ( जो पुरुष आदित्यमें ब्रह्म है यह एक है ) पूर्वोक्त जानता है और इन दो पुण्यपापोंको छोडता है वही इस आत्मा करता है अर्थात् आत्माका स्मरण करता है क्योंकि इसने मिथ्या समझ पापको त्याग दिया इससे कर्मकी चिंता ही इसको नहीं होती उसका होगा और यही विद्वान् किये हुये इन्ही पुण्य पापोंको अपने आत्म देखता है कि जो कुंछ यह है वह सब आत्मा है इससे आत्मरूप दुःख संताप नहीं दे सकते–भावार्थ–यह है कि इस पूर्वोक्त प्रकारसे वह पुण्यपापरूपकर्मोंको त्यागकर सदैव आत्माका स्मरण करता है पापरूप किये हुये कर्मोंकोभी आत्मरूपसे ही देखता है ॥ ६ ॥

भिद्यते हृदयग्रंथिश्छिद्यंते सर्वसंशयाः ॥
क्षीयंते चास्य कर्माणि तस्मिन्दृष्टे परावरे ॥ ७ ॥

---

१ एत २ ह वाव न तपति किमहं ३ साधुना करवं किमहं पापमकरवम् । १ स
आत्मान ५ स्पृणुत उभे ह्येवैप एते आत्मान ६ स्पृणुते ।

भापार्थ–कदाचित् कहो कि विना भोगे कोटियों कल्पोंमें भी कर्म क्षीण नहीं होता इस शास्त्रसे अनादिसंसारमें वहुत जन्मोंमें किये जो पुण्यपापरूपकर्म हैं वे नगिनत अप्रसिद्ध आत्मरूप जाननेके अयोग्य जव हैं तो उनकी चिंता क्यों न गी सो ठीक नहीं कि कारणसे युक्त वे कर्म ज्ञानसे नष्ट हो चुके इससे चिंताके क नहीं इस लिये हृदयग्रंथियोंकी निवृत्तिके वोधक मुंडक आदि श्रुतिके क्यको पढते हैं कि हिरण्यगर्भ आदिकों पर ( श्रेष्ठ ) पदभी उससे अवर ( निकृष्ट ) तिस परमात्माके साक्षात् करनेपर उसके हृदय ( वुद्धि ) की अर्थात् चिदा- की ग्रंथि दृढ संश्लेष ( संवंध ) रूप अन्योन्य अध्यासका भेदन होता है अर्थात् हो जाता है–और संपूर्ण ये संशय नष्ट होते हैं कि आत्मा देहसे भिन्न है वा –भिन्न है तो कर्ता है वा नहीं अकर्ताभी है तो वह ब्रह्मसे भिन्न है वा नहीं– र अभिन्न है तो वह कर्म आदि सहित मुक्तिका साधन है वा केवल–ये सव ह दूर हो जाते हैं, क्योंकि तत्त्वसे साक्षात्की वस्तुको संशय विपर्यय ज्ञानकी यता नहीं देखी है और पुण्यपापरूप संचितकर्म क्षीण हो जाते हैं अर्थात् अपने रण अज्ञानके नाशसे नष्ट हो जाते हैं–भावार्थ–यह है–कि ब्रह्माके पदसेभी श्रेष्ठ उस मात्माके ज्ञान होनेपर इसके हृदयकी वासनाओंका भेदन हो जाता है और संपूर्ण य छेदन हो जाते हैं और संपूर्ण कर्म क्षीण हो जाते हैं ॥ ७ ॥

**तमेव विद्वानत्येति मृत्युं पंथा न चेतरः ॥**

**ज्ञात्वा देवं पाशहानिः क्षीणैः क्लेशैर्न जन्मभाक् ॥ ८ ॥**

भापार्थ–कदाचित् कहो कि इस जगत्में कर्मोंको करता हुआ ही सौ वर्पतक नेकी इच्छा करै इससे अन्यथा तेरेको कर्तव्य नहीं है और कोई कर्म तेरेमें लिपा- मान नहीं है जो विद्या और अविद्या दोनोंको संग जानता है वह अविद्यासे मृत्युको रकर विद्यासे अमृतको भोगता है इस श्रुतिसे और कर्मसे ही जनक आदि संसि- को प्राप्त हुये और जैसे मधुसे युक्त अन्न और अन्नसे युक्त मधु औपधरूप हैं ी प्रकार तप और विद्या दोनों महान् औपध हैं इस स्मृतिसे केवल वा ज्ञानसे युक्त मैं मुक्तिका हेतु होगा–यह शंका करके पूर्वोक्तवाक्यमें तप शब्द पापकी निवृ- का वाचक इससे है कि आङ् शब्द जो ( आस्थिताः ) पदमें पढा है वह पापनिवृ- का वाचक है और संसिद्धिशब्दसे ज्ञानका साधन चित्तकी शुद्धि लेते हैं विद्या

१ नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटिशतैरपि । २ कुर्वन्नेवेह कर्माणि जिजीविषेच्छतं समाः । एवं त्वयि नान्यथेतोऽस्ति न कर्म लिप्यते नरे । विद्यां चाविद्यां च यस्तद्वेदोभयं सह । अविद्यया मृत्युं तीर्त्वा विद्ययामृतमश्नुते । ३ कर्मणैव हि संसिद्धिमास्थिता जनकादयः । यथान्नं मधुसंयुक्तं मधु चान्नेन संयुतम् । एवं तपश्च विद्या च संयुक्तं भेषजं महत् ।

शब्दसे उपासना लेते हैं इससे कर्म मुक्तिके साधन नहीं इस अभिप्रायसे ... निषेध बोधके इस श्वेताश्वतर वाक्यके अर्थको पढते हैं कि उस ब्रह्मको मनुष्य जानकर मृत्युका अवलंघन करता है और इतरमार्ग अर्थात् ... कर्मरूपमोक्षका उपाय नहीं है कदाचित् कहो कि पूर्वोक्तवाक्योंमें ... कोंसे इस लोकके अनर्थकी निवृत्ति ही प्रधानतासे भासती है परलोकके ... निवृत्ति नहीं भासती यह शंका करके अनिष्टताभी हो सकती है जब ... मानो इससे कारण सहित भावीजन्मके निषेध बोधक इस श्वेतातरके वाक्य ... पढते हैं कि स्वप्रकाश प्रत्यगभिन्न ब्रह्मको प्रत्यक्ष जानकर जो स्थित है ... आदि सब पाशोंकी हानि ( नाश ) होती है और जब पाशनामके राग आदि ... होजाते हैं तभी भावी जन्मके हेतु कर्मके अभावसे भावी जन्मको प्राप्त ... भावार्थ—यह है कि उसको जानकर विद्वान् मृत्युको लाँघता है अन्य कोई ... है और ब्रह्मको जानकर पाशकी हानि होती है और क्लेशोंके क्षीण होने ... प्राप्त नहीं होता ॥ ८ ॥

देवं मत्वा हर्षशोकौ जहात्यत्रैव धैर्यवान ॥
नैनं कृताकृते पुण्यपापे तापयतः क्वचित् ॥ ९ ॥

भापार्थ—कदाचित् कहो कि शोकको तिरना आदि जो फल है वा ... है उसको कोई जानता नहीं है क्योंकि ज्ञानियोंकी इष्टप्राप्ति अनिष्ट ... लिये प्रवृत्तिको देखते हैं यह शंका करके दृढ जिनको अपरोक्षज्ञान ... अप्रवृत्तिकी बाधक इस कठश्रुतिके अर्थको पढते हैं कि धैर्यवान् अर्थात् ... आदि साधनोंसे युक्त पुरुष चिदानन्दरूप देवको जानकर इसी ... और शोकको त्याग देता है—और कर्माग्निसे पैदा हुई चिंता इसको ... देती इस पूर्वोक्तअर्थमें विशेषताके बोधक इस याज्ञवल्क्यके वाक्य ... उसको पढते हैं कि और इसको पूर्व जन्ममें न किया पुण्य और ... कदाचित्भी दुःख नहीं देते और इस जन्मके तो किये और न किये ... ताप दुःख नहीं देते यहां तापशब्दसे चित्त विकार विशेष लेते हैं और किया ... सद्धर्मरूप विकारको पैदा करता है और न किया विपादको और पाप, पुण्य ... फल देता है कि न किया पाप, हर्षको पैदा करता है और किया पाप ...

१ तमेव विदित्वातिमृत्युमेति नान्यः पंथा विद्यतेऽयनाय । २ ज्ञात्वा देवं ... क्षीणैः क्लेशैर्जन्ममृत्युप्रहाणि । ३ अध्यात्मयोगाधिगमेन देवं मत्वा देवं हर्षशोकौ ... ४ कृताकृतेन तपतः ॥

त्वज्ञानीको तो दोनोंभी दोनोंप्रकारके विकारके हेतु कदाचित् नहीं होते क्योंकि सको विकाररहित ब्रह्मरूपका ज्ञान है—भावार्थ—यह है धीरपुरुष इसी जन्ममें देवको नकर हर्षशोकको त्यागता है और किये और न किये पुण्य पाप इसको कभी भी पायमान नहीं करते ॥ ९ ॥

**इत्यादिश्रुतयो बह्वयः पुराणैः स्मृतिभिः सह ॥**
**ब्रह्मज्ञानेऽनर्थहानिमानंदं चाप्यघोषयन् ॥ १० ॥[१]**

भावार्थ—इतने ही वाक्य प्रमाण नहीं हैं अन्यभी हैं इसका वर्णन करते हैं कि ण और स्मृतियों सहित इत्यादि बहुतसी श्रुति और स्मृति ब्रह्मज्ञान होनेपर अन-की हानि और आनंदकी प्राप्तिका घोषण ( ढंडोरा ) करती है यहां आदि शब्दसे का ग्रहण है कि इसी जगत्में ब्रह्मको जान लिया तो सत्यरूप है, और यहां न जाना महान् नाश है—जो पुरुष इस ब्रह्मको जानते हैं वे अमृत होते हैं और उनसे अन्य खको ही भोगते हैं जो २ देवताओंमें जानता भया सोई २ ब्रह्म होता भया और ब्रह्मका निश्चय करके मृत्युके मुखसे छुटता है—और संपूर्ण भूतोंमें स्थित आत्मा-और आत्मामें संपूर्ण भूतोंको भली प्रकार देखता हुआ आत्मयाजी ( ज्ञानी ) राज्य ( मोक्ष ) को प्राप्त होता है ये श्रुति और स्मृति, पुराणोंके वचनभी पूर्वोक्त में प्रमाण हैं ॥ १० ॥

**आनंदस्त्रिविधो ब्रह्मानंदो विद्यासुखं तथा ॥**
**विषयानंद इत्यादौ ब्रह्मानंदो विविच्यते ॥ ११ ॥**

भावार्थ—कदाचित् कहो कि ब्रह्मानंद इस आनंदपदका ब्रह्म विशेषण है इससे यभी कोई आनंद है यह प्रतीत होता है और वह कै प्रकारका और कैसा है इस कांक्षाकी निवृत्तिके लिये उसके भेदोंको दिखाकर ब्रह्मानंदपदकी विवेचना करते कि ब्रह्मानंद और विद्यानंद और विषयानंद इन भेदोंसे आनंद तीन प्रकारका है उनमें जो आनंद हैं उनका मूल ब्रह्मानंद है इससे प्रथम तीन अध्यायोंसे ब्रह्मानंदको भाग करके दिखाते हैं ॥ ११ ॥

---

१ इह चेदवेदीदथ सत्यमस्ति नचेदिहावेदीन्महती विनष्टिः य एतद्विदुरमृतास्ते भवंति अथेतरे मेवापियंति तद्यो यो देवानां प्रत्यबुध्यत स एव तदभवत् निचाय्य तं मृत्युमुखात्प्रमुच्यते। भूतस्थमात्मानं सर्वभूतानि चात्मनि। संपश्यन्नात्मयाजी वै स्वाराज्यमधिगच्छति। क्षेत्रज्ञस्यात्म नाद्विशुद्धिः परमा मता।

